**कृकवाकुः** वच परिभाषणे (अ.३०भाषणे) । परिभाषण=बोलना । कृकेण=कण्ठेन वक्ति (जो गले से बोलता है) । कृक(पूर्वक) वच्+घुण्, ण्- घ् अनुबन्धों का अप्रयोग, घ् अनुबन्ध के पर में रहने से 'वचोऽशब्दे' (कात.४/६/६१) से चकार को ककार, उपधादीर्घ, विभक्तिकार्य, कृकवाकुः । ताम्रचूड़ (मुर्गा) ताम्र वर्ण का चूड़ा (जूटा) होने से 'ताम्रचूड़' कहा जाता है । कुक्कुट तथा कृकलास (बं.सं.) मयूर । ताम्रशेखर (ति.अनु.) । कृकवाकुस्ताम्रचूडः कुक्कुटश्चरणायुधः (अ.को. २/५/१७) । कृकवाकुर्मयूरेऽपि सरटे चरणायुधे (वि.प्र.को.कान्त.२१७) ।

कृके वचः कश्च (दश.वृ.१/९१) कृक वच्+ञुण (कृकेण गलेन वक्ति) कृकवाकुः ।

## ५. भृमृतृचरित्सरित [निम]स्जिशीङ्भ्य उः ।१-५।

एभ्य उप्रत्ययो भवति । भृञ् भरणे बिभर्तीति[1] *भरुः* भर्ता । 'मृङ् प्राणत्यागे' म्रियते अस्मिन्निति *मरुः* निर्जलो देशः । 'तृ प्लवनतरणयोः' तरतीति *तरुः* वृक्षः । चरिः गत्यर्थः । चरतीति *चरुः* हविष्यान्नम् ।..... 'त्सर छद्मगतौ' त्सरतीति *त्सरुः* खड्गमुष्टिः दण्डमुष्टिश्च । 'तनु विस्तारे' तनोतीति *तनुः* शरीरम् । 'टु[2] मस्जो'[3] मज्जतीति *मद्गुः*

---

1. 'बिभर्ति' रूप डु भृञ् धारणपोषणयोः (अ. ८५) से होता है । वृत्ति में निर्दिष्ट भृञ् भरणे (भू. ५९७) भौवादिक धातु से 'भरति' ऐसी व्युत्पत्ति होनी चाहिए, किन्तु वृत्ति में जो बिभर्ति व्युत्पत्ति की गई है । उसके लिए 'डु भृञ् धारणपोषणयोः' धातुपाठ होना चाहिए । तिब्बती में भी यही पाठ है ।
2. ट्वनुबन्धादथुः (कात.४/५/६७) ति.अनु.१/५ ।
3. ति.अनु. (१/५) अति.पा. ल्वाद्योदनुबन्धाच्च (कात.४/६/१०४) नाम्यन्तयोर्धातुविकरणयोर्गुणः (कात.३/५/१) इत्यनेन ऋकारस्य अर् । न्यङ्क्वादीनां हश्च घः (कात.४/६/५७) इति मस्ज् इत्यस्य जकारस्य गकारः ।

प्राणिविशेषः, जलवायसो वा । 'शीङ् स्वप्ने' शेते *शयुः* अजगरः ।

भृ, मृ, तृ, चर्, त्सर्, तन्, मस्ज्, शीङ् इन सभी धातुओं से उ प्रत्यय होता है । यहाँ 'ण्' अनुबन्ध की निवृत्ति हुई है ।

***भरुः*** भृञ् भरणे (भू.५९६) । भरण=पोषण करना । भरति । भृ+उ 'नाम्यन्तयोर्धातुविकरणयोर्गुणः' (कात.३/५/१) सूत्र से भृ को अर् गुण, लिङ्गसंज्ञा, सि, विसर्गादेश, भरुः । स्वामी । भरुः स्वर्णे हरे पुंसि (मेदिनी.रान्त.६९) ।

***मरुः*** मृङ् प्राणत्यागे (तु.५११) । प्राण छोड़ना, मरना । म्रियते अस्मिन् (जहाँ लोग मर जाते हैं) (अधिकरण व्युत्पत्ति) । मृ+उ, गुण, विभक्तिकार्य, मरुः । निर्जल देश, मरुभूमि (रेगिस्तान) । मरुर्भूधरधन्वनोः (वि.प्र.को.रान्त.७६) ।

***तरुः*** तृ प्लवनतरणयोः (भू.२८३) । पार जाना, जल पर तैरना । तरति । तृ+उ, गुण, विभक्तिकार्य, तरुः । वृक्ष ।

तरन्ति नरकमनेन रोपकाः इति तरुः (वै.सि.कौ.उ.बाल.१/७) । तरन्ति तं छायापुष्पफलार्थिनः (दश.वृ.१/९२) ।

***चरुः*** चर गतौ (भू.१८९) । यहाँ 'धातूनामनेकार्थाः' इस सिद्धान्त से चर धातु भक्षण अर्थ में प्रयुक्त है । चरति । चर्+उ, विभक्तिकार्य, चरुः । हविष्यान्न । हवनीयपदार्थ । ति० अनु०–हविष्यान्न पात्र ।

चरन्ति भक्षयन्ति देवता इममिति चरुः (देवता जिसे खाते हैं) इस व्युत्पत्ति से चर धातु भक्षणार्थक है (वै.सि.कौ.उ.सू.१–७) । चरुः पुमान् हव्यान्नभाण्डयोः (मेदिनी.रान्त.३२) ।

*त्सरुः* त्सर छद्मगतौ (भू.१८७) । छद्मगति= टेढे चलना, वक्रगमन । त्सरति । त्सर्+उ, विभक्तिकार्य, त्सरुः । खड्ग । तलवार की मूठ या दण्ड की मूठ ।

*तनुः* तनु विस्तारे (सु.१) । बढ़ना, विस्तार होना । तनोति । तन्+उ, तनुः । शरीर । "तनुः काये त्वचि स्त्री स्यात्त्रिष्वल्पे विरले कृशे'- (मेदिनी.नान्त. ९) स्त्रियां मूर्तिस्तनुस्तनूः (अ०को०- २/६/७१) ।

*मद्गुः* टु मस्जो शुद्धौ (तु.५१) । स्नान करना, धोना, स्वच्छ करना । मज्जति । मस्ज्+उ 'न्यङ्क्वादीनां हश्च घः' (कात.४/६/५७) से जकार को गकार 'धुटां तृतीयः' (कात.२/३/३०) से सकार को दकार, विभक्तिकार्य, मद्गुः । जलमुर्गा, जलवायस (प्राणिविशेष) । मद्गुः पानीयकाकिका इति रभसः (वै.सि.कौ.उ.१/९) ।

*शयुः* शीङ् स्वप्ने (अ.५५) । सोना । शेते । शी+उ, गुण, अयादेश, विभक्तिकार्य । शयुः । अजगर । सदा शेते इति शयुः, (जो प्रायः सोता रहता है) । अजगरे शयुर्वाहसः (अ.को.१/८/५)

## ६.[प]टचसिवसिहनिमनित्रपीन्दिकन्दिबन्धि[हच]णिभ्यश्च ।१–६।

एभ्य एकादशभ्य उप्रत्ययो भवति । '[प]ट[1] गतौ' पटतीति *पटुः* स्फुटवादी । 'असु क्षेपणे' जन्मनि जन्मनि देहमस्यन्तीति *असवः* इति नित्यं बहुवचनम् । 'वस निवासे' वसतीति *वसु* द्रव्यम् । 'हन हिंसागत्योः' हन्ति वैरूप्यमिति *हनुः* कपोलैकदेशः । 'मन ज्ञाने' मन्यते धर्ममनेनेति[2] *मनुः*

---

1. अट पट इति दण्डको धातुः (बं.सं.१/६/) ।
2. धर्ममनेन– म०सं० । मन् धातु से कर्म में प्रत्यय करके धर्म शब्द के पुंल्लिङ्ग होने से "धर्मोऽनेन" ऐसी व्युत्पत्ति होनी चाहिए ।

प्रजापतिः । 'त्रपौषि[1] (त्रपूष्) लज्जायान्' त्रपते । त्रपु सीसकम् । 'इदि परमैश्वर्ये' इन्दतीति इन्दुः शशी । 'कदि क्रदि' दण्डको धातुः । कन्दति कन्दते वा कन्दुः पाकस्थानविशेषः । 'बन्ध बन्धने' बध्नातीति *बन्धुः* स्वजनः । 'वह प्रापणे' वहतीति *बहु* प्रभूतम् । 'अण रण' इति दण्डको धातुः । अणतीति अणुः सूक्ष्मं व्रीहिश्च । चका[रोऽ]नुक्तसमुच्चयमात्रे ।

पट्, अस्, वस्, हन्, मन्, त्रप्, इन्द्, कन्द्, बन्ध्, वह् तथा अण् इन सभी ग्यारह धातुओं से उ प्रत्यय होता है । इसमें पूर्वसूत्र (१.५) से उ की अनुवृत्ति होती है ।

*पटुः* पट गतौ (भू.१०२) । जाना । पटति । पट्+उ, विभक्तिकार्य पटुः । स्पष्टवक्ता । समर्थ (बं.सं.) कुशल । चतुर । पटुर्दक्षे नीरोगे चतुरेऽप्यभिधेयवत् । पटोले तु पुमान् क्लीबे छत्रालवणयोरपि (मेदिनी.टान्त.२०) ।

*असवः* असु क्षेपणे (दि.४९) । फेंकना, विखेरना । जन्मनि जन्मनि देहमस्यन्ति (जो हर जन्म में देह को प्राप्त होता है) । अस्+उ, इरेदुरोज्जसि (कात.२/१/५५) से उकार को ओकार 'ओ अव्' (कात.१/२/१४) से ओकार को अव् आदेश पुंल्लिङ्ग नित्य बहुवचन की विवक्षा में जस्, विभक्तिकार्य असवः । प्राण । नित्य बहुवचन । पुंसि भूम्न्यसवः प्राणाः (अ.को.२/९/११९) ।

---

1. म.सं. त्रपौषि । प्रायः सभी धातुपाठों में 'त्रपूष्' ऐसा पाठ उपलब्ध होता है । अतः त्रपौषि के स्थान पर 'त्रपूष्' ऐसा पाठ होना चाहिए । ति–अनु०– त्रपूष । ति.अनु.– षानुबन्धस्तु 'षानुबन्धभिदादिभ्यस्त्वङ्' (कात.४/५/८२) इति विशेषार्थः ।

**वसु** वस निवासे (भू.६६४) । रहना, निवास करना । वसति । वस्+उ, वसु नपुंसक, सि, 'नपुंसकात् स्यमोर्लोपो न च तदुक्तम्' (कात.२/२/६) से सिलोप वसु[1] । द्रव्य ।

**हनुः** हन हिंसागत्योः (अ.४) । हिंसा= मारना, नष्ट होना, गति-जाना । हन्ति वैरूप्यमिति (जो कुरूपता को नष्ट करता है) हन्+उ, विभक्तिकार्य, हनुः[2] । कपोल का एकदेश । मृत्यु । प्रहरण । वक्त्र का एकदेश ।

**मनुः** मन ज्ञाने (दि.११३)। जानना, मानना । मन्यते धर्मोऽनेन (जो धर्म को जानता है) मन्+उ, विभक्तिकार्य, मनुः । प्रजापति । 'मनुस्मृति' ग्रन्थ के प्रवक्ता । राजर्षि । मनुरादिराजो मन्त्रश्च (वै.सि.कौ. तत्त्व. उ.सू.१०) ।

**त्रपु** त्रपूष लज्जायाम् (भू.३८३) । लज्जा करना, लज्जित होना । त्रपते (जो अग्नि देखकर लज्जित सा (पिघल) होता है) त्रप्+उ, त्रपु । सीसक । सीसे के रंग की एक धातु (टीन) जो अग्नि में दिखाने से पिघल जाती है । ककड़ी, खीरा । त्रपु रङ्गसीसकयोः (वि.प्र.को.पान्त.४) ।

**इन्दुः** इदि परमैश्वर्ये (भू.२२) । परमैश्वर्य= अद्भुत पराक्रम होना, ईश्वरी शक्ति या ऐश्वर्यसम्पन्न होना । इन्दति (ऐश्वर्ययुक्त होता है) । इन्द्+उ, इकारानुबन्ध से नागम, विभक्तिकार्य, इन्दुः । शशी ।

पा.उ. उन्द्+उ, उकार को इकारादेश, इन्दुः (दया.उ.को.१-१२) ।

---

1. वसुर्मयूखाग्निजनाधिपेषु योक्त्रे वकेऽस्माद्वसुहट्टके च ।
   वृद्ध्यौषधश्यामधनेषु रत्ने, वसु स्मृतं स्यान्मधुरेऽन्यवच्च ॥
   (वि.प्र.को.सान्त१०) ।
2. हनुर्हट्टविलासिन्यां नृत्यारम्भे गदे स्त्रियाम् । द्वयोः कपोलावयवे (मेदिनी-नान्त २५-२६)

**कन्दुः** कदि क्रदि आह्वाने रोदने च (भू.२८) । बुलाना, रोना । कदि क्रदि ये दोनों दण्डकधातु[1] हैं । कदि में इकारानुबन्ध से नागम, कन्द्+उ, कन्दुः । पाकस्थानविशेष । पाकविशेष (बं.सं.) भट्ठी । मदिरा बनाने का पात्र । भोगस्थान । क्लीबेऽम्बरीषं भ्राष्ट्रो ना कन्दुर्वा स्वेदनी स्त्रियाम् (अ.को.–२/९/३०) ।

तु.– स्कन्देः सलोपश्च (वै.सि.कौ.उ.१/१४) ।

**बन्धुः** बन्ध बन्धने (क्री.३२) । बाँधना । बध्नाति (जो अपने स्नेहादि में बाँध लेता है) बन्ध्+उ, बन्धुः । स्वजन । अपना खास व्यक्ति, भाई, कुटुम्बी । सगोत्रबान्धवज्ञातिबन्धुस्वस्वजनाः समाः (अ.को.२/६/६४) । बन्धुर्बन्धूकपुष्पे स्याद् बन्धुर्भ्रातरि बान्धवे (वि.प्र.को.धान्त.१३) ।

**बहु** वह प्रापणे (भू.६१०) । प्रापण=पहुँचाना, बहना, झरना । वहति । वह्+उ, वकार को बकार, विभक्तिकार्य, बहु । प्रभूत, प्रचुर, अधिक । बहु स्यात् त्र्यादिसङ्ख्यासु विपुलेऽप्यभिधेयवत् (मेदिनी.हान्त.६) ।

**अणुः** अण शब्दे (भू.१४६) । शब्द करना । अण रण ये दोनों दण्डक धातु हैं । अणति । अण्+उ, अणुः । सूक्ष्म तथा व्रीहि (धान्य) । अणुर्व्रीहिविशेषे स्यात्पुंसि सूक्ष्मेऽभिधेयवत् (मेदिनी.णान्त.२) ।

सूत्रस्थ चकार अनुक्त समुच्चयमात्र अर्थ में है । इसका तात्पर्य यह है कि अन्य धातुओं से भी उ प्रत्यय करके अन्य शब्दों की निष्पत्ति की जा सकती है । जिन शब्दों का यहाँ उपदेश नहीं किया

---

1. एक ही साथ समानार्थक अनेक धातु जहाँ संगृहीत होते हैं, उन्हें 'दण्डक धातु' कहा जाता है । जैसे पाणिनिं–धातुपाठ में जहाँ अनेक धातुओं को एकत्र संगृहीत किया गया उन्हें 'भाषार्थाः' तथा 'गत्यर्थाः' कहा गया ।

गया, उनका समावेश करने हेतु चकार प्रयुक्त है । यथा–कटुः (कटति रसनाम्) । वटुः (माणवक) ।

## ७. स्यदेः[स्यन्देः] सम्प्रसारणं[धश्च] ।१–७।

अतश्च उप्रत्ययो भवति । सस्वरस्य यकारस्य सम्प्रसारणञ्च । अन्तदकारस्य धकारादेशः । 'स्यन्दू प्रस्रवणे' स्यन्दते *सिन्धुः* नदी सागरश्च ।

स्यन्द् धातु से उ प्रत्यय होता है । सस्वर यकार को सम्प्रसारण तथा धातुघटक दकार को धकारादेश होता है । इसमें पूर्वसूत्र 'भृ मृतृ' (१.५) से उ की अनुवृत्ति होती है ।

*सिन्धुः* स्यन्दू प्रस्रवणे (भू.४८३) । प्रस्रवण= टपकना, झरना, सींचना । स्यन्दते (उदकमस्मिन्) । स्यन्द्+उ, यकार को सम्प्रसारण से इकार तथा दकार को धकार, विभक्तिकार्य, सिन्धुः । नदी तथा समुद्र । सिन्धु देश (पंजाब) की नदी । सिन्धुर्नाब्धौ नदे देशे सिन्धुस्तु सरिति स्त्रियाम् (अ.को.३/३/१०१) ।

## ८. मनिजनिनमां मधजतनाकश्च[1] ।१–८।

[ए]षामुप्रत्ययो भवति मधजतनाकाः यथासंख्यमादेशा भवन्ति । 'मन ज्ञाने' मन्यते *मधुः* पुष्परसः । 'जन जनने' जायते *जतु* लाक्षा । 'णमु प्रह्वत्वे' णो नः । नमतीति *नाकुः* ।

---

1. पाठा. मधजतनाकाश्च–बं.सं. । हलन्त मध्–जत्–एवं नाक् आदेशों का विधान उचित प्रतीत होता है । अकारान्त आदेश के विधान से अन्त्य अकार का लोप करना पड़ेगा । 'अतः मधजतनाकश्च' पाठ ही उचित है ।

मन्, जन् एवं नम् धातुओं से उ प्रत्यय तथा इनके स्थान में क्रमशः मधु, जत्, एवं नाक् आदेश होते हैं ।

*मधुः* मन ज्ञाने (दि.११३) । ज्ञान करना । मन्यते । मन्+उ, मन् के स्थान में मध् आदेश, विभक्तिकार्य, मधुः । पुष्परस । चैत्रमास । महुअे की शराब । शहद । दूध । ऋतु । मधुनामक असुर । 'मधु' (नपुंसक) ।

मधु मद्ये पुष्परसे क्षौद्रेऽपि– (अ.को. ३/ ३/१०२) मधुश्चैत्रर्तुदैत्येषु जीवाशोकमधूकयोः । मधु क्षीरे जले मद्ये, क्षौद्रे पुष्परसेऽपि च (अने0सं0–का0 २, –२४७:४८)

*जतु* जन जनने (अ.८०) । जजन्ति । जनी प्रादुर्भावे (दि.९४) जायते । जन्+उ, जन् के स्थान में जत् आदेश, विभक्तिकार्य, जतु । लाक्षा, लाख, महावर । जतु लाक्षा कल्कद्रव्यञ्च (उज्ज्वल.१–१९), ति.अनु.–वृक्ष ।

*नाकुः* णमु प्रह्वत्वे (भू.१५९ शब्दे च) । प्रह्वत्व= नमस्कार करना, वन्दना करना, झुकना । नमति । नम्+उ, नम् के स्थान में नाक् आदेश, विभक्तिकार्य, नाकुः । वल्मीक (वामी) । बम्बौट । दीमकों के द्वारा एकत्रित मिट्टी का ढेर । वामलूरश्च नाकुश्च वल्मीकं पुंनपुंसकम् (अ.को.२/१/१४) नाकुर्वामलूरे गिरौ मुनौ (वि.प्र.को.कान्त.४१) ।

## ९. रज्जुतर्कुवल्गुफल्गुशिशुरिपुपृथुलघवः ।१–९।

एते उप्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । निपातनमप्राप्तिप्रापणार्थं प्राप्तेश्च बाधन.....[ार्थम्] । लक्षणेन यदसिद्धं तत्सर्वं निपातनात् सिद्धम् । 'सृज विसर्गे' सृज्यत इति रज्जुः गुणमयी । 'कृती[1]

---

1. ईकारस्तु, 'न डीश्वीदनुबन्धवेटामपतिनिष्कुषोः' (कात.४/६/९०) इति विशेषार्थः । तिअनु.१/९ ।

छेदने' कृन्ततीति *तर्कुं*[1] कर्तनम् । 'वल वल्ल च' वलत इति *वल्गु* मनोज्ञम् । 'फल निष्पत्तौ' फलतीति *फल्गु* असारम् । 'शश प्लुतगतौ' शशतीति *शिशुः* बालकः । 'रप लप' निष्ठुरं रपतीति *रिपुः* शत्रुः । 'प्रथ प्रख्याने' प्रथते वर्धते *पृथु* विस्तीर्णम् । 'लघिः गत्यर्थः' । लङ्घत इति *लघुः* अल्पः ।

रज्जु, तर्कु, वल्गु, फल्गु, शिशु, रिपु, पृथु, लघु ये उ प्रत्ययान्त सभी शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं ।

***निपातन*** जो (सूत्र-नियम) प्राप्त नहीं होता उसे प्राप्त कराने के लिए तथा जो (सूत्र) प्रवृत्त होने योग्य है, उसे रोकने के लिए निपातन किया जाता है । जो (साधुशब्द) लक्षण (सूत्र) से सिद्ध नहीं हो पाता वह निपातन से सिद्ध किया जाता है ।

निपातन-प्रक्रिया का आश्रय उस परिस्थिति में लिया जाता है जब शब्द की सिद्धि सूत्रों से नहीं हो पाती । शब्द की प्रकृति के अनुसार प्रकृति-प्रत्यय आदि अपेक्षित कार्य की कल्पना कर ली जाती है । इसमें अप्रवृत्त सूत्रों को प्रवृत्त कराकर तथा प्रवृत्त होने वाले सूत्रों का परिहार कर शब्द की सिद्धि कर ली जाती है ।

***रज्जुः*** सृज विसर्गे (दि.११६) । विसर्ग= छोड़ना, त्यागना, रचना करना । सृज्यते अनेन । सृज्+उ, निपातन से सृ में ऋ को र, स् का विपर्यय । स् को धुटां तृतीयः (कात. २/३/६०) से दकार, दकार को जकार, तथा विभक्तिकार्य, रज्जुः । गुणमयी । रस्सी । रज्जुर्वेण्यां गुणे योषित् (मेदिनी.कान्त.१४) ।

'सृजन्ति उदकनिस्सारायेति' (जल निकालने के लिए जिसे बनाया जाता है) सृज्+उ, धातु को असुम् आगम, 'सृ अस्ज् उ' ऋ को र्

---

1. तर्कु म.सं. । 'तर्कुः' पुल्लिङ्ग होता है । वृत्ति में 'तर्कु' के स्थान पर 'तर्कुः ऐसा विसर्गान्त पाठ होना चाहिए ।

(यण), सकार को श्चुत्व से शकार, जशत्व से जकार, धातुस्थ सकार का लोप, रज्जुः । रस्सी । (दया.उ.को.१/१५) ।

*तर्कुः* कृती छेदने (तु.१२) । काटना, छेदना, तोड़ना । कृन्तति । कृत+उ, वर्णविपर्यय से तकृ, कृ को अर्, विभक्तिकार्य, तर्कुः । कर्तन । सूत्रवेष्टन । सूत्रवेष्टनयन्त्रविशेष (तकली) ।

तु.- कृतेराद्यन्तविपर्ययश्च (वै.सि.कौ.उ.१/१६) ।

*वल्गु* वल संवरणे (भू.४१६) । आच्छादित करना, चलना । वलते । वल्+उ, निपातन से गकारागम, विभक्तिकार्य, वल्गु । मनोज्ञ (प्रिय) शोभन । लक्ष्मी । वल्गुः स्यात् छागले पुंसि सुन्दरे चाभिधेयवत् (मेदिनी.गान्त.२३) ।

तु.- वलेर्गुक् च (वै.सि.कौ.उ.१/१९) ।

*फल्गु* फल निष्पत्तौ (भू.१७६) । निष्पत्ति=उत्पन्न करना । सफल करना । फलति । फल्+उ, निपातन से गकारागम, विभक्तिकार्य फल्गु । असार । (छिलका आदि) निरर्थक । नंदी । फल्गुः प्रोक्तो मले सारे निःसारे फल्गु वाच्यवत् (वि.प्र.को.गान्त. २७) ।

*शिशुः* 'शश प्लुतगतौ' (भू.२३९) । प्लुतगति=फुदकते हुए चलना या कूदते हुए चलना । शश्+उ, निपातन से अकार को इकार विभक्तिकार्य, शिशुः । बालक ।

शः कित् शन्वच्च । शो (तनूकरणे)+उ, आत्व सन्यतः से इत्व, आलोप शिशुः (वै.सि.कौ.उ.१/२०) । श्यति मातुः स्तनं पीत्वा (दश.वृ.१/१०५) ।

*रिपुः* रप व्यक्तायां वाचि (भू.१३५) । स्पष्ट कहना । निष्ठुरं रपति (कठोर वचन बोलता है) । रप्+उ, निपातन से उपधा को इकार, विभक्तिकार्य, रिपुः । शत्रु । अनिष्टं रपति रिपुः (वै.सि.कौ.उ.२६) ।

तु.– रपेरिच्चोपधायाः (वै.सि.कौ.उ.१/३६) ।

**पृथु** प्रथ प्रख्याने (भू.४९१) । प्रख्यान=प्रसिद्ध होना, विस्तार होना । प्रथते । प्रथ्+उ, र् को ऋ सम्प्रसारण, विभक्तिकार्य, पृथु । विस्तीर्ण । चौड़ा । विस्तृत । पृथु राजा, अग्नि । महान् । पृथुर्नृपे कृष्णजीरे वाप्यां पृथु महत्यपि (वि.प्र.को.थान्त.४) ।

**लघुः** लघि गत्यर्थः (भू.३३१) । जाना । इकारानुबन्ध से न् आगम । लङ्घते । लङ्घ्+उ, नकारलोप, विभक्तिकार्य, लघुः[1]। अल्प ।

---

## प्रथेः षि्वन् सम्प्रसारणञ्च[2] । (बं.सं.१–१०)

अस्मात् ष्विन् भवति सम्प्रसारणञ्च । षकारो नदाद्यर्थः । 'प्रथ प्रख्याने' *पृथ्वी* मही ।

प्रथ् धातु से ष्विन् प्रत्यय तथा सम्प्रसारण होता है । 'ष्विन्' में ष् नदाद्यर्थ है । इससे स्त्रीलिङ्ग में 'नदाद्यन्चि.' (कात.२/४/५०) इत्यादि सूत्र से 'ई' प्रत्यय होता है ।

**पृथ्वी** प्रथ प्रख्याने (भू.४९१) । प्रथते । प्रथ्+ष्विन् । सम्प्रसारण से प्र में र् को ऋ, नान्त होने से उपधादीर्घ, 'नदाद्यन्चि.' (कात.२/४/५०) इत्यादि सूत्र से स्त्री० में ई, लिङ्गसंज्ञा सि, सिलोप, न् लोप, पृथ्वी । मही । पृथ्वी भूमौ महत्याञ्च त्वक्पत्र्यां कृष्णजीरके (मेदिनी.वान्त.१९) ।

---

1. लघुरगुरौ च मनोज्ञे निःसारे वाच्यवत्क्लीबम् ।
   शीघ्रे कृष्णागुरुणि च, स्पृक्कानामौषधौ स्त्रियाम् ॥
   (मेदिनी. घान्त. 5)
2. यह सूत्र मद्रास–संस्करण में तथा तिब्बती–अनुवाद में असंगृहीत है । बंग–संस्करण के आधार पर यहाँ दिया गया है । पञ्चपादी उणादि में 'प्रथेः षिवन्सम्प्रसारणञ्च' (वै.सि.कौ.उ.सू. १–१४८) ऐसा सूत्र प्राप्त है ।

तु.– प्रथ्+षवन् पृथवी । प्रथ्+षिवन् पृथिवी ।

---

## १०. इषिधृषिभिदिगृधि[मृदि]पृभ्यः कुः ।१–१०।

एभ्यः कुप्रत्ययो भवति । 'इषु इच्छायाम्' इच्छतीति *इषुः* शरः । 'ञि[1] धृषा'[2] धृष्णोतीति *धृषुः* प्रगल्भः । 'भिदिर्' भिनत्तीति *भिदुः* वज्रम् । 'गृधु अभिकाङ्क्षायाम्' गृध्यतीति *गृधुः* कामः । ['मृद क्षोदे'] मृद्नातीति *मृदु* कोमलम् । 'पृ पालने' पृणातीति *पुरुः* क्षत्रियविशेषः । कानुबन्धो यण्वद्भावादगुणार्थः ।

इष्, धृष्, भिद्, गृध्, मृद्, पृ इन सभी धातुओं से कु प्रत्यय होता है । कु में क् यण्वद्भाव के लिए प्रयुक्त है । 'के यण्वच्च योक्तवर्जम्' (कात.४/१/७) से यण्वद्भाव होने से गुण का निषेध[3] होता है ।

*इषुः* इषु इच्छायाम् (तु.७०) । चाहना । इच्छति । इष्+कु, यण्वद्भाव से धातु को गुण का निषेध, विभक्तिकार्य, इषुः । शर (बाण) ।

तु.– ईषेः किच्च (वै.सि.कौ.उ.१/१३) ईषते हिनस्ति ईष्+उ, ईकार को इकार इषुः ।

*धृषुः* ञि धृषा प्रागल्भ्ये (सु.१८) । प्रागल्भ्य=गर्व करना, अपने को बड़ा मानना । धृष्णोति । धृष्+कु, यण्वद्भाव से गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, धृषुः । प्रगल्भ । बुद्धिमान् । दक्ष (उज्ज्वल.१–२४) ।

*भिदुः* भिदिर् विदारणे (रु.२) । विदारण= तोड़ना, फाड़ना । भिनत्ति । भिद्+कु, शेष पूर्ववत्, भिदुः । वज्र ।

---

1. ञ्यनुबन्धमतिपूजार्थेभ्यश्च क्तः (कात.४/४/६६) ति.अनु. ।
2. आदनुबन्धाच्च (कात.४/६/९१) ति.अनु. ।
3. यण्वद्भावेऽगुणत्वं सम्प्रसारणञ्च स्यात् (कात. दु.वृ. ४/१/७) ।

*गृधुः* गृधु अभिकाङ्क्षायाम् (दि.८०) । अभिकाङ्क्षा= अधिक चाहना । गृध्यति । गृध्+कु, गृधुः । काम । आकाङ्क्षी ।

*मृदु* मृद क्षोदे (क्री.३७) । क्षोद= पीसना, कूटना, चूर्ण करना । मृद्नाति । मृद्+कु, विभक्तिकार्य, मृदु । कोमल । मृदुः स्यात् कोमलेऽतीक्ष्णे (मेदिनी.दान्त.१४) ।

*पुरुः* पृ पालने (क्री.१६) । पालन करना, पूर्ति करना । पृणाति । पृ+कु 'उरोष्ठ्योपधस्य च' (कात.३/५/५३) इस सूत्र से ॠ को उर् आदेश, विभक्तिकार्य, पुरुः । क्षत्रियविशेष । राजा, धर्मलोक (श्वेत.वृ. १-२३) । पुरुः प्राज्येऽभिधेयवत् । पुंसि स्याद् देवलोके च नृपभेदपरागयोः (मेदिनी. रान्त. ५७-५८) ।

क् अनुबन्ध का प्रयोजन यण्वद्भाव होता है । यण्वद्भाव होने से धातु को गुण का निषेध होता है (कात.४/१/७) । (पा.व्या. में 'क्ङिति च' (अ.सू.१/१/५) सूत्र से क् अनुबन्ध में गुण का निषेध होता है) ।

## ११. कृग्रो ऋत उश्च[1] १-११

अनयोः कुप्रत्ययो भवति, ऋकारस्य उरादेशश्च । 'कॄ विक्षेपे' किरतीति *कुरुः* देशविशेषः । .........[गॄ निग]रणे गिरतीति *गुरुः* आचार्यः ।

कॄ एवं गॄ इन दोनों धातुओं से कु प्रत्यय तथा धातुघटक ॠ को उर् आदेश होता है ।

---

1. म.सं. उश्च । ऋ के स्थान में उर् होने पर 'कुरुः' होता है । वृत्ति में भी उर् आदेश का उल्लेख है । अतः उश्च के स्थान पर 'उर् च' ऐसा पाठ होना चाहिए । द्र०- बं.सं., ति.अनु. ।

**कुरुः** कृ विक्षेपे (तु.२१) । विक्षेप=फेंकना । किरति (धर्मविजययशांसि–जो धर्म विजय या यश का प्रक्षेपण करता है) । कृ+कु, ॠ को उर् आदेश, विभक्तिकार्य, कुरुः । देशविशेष । राजर्षि । देशवाची होने पर नित्य बहुवचन कुरवः । कुरुर्नृपान्तरे भक्ते पुमान् पुंभूम्नि नीवृति (मेदिनी.रान्त.१६) ।

**गुरुः** 'गृ निगरणे' (तु.२२) । निगरण= निगलना, खाना । गिरति । गृ+कु, ॠ को उर्, विभक्तिकार्य, गुरुः[1] । आचार्य । वृहस्पति । ईश्वर । पूज्य जन ।

गृ शब्दे गृणात्युपदिशति वेदशास्त्रविद्यामाचारं च स गुरुः, सर्वेषां गुरुत्वादीश्वरः आचार्यः पिता वा । (दश. वृ.१–१०९) ।

## १२. अर्तेरू च[2] ।१–१२।

अस्मात् कुप्रत्ययो भवति । ऋकारस्य उरादेशः । चकारादूरादेशश्च । 'ऋ सृ गतौ' इयर्तीति उरुः महान् । ऊरुः सक्थि ।

ऋ धातु से कु प्रत्यय होता है । ऋ को ऊर् आदेश भी होता है । सूत्रस्थ चकार से उर् आदेश होता है । वृत्ति में सूत्रस्थ ऊर् का उर् पाठ है । क्योंकि चकार से 'उर्' का ग्रहण अभीष्ट है । अतः शुद्ध पाठ 'ऋकारस्य ऊरादेशः चकारादुरादेशः' ऐसा होगा । सूत्र में 'अर्तेरू' के स्थान में 'अर्तेरूर्' ऐसा पाठ होना चाहिए ।

**उरुः** ऋ गतौ (अ.७४) । इयर्ति । ऋ+कु, ऋ को उर्, उरुः । विस्तीर्ण, विशाल ।

---

1. गुरुस्त्रिलिङ्गयां महति दुर्जरालघुनोरपि ।
   पुमान् निषेकादिकरे पित्रादौ सुरमन्त्रिणि ॥ (मेदिनी.रान्त.२५) ।
2. म.सं. अर्तेरू च । 'ऋ' को ऊर् होता है, तदनुसार 'अर्तेरूर् च' ऐसा पाठ होना चाहिए ।

ऋ+ऊर् ऊरुः । सक्थि । सक्थि क्लीबे पुमानूरू (अ.को.२/६/७३) ।

## १३. भ्रस्जेः सलोपश्च ।१-१३।

अस्मात् कुप्रत्ययो भवति । अस्य च सकारलोपः । 'भ्रस्ज पाके' भृज्जतीति *भृगुः* प्रपातो मुनिश्च ।

भ्रस्ज् धातु से कु प्रत्यय होता है । धातु के अवयव स् का लोप होता है ।

*भृगुः* भ्रस्ज पाके (तु.४) । पाक= पकाना, भूंजना । भृज्जति । भ्रस्ज्+कु, 'भ्रस्ज्' घटक स् का लोप, 'गृहिज्यावयिव्यधिवष्टिव्यचि-प्रच्छिव्रश्चिभ्रस्जीनामगुणे' (कात.३/४/२) इस सूत्र से भ्रस्ज् में रकार तथा अकार को सम्प्रसारण से ऋकार । 'न्यङ्क्वादीनां हश्च घः' (कात.४/६/५७) से चकार को गकार, विभक्तिकार्य, भृगुः । प्रपात (झरना) । मुनि । शुक्र[1] । जमदग्नि-पिता । ऋषि ।

कात.व्या० में 'प्रथिम्रदिभ्रस्जां सम्प्रसारणं सलोपश्च' (कात.४/६/५७-दु.वृ.) सूत्र से 'भृगु' में सम्प्रसारण विहित है ।

## १४. नावञ्चेः ।१-१४।

निशब्द उपपदेऽस्मात् कुप्रत्ययो भवति । 'अञ्चु गतिपूजनयोः' न्यञ्चतीति *न्यङ्कुः* मृगविशेषः ।

नि शब्द के उपपद में रहने पर अञ्च् धातु से कु प्रत्यय होता है । इसमें पूर्व सूत्र 'इषिधृषि' (१.१०) इत्यादि से 'कु' की अनुवृत्ति होती है ।

---

1. भृगुः शुक्रे प्रधाने च जमदग्नौ पिनाकिनि ।
भागे रूपार्द्धके प्रोक्तो, भागधेयैकदेशयोः ॥ (वि.प्र.को.गान्त.६) ।

**न्यङ्कुः** अञ्चु गतिपूजनयोः (भू.४८) । जाना, पूजा करना । नि पूर्वक प्रयोग । न्यञ्चति । नि अञ्च्+कु 'इवर्णो यमसवर्णे न च परो लोप्यः' (कात.१/५/८) सूत्र से निघटक इकार को यकार, 'न्यञ्च् उ' 'न्यङ्क्वादीनां हश्च घः' (कात.४/६/५७) सूत्र से चकार को ककार 'मनोरनुस्वारो धुटि' (कात.२/४/४४) सूत्र से अनुस्वार 'वर्गे तद्वर्गपञ्चमं वा' (कात.१/४/१६) सूत्र से अनुस्वार को कवर्गीय पञ्चम वर्ण ङ्, विभक्तिकार्य, न्यङ्कुः । मृगविशेष । विशेष जाति का हिरण । न्यङ्कुर्मुनौ मृगे पुंसि (मेदिनी.कान्त.२७) ।

## १५. अपष्ठ्वादयः ।१-१५।

अपष्ठुदुष्ठुसुष्ठुहरिद्रुमितद्रुशतद्रुशङ्कुधनुमयुपशुदेवयुजटायुकुमारयु-मृगयवः । एते शब्दाः कुप्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । 'ष्ठा गतिनिवृत्तौ' अप तिष्ठतीति *अपष्ठु* अविद्यः । दुस्तिष्ठतीति दुष्ठु । सु तिष्ठतीति सुष्ठु शोभनम् । 'द्रु गतौ' हरिं द्रवतीति *हरिद्रुः* वृक्षविशेषः । मितं द्रवतीति *मितद्रुः* समुद्रः । शतं द्रवतीति शतद्रुः नदीविशेषः । 'शकि शङ्कायाम्' शङ्कतेऽस्माज्जन इति *शङ्कुः* कीलकः । 'धन धान्ये' दधाति [दधन्ति] *धनुः* राशिः शस्त्रञ्च । [डु मिञ् प्रक्षेपणे] मिनोतीति *मयुः* किन्नरः । [पश] इति सौत्रोऽयं धातुः । पशतीति *पशुः* चतुष्पदः । 'या प्रापणे' देवान् यातीति देव*युः* धार्मिकः । कुमारं यातीति *कुमारयुः* राजपुत्रः । जटां यातीति *जटायुः* पक्षिविशेषः । मृगान् यातीति *मृगयुः* लुब्धकः । एवमन्येऽप्यनुसर्तव्याः ।

अपष्ठु, दुष्ठु, सुष्ठु, हरिद्रु, मितद्रु, शतद्रु, शङ्कु, धनु, मयु, पशु, देवयु, जटायु, कुमारयु, मृगयु ये सभी कु प्रत्ययान्त १४ शब्द निपातन भाव से सिद्ध होते हैं । (बङ्ग-संस्करण में 'शितद्रु' एक अतिरिक्त शब्द निर्दिष्ट है, किन्तु वहाँ 'मितद्रु' शब्द संगृहीत नहीं है । अधिक

सम्भव है मकार के स्थान पर प्रमाद से शकार होकर 'शितद्रु' हो गया हो) ।

*अपष्ठु* ष्ठा गतिनिवृत्तौ (भू.२६७) । गतिनिवृत्ति= रुकना, ठहरना । अप तिष्ठति । अप ष्ठा+कु, 'निमित्ताभावे नैमित्तकस्याप्यभावः' (कात.परि.सू.२९) से 'स्था' के थकार को ठकार आकारलोप, विभक्तिकार्य, अपष्ठु । अविद्वान् । प्रतिकूलपदार्थ, वाम (बं.सं.) (अ.को.३/१/८४) । अपष्ठुः निरवद्ये च शोभनार्थे च दृश्यते (मेदिनी.कान्त.१८) ।

*दुष्ठु* दुस्तिष्ठति । दु ष्ठा+कु, दुष्ठुः । अशोभन । अविनीत, निन्दित । दुष्ठु स्याद् दुर्बलेऽधमे (वि.प्र.को.ठान्त.६) ।

*सुष्ठु* सु तिष्ठति । सु ष्ठा+कु, पूर्ववत्, सुष्ठु । समीचीन, शोभन ।

*हरिद्रुः* द्रु गतौ (भू. २७९) । हरि द्रवति । (हरि को प्राप्त होता है) । हरि द्रु+कु, उकार लोप, विभित्तकार्य, हरिद्रुः । वृक्षविशेष । हल्दी की लकड़ी ।

हरयो· द्रवन्ति यस्मिन् वने तद् वनं हरिद्रुः ऋषिविशेषः (श्वेत.वृ.१–३४) ।

*मितद्रुः* मितं द्रवति (जो परिमित सीमा तक जाता है) । मित द्रु+कु, मितद्रुः । समुद्र ।

*शतद्रुः* शतं द्रवति (जो सौ धाराओं में बहती है) । शत द्रु+कु, उकार लोप, विभक्तिकार्य, शतद्रुः । नदीविशेष । गङ्गा । शतद्रुस्तु शुतुद्री स्याद् विपाशा तु विपाट् स्त्रियाम् (वै.को.४/२/२७)

*शङ्कुः* शकि शङ्कायाम् (भू.३२५) । शङ्का करना । शङ्कतेऽस्माज्जनः (जिससे व्यक्ति शङ्का करता है) । इदनुबन्ध से न् आगम् । शङ्क्+कु, शङ्कुः । कीलक । कील । खूँटी ।

शस्त्र, संख्या, वृक्षभेद, जलभेद, पाप, स्थाणु, विष (दया.उ.को.१–१३६) ।

*धनुः* धन धान्ये (अ.७९) । उत्पन्न करना, पैदा करना । दधन्ति । धन्+कु, धनुः । नवम राशि तथा शस्त्र । धनुर्वेद । धनुः संज्ञा पियालद्रौ राशिभेदे शरासने (वि.प्र.को.नान्त.१७) ।

*मयुः* डु मिञ् प्रक्षेपणे (सु.४) । प्रक्षेपण=फेंकना । मिनोति । मि+कु, निपातन से गुण, अयादेश, विभक्तिकार्य, मयुः। किन्नर (कुबेर का दूत)। देवयोनि (किन्नर–घोड़े के मुँह तथा आदमी के शरीर वाले एवं आदमी के मुँह तथा घोड़े के शरीर वाले) किन्नरः किम्पुरुषस्तुरङ्गवदनो मयुः (अ.को.१/१/७१) । मयुस्तुरङ्गवदने मृगेऽपि मयुरुच्यते (वि.प्र.को.यान्त.११) ।

*पशुः* पश (सौत्र धातु) । पशति । पश्+कु, पशुः । चतुष्पद । गौ । अग्नि । पशुर्मृगादिदेवाजे नाव्ययं पशु दर्शने (मेदिनी.शान्त.१०) ।

पश्यति सर्वमिति पशुः अग्निः, पश्यति जानाति स्वार्थमिति पशुः गवादिः (दया.उ.को.१/२७) ।

*देवयुः* या प्रापणे (अ.१६) । पहुँचना, जाना । देवान् याति (जो देवताओं के पास जाता है) । देव या+कु, आकारलोप, विभक्तिकार्य, देवयुः । धार्मिक । बं.स.– स्वर्गगामुक । देवयुर्वाच्यलिङ्गः स्याद्धार्मिके लोकयात्रिके (मेदिनी.यान्त.८६) ।

*कुमारयुः* कुमारावस्थां याति (जो कुमार अवस्था को प्राप्त होता है) । कुमार या+कु, विभक्तिकार्य, कुमारयुः । राजपुत्र ।

*जटायुः* जटां याति (जिसके पास जटायें होती हैं) । जटा या+कु, धातुघटक आकार का लोप, विभक्तिकार्य, जटायुः । पक्षिविशेष । सम्पाति का अनुज । जटायुः पुंसि सम्पातेः कनीयसि च गुग्गुलौ (मेदिनी.यान्त.८४) ।

*मृगयुः* मृगान् याति (जो शिकार हेतु मृगों के पास जाता है) । मृग या+कु, आकारलोप, विभक्तिकार्य, मृगयुः । लुब्धक (शिकारी) । व्याध । मृगयुः पुंसि गोमायौ व्याधे च परमेष्ठिनि (मेदिनी.यान्त. १०१) । मृगयुर्ब्रह्मणि प्रोक्तो गोमायुव्याधयोरपि (वि.प्र.को.यान्त. ९९) ।

इसी प्रकार की आकृति वाले अन्य शब्दों को कु प्रत्यय तथा निपातन से अपेक्षित कार्यों का विधान करके सिद्ध कर लेना चाहिये । यथा– मित्र या+कु, मित्रयुः । अध्वर्युः याजक । ईर्ष्युः आशङ्की । केवलयुः मानी । गृहयुः गृहपति ।

## १६. आङ्परयोः खनिशृभ्यां डुः ।१–१६।

आङ्परयोरुपपदयोः यथासङ्ख्यमाभ्यां डुप्रत्ययो भवति । डोऽनुबन्धः अन्त्यस्वरादिलोपार्थः । 'खनु अवदारणे' आ समन्तात् खनतीति *आखुः* मूषकः[1] । 'शॄ हिंसायाम्' परं शृणातीति *परशुः* कुठारः ।

'आङ्' (आ) 'पर' इन दोनों के उपपद में रहने पर यथाक्रम खन् एवं शॄ धातु से डु प्रत्यय होता है । डु प्रत्ययस्थ ड् अनुबन्ध से "डानुबन्धेऽन्त्यस्वरादेर्लोपः" (कात. २/६/४२) इस सूत्र से अन्त्य स्वरादि का लोप होता है ।

*आखुः* खनु अवदारणे (भू.५८४) । अवदारण=खोदना । आ समन्तात् खनति (जो सभी ओर से भूमि को खोदता है) । आ खन्+डु, ड् अनुबन्ध से अन्त्य स्वरादि 'अन्' का लोप, विभक्तिकार्य, आखुः । मूषिक । वराह ।

---

1. 'मूषिकसिमिकौ' (कात.उ.२/१९) के अनुसार 'मूषिक' शब्द ही साधु है । बं.सं. में भी 'मूषिक' पाठ है । अतः 'मूषिकः' पाठ साधु प्रतीत होता है ।

*परशुः* शॄ हिंसायाम् (क्री.१५) । मारना, नष्ट होना । परं शृणाति (शत्रुओं को नष्ट करता है) । पर शॄ+डु, ड् अनुबन्ध के कारण धातुस्वर ॠ का लोप, विभक्तिकार्य, परशुः । कुठार । शस्त्रभेद ।

पृषोदरादित्वाद् अकारलोपात् पर्शुरपि (वै.सि.कौ.उ.सू. १-३३) ।

---

उपेः गः[1]　(बं.सं.१-१८)

उपोपपदेऽस्माद् डुर्भवति । 'कै गै रै शब्दे' *उपगुः* ऋषिविशेषः ।

'उप' इस शब्द के उपपद में रहने पर गै धातु से डु प्रत्यय होता है ।

*उपगुः* गै शब्दे (भू.२५६) । शब्द करना । गायति । 'सन्ध्यक्षरान्तानामाकारोऽविकरणे' (कात.३/४/२०) सूत्र से गै में ऐ को आकार, उप गा+डु 'डानुबन्धेऽन्त्यस्वरादेर्लोपः' से आकार का लोप, विभक्तिकार्य, उपगुः । ऋषिविशेष । गाय के समीप । ग्वाला । अव्यय ।

---

१७. मद्यकिवासिमथिचतिभ्य उरः ।१-१७।

........ [एभ्य उरप्रत्ययो] भवति । 'मदि स्तुतौ' मन्दते *मन्दुरा* वाजिशाला । 'अकि लक्षणे' अङ्कते *अङ्कुरः* बीजप्रादुर्भावः । 'वास उपसेवायाम्' वासयतीति *वासुरा* रात्रिः । 'मन्थ विलोडने' मन्थतीति *मथुरा* पुरी । 'चते चदे च' चतत इति चतुरः दक्षः । दकारात्तोऽगुणश्च ।

---

1. 'उपेः गः' यह सूत्र कलापोणादि के बं.सं. के आधार पर दिया गया है । म.सं. में यह संगृहीत नहीं है । ति.अनु. में भी असगृहीत है ।

मद् अक् वास् मथ् चत् इन धातुओं से उर प्रत्यय होता है ।

*मन्दुरा* मदि स्तुतिमोदमदस्वप्नकान्तिगतिषु (भू.३०१) । स्तुति करना, तुष्ट करना, उन्मत्त होना, सोना, चाहना, चमकना । धातुघटक इकार अनुबन्ध के कारण न् आगम । मन्दते । मन्द्+उर, स्त्री0 में आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य, मन्दुरा । वाजिशाला (घुड़शाला) । मन्दुरा वाजिशालायां शयनीयार्थवस्तुनि (मेदिनी.रान्त.२००) ।

*अङ्कुरः* अकि लक्षणे (भू.३२६) । लक्षण=चिह्न करना, गिनना । इदनुबन्ध के कारण न् आगम । अङ्कते । अङ्क्+उर, विभक्तिकार्य, अङ्कुरः । बीज का प्रादूर्भूत रूप । अङ्कुरो रुधिरे लोम्नि पानीयेऽभिनवोद्भिदि (मेदिनी.रान्त.१०८) ।

*वासुरा* वास उपसेवायाम् (चु.२०) । उपसेवा=वासित करना, सुगन्धित करना । वासयति । वास्+उर, स्त्री. में आ, विभक्तिकार्य, वासुरा । रात्रि । वासुरा रात्रिर्गतिश्च (बं.सं.) गर्दभ । वासुरा वासितायां स्याद् वासतेयभुवि स्त्रियाम् (मेदिनी.रान्त.२१४) ।

*मथुरा* मन्थ विलोडने (भू.६) । विलोडन=मथना, विचार करना, मनन करना । मन्थति । मन्थ्+उर, स्त्रीत्व-विवक्षा में आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य मथुरा । पुरी । कृष्ण-जन्मभूमि । मथ्यन्ते शत्रवोऽस्यामिति (जहाँ शत्रुओं का मन्थन किया जाता है) । मथुरा (श्वेत.वृ.१-३८) ।

*चतुरः* चते याचने (भू.५७६) । याचन=माँगना । चतते । चत्+उर, चतुरः । दक्ष ।

## १८. मकुरदर्दुरविधुरासुराः ।१-१८।

एते शब्दा उरप्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । 'मकि मण्डने' मङ्कते *मङ्कुरः* कल्कः । 'दृ विदारणे' दृणातीति दर्दुरः भेकः ।

'विध विधाने' विधति इति *विधुरः* विह्वलः । 'असु क्षेपणे अस्यतीति *असुरः* देवारिः ।

मकुर, दर्दुर, विधुर, असुर, ये सभी उर प्रत्ययान्त शब्द निपातन भाव से निष्पन्न होते हैं ।

*मकुरः* (मङ्कुरः) मकि मण्डने (भू.३२६) । मण्डन=अलङ्कृत करना, सजाना । इदनुबन्ध से नागम । मङ्कते । मङ्क्+उर, नलोप, विभक्तिकार्य, मकुरः दर्पण (शीशा) । नकार लोप न करने पर मङ्कुरः । निपातन से मङ्क् धातु घटक अकार को उकार, मुकुरः[1] । दर्पण । मकुर तथा मुकुर ये दोनों पाठ मिलते हैं । (बं.सं.मुकुरो दर्पणः) । 'दर्पणे मुकुरादर्शौ व्यजनं तालवृन्तकम्' (अ.को.२/६/१३९) ।

*दर्दुरः* दॄ विदारणे (क्री.१९) । विदारण=चीरना, फाड़ना । दृणाति । दॄ+उर, निपातन से उर्, विभक्तिकार्य, दर्दुरः[2] । भेक । मेंढक ।

*विधुरः* विध विधाने (तु.३८) । विधान करना । विधति । विध्+उर विधुरः । विह्वल । विकल । विधुरं स्यात् प्रविश्लेषे विधुरो विकलेऽन्यवत् । (वि.प्र.को.रान्त.१३१) ।

व्यथ्+उरच्, विधुरः (व्यथतेऽनेनेति) (दया.उ.को.१/३९) ।

*असुरः* असु क्षेपणे (दि.४९) । फेंकना, विखेरना । अस्यति (देवान्) (जो देवताओं को फेंकता है) अस्+उर, विभक्तिकार्य, असुरः । देवारि । दानव ।

---

1. मुकुरो मल्लिकापुष्पे दर्पणे च कलिद्रुमे ।
   कुलालदण्डे वकुरो मकुरोऽप्येषु विश्रुतः ॥ (वि.प्र.को.रान्त.१२६) ।
2. दर्दुरस्तु गिरावीषद्भग्नवस्तुनि वाच्यवत् ।
   दर्दुरस्तोयदे भेके वाद्यभाण्डाद्रिभेदयोः ।
   दर्दुरा चण्डिकायाञ्च, ग्रामजाले तु दर्दुरम् ॥
   (वि.प्र.को.रान्त.१४२–१४२) ।

प्रज्ञाद्यण्, आसुरः (वै.सि.कौ.उ.१/४२) ।

## १९. सावशेराप्तौ ।१-१९।

सावुपपदेऽस्मादुरप्रत्ययो भवति, आप्तौ गम्यमानायाम् । 'अश भोजने' 'अशू व्याप्तौ' स्वश्नुते *स्वशुरः* दम्पत्योः पिता ।

सु उपपद में रहने पर अश् धातु से उर प्रत्यय होता है, आप्ति=प्राप्ति अर्थ के द्योत्य रहने पर ।

**स्वशुरः** अशू व्याप्तौ (सु.२२) । व्याप्ति=व्याप्त होना । स्वश्नुते । सु (पूर्वक) अश्+उर, सु घटक उकार को वकार, विभक्तिकार्य, स्वशुरः । दम्पत्ति का पिता । पति का पिता भी दम्पति को प्राप्त करता है तथा पत्नी का पिता भी दम्पति को प्राप्त करता है, यही आप्ति अर्थ है । पत्नी का पिता पति का स्वशुर होता है तथा पत्नी का स्वशुर पति का पिता होता है । 'शु' की उपपद के रूप में कल्पना करने पर 'श्वशुरः' होता है । शुशब्दस्तालव्यादेरयं श्वशुरः (बं.सं.) । शु शीघ्रमश्नुते प्राप्नोति कन्या यस्मात् स श्वशुरः (सि.च.३२) । शु शीघ्रमश्नुत आप्नोति जामाता यं स श्वशुरः दम्पत्योः पिता (दया.उ.को.१-४४) । पतिपत्न्योः प्रसूः श्वश्रूः श्वशुरस्तु पिता तयोः (अ.को.२/६/३१) ।

## २०. अवमह्योष्टिषः ।१-२०।

आभ्यां टिषप्रत्ययो भवति । टानुबन्धो नदाद्यर्थः । 'अव रक्ष पालने' अवतीति *अविषः* समुद्रः । 'मह पूजायाम्' महतीति *महिषः* सैरिभः । नदादित्वात् *महिषी* राज्ञी ।

अव् तथा मह् धातु से टिष प्रत्यय होता है । टिष में ट् अनुबन्ध नदादि के लिए प्रयुक्त है । नदादि होने से स्त्री0 में

'नदाद्यन्चिवाह्ययन्स्यन्तृसखिनान्तेभ्य ई' (कात.२/४/५०) सूत्र से ई प्रत्यय होता है ।

***अविषः*** अव पालने (भू.१०२) । पालन करना, रक्षा करना । अवति । अव+टिष्, ट् अनुबन्ध का अप्रयोग, विभक्तिकार्य, अविषः । समुद्र । अन्तरिक्ष, राजा ।

***महिषः*** मह पूजायाम् (भू.२५०, चु.१८७) । पूजा=सम्मान करना । महति । मह्+टिष, विभक्तिकार्य, महिषः । सैरिभ (भैंसा) । चतुष्पाद-विशेष । असुर (श्वेत.वृ.१-४४) । पर्याय- लुलाय, वाहद्विष, कासर । ति.अनु.-पशुविशेष ।

ट् अनुबन्ध के कारण 'नदाद्यन्चि' इत्यादि सूत्र से स्त्री0 की विवक्षा में महिष् से ई, महिषी । राज्ञी । भूमि । भार्या । महिषी कृताभिषेकासैरिभ्योरोषधी भिदि (मेदिनी.षान्त.४३) ।

## २१. रुहेर्वृद्धिश्च ।१-२१।

अस्मात् टिषप्रत्ययो भवति वृद्धिश्च । 'रुह बीजजन्मनि प्रादुर्भावे' रोहतीति *रौहिषं* कत्तृणम् ।

रुह् धातु से टिष प्रत्यय तथा धातु की वृद्धि होती है ।

***रौहिषम्*** रुह बीजजन्मनि प्रादुर्भावे (भू.५६७) । बीज उगना, उत्पन्न होना, पैदा होना । रोहति । रुह्+टिष, धातु की उपधावृद्धि, विभक्तिकार्य, रौहिषम् । कत्तृण (अनुपयोगी घास) । ति.अनु.- लाल घास ।

रौहिषः गन्धमृगः (बं.सं.) । मछली, हरिण, वनमहिष (उ.म.दी. पृ.४६) ।

ट् अनुबन्ध के कारण 'नदाद्यन्चि' इत्यादि सूत्र से स्त्री0 में ई रौहिषी । लता । रौहिषं कत्तृणे क्लीबं पुंसि स्याद्धरिणान्तरे (मेदिनी.षान्त.४३ ) ।

## २२. किल्विषाव्यथिषौ ।१–२२।

एतौ टिषप्रत्ययान्तौ निपात्येते । 'कॄ विक्षेपणे' किरतीति *किल्विषं* पापम् । 'व्यथ दुःखभयचलनयोः' नञ्पूर्वः । न व्यथते *अव्यथिषः* सूर्यः ।

किल्विष अव्यथिष ये दोनों टिष प्रत्ययान्त शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं ।

***किल्विषम्*** कॄ विक्षेपे (तु.२१) फेंकना, प्रक्षेपण करना । कुरेदना । किरति । कॄ+टिष (ट् अनुबन्ध) निपातन से इल् आदेश तथा वकारागम[1], विभक्तिकार्य, किल्विषम् । पाप । रोग । अपराध । किल्विषं पापरोगयोः । अपराधेऽपि (मेदिनी.षान्त.३४) ।

***अव्यथिषः*** व्यथ दुःखभयचलनयोः (भू.४९०) । दुःख भोगना, क्षुब्ध होना । न व्यथते । नञ् (पूर्वक) व्यथ्+टिष, 'नस्य तत्पुरुषे लोप्यः' (कात.२/५/२२) से नञ्–घटक न् का लोप, विभक्तिकार्य, अव्यथिषः । सूर्य । भुवन । स्त्री0 में ई– अव्यथिषी । पृथ्वी । अव्यथिषोऽब्धिसूर्ययोः (वै.सि.कौ.उ.१/४९) ।

## २३. तिमिरुधिमदिमन्दिचन्दिबधिरुचिशुषिभ्यः किरः ।१–२३।

एतेभ्यः किरप्रत्ययो भवति । 'तिम ष्टिम' तिम्यतीति *तिमिरं* तमः । 'रुधिर्' रुणद्धीति *रुधिरं* रक्तम् । 'मदी हर्षे' माद्यतीति *मदिरा* सुरा । 'मदि स्तुतिमोदमदस्वप्नकान्तिगतिषु'

---

1. इल्कारो वकारागमश्च (बं.स.) । किरतेः इरादेशो लत्वं वकारागमश्च (ति.अनु.) ।

मन्दते *मन्दिरं* गृहम् । 'चदि आह्लादने' चन्दतीति *चन्दिरः* हस्ती । 'बध बन्धने' बध्नातीति *बधिरः* श्रोत्रविकलः । 'रुच दीप्तौ' रोचते *रुचिरं* सुन्दरम् । 'शुष शोषणे' शुष्यतीति *शुषिरं* विवरम्' । को यण्वत् । तेन गुणाभावः ।

तिम्, रुध्, मद्, मन्द्, चन्द्, बध्, रुच्, शुष्, इन धातुओं से किर प्रत्यय होता है । किर में क् अनुबन्ध यण्वद्भावार्थ है । इससे गुण का निषेध होता है ।

***तिमिरम्*** तिम आर्द्रभावे (दि..१४) । आर्द्रभाव= गीला होना, छिपना । तिम्यति । तिम्+किर, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव, गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, तिमिरम् । तम् । अन्धकार । अक्षिरोग । तिमिरं तमोऽक्षिरोगश्च (उज्ज्वल. १–५२) । तिमिरं ध्वान्ते नेत्रमयाऽन्तरे (मेदिनी.रान्त.१६२) ।

***रुधिरम्*** रुधिर् आवरणे (रु.१) । रोकना । रुणद्धि । रुध्+किर, क् अनुबन्ध के कारण यण्वद्भाव, गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, रुधिरम् । रक्त । रुधिरोऽङ्गारके पुंसि क्लीबं तु कुङ्कुमासृजोः (मेदिनी.रान्त.२०६) ।

***मदिरा*** मदी हर्षे (दि.४८) । माद्यति । मद्+किर, मदिरा । सुरा । भूमि । भूमि (श्वेत.वृ.१–५०) । ।

***मन्दिरम्*** मदि स्तुतिमोदमदस्वप्नकान्तिगतिषु (भू.३०१) । मन्दते । मन्द्+किर क् अनुबन्ध का अप्रयोग, विभक्तिकार्य, मन्दिरम् । गृह । नगर, आवास । देवालय । मन्दिरं नगरेऽगारे क्लीबं ना मकरालये (मेदिनी.रान्त१९७) ।

***चन्दिरः*** चदि आह्लादने (भू.२६) । प्रसन्न होना । चन्दति । चन्द्+किर विभक्तिकार्य, चन्दिरः । हाथी । चन्द्र । चन्दिरः चन्द्रहस्तिनौ (उज्ज्वल.१–५२) ।

***बधिरः*** बन्ध बन्धने (क्री.३२) । बाँधना । बध्नाति । बन्ध्+किर, नकारलोप, विभक्तिकार्य, बधिरः । कर्णेन्द्रियरहित । श्रोत्रविकल । उच्चैःश्रवा ।

***रुचिरम्*** रुच दीप्तौ (भू.४७३) । दीप्ति=चमकना। रुचना । रोचते । रुच्+किर, विभक्तिकार्य, रुचिरम् । सुन्दर । दीप्त । ति.अनु.–रुचिरः ।

***शुषिरम्*** शुष शोषणे (दि.२७) । सूखना । शुष्यति । शुष्+किर, शुषिरम् । विवर । बिल । छिद्र, आकाश (उज्ज्वल. १–५१) । शुषिर वंशादिवाद्ये विवरे च पुन्नपुंसकम् (मेदिनी.रान्त.२२९) ।

किर प्रत्यय में क् अनुबन्ध यण्वद्भावार्थ प्रयुक्त है । इससे उपर्युक्त सभी शब्दों में धातु को गुण का निषेध होता है । (कात.४/१/७) ।

## 24. अजिरादयः ।१–२४।

**अजिरशिशिरशिबिरस्थिरखदिराः । एते किरप्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । 'अज क्षेपणे' वैरूप्यमजतीति *अजिरं* प्राङ्गणम् । 'शसु हिंसायाम्' शसतीति *शिशिरः* ऋतुविशेषः । 'शव पिसृ' शवतीति *शिबिरं* संवृत्ति–स्थाननिवेशश्च । ष्ठा गतिनिवृत्तौ' तिष्ठतीति *स्थिरः* निश्चलः । 'खादृ भक्षणे' खादतीति *खदिरः* । एवमन्येऽप्यनुसर्तव्याः ।**

अजिर, शिशिर, शिबिर, स्थिर, खदिर ये सभी किर प्रत्ययान्त शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं । किर में क् अनुबन्ध अप्रयोगार्ह है । इसमें पूर्व सूत्र से किर की अनुवृत्ति होती है ।

***अजिरम्*** अज क्षेपणे (भू.६४) । क्षेपण=फेंकना, हटाना । वैरूप्यम् अजति (विकृति=असमानता को हटाता है) । अजति । अज्+किर, अजेर्वी (कात.३/५/४५) से वी का निपातन से निषेध, विभक्तिकार्य,

अजिरम् । प्राङ्गण (आँगन) अङ्गण, चत्वर (चबूतरा) वायु । अजिरं प्राङ्गणे काये विषये दर्दुरेऽनिले (मेदिनी.रान्त.१०९) ।

*शिशिरः* शसु हिंसायाम् (भू.२४०) । हिंसा=मारना, दुःख देना । शश प्लुतगतौ (भू.२३९) । प्लुतगति=शीघ्र जाना । शसति (शीघ्रं गच्छति) शश्+किर्, निपातन से धातु की उपधा को इकार, विभक्तिकार्य, शिशिरः । ऋतुविशेष । (आश्विन–कार्तिक में होने वाली ऋतु) तुषार । शीतल । शिशिरः स्याद् ऋतोर्भेदे तुषारे शीतलेऽन्यवत् (वि.प्र.को.रान्त.१२७)

*शिबिरम्* शव गतौ (भू.२३८) । शवति । शव्+किर, धातु की उपधा को इकार, निपातन से व् को ब्, विभक्तिकार्य, शिबिरम् । सैनिकों का निवास स्थान । किसी समुदाय का जमाव । निवेश । ति.अनु.–स्थान । निवेशः शिबिरं षण्ढे (अ.को.२/८/३३) ।

पा.उ. शेरतेऽस्मिन् (जहाँ लोग सोते हैं, वह स्थान शिबिर होता है । शी+किरच् बुगागम, ह्रस्व, शिबिरम् (वै.सि.कौ.उ.सू. १–५३) ।

*स्थिरः* ष्ठा गतिनिवृत्तौ (भू.२६७) । गतिनिवृत्ति= ठहरना, रुकना । तिष्ठति । स्था+किर, धातुघटक आकार का लोप, स्थिरः । निश्चल ।

स्था+किर, निपातन से वकारागम स्थविरः । अचल ।

*खदिरः* खादृ भक्षणे (भू.१०) । खाना । खाद्+किर, निपातन से धातु की उपधा को ह्रस्व, विभक्तिकार्य, खदिरः । वृक्षविशेष । खदिरो दन्तधावने (वि.प्र.को.रान्त.२२०) ।

इसी प्रकार की प्रकृति वाले किर प्रत्ययान्त अन्य शब्दों को भी निपातन–प्रक्रिया के द्वारा निष्पन्न कर लेना चाहिए ।

यथा– इषिरः अग्नि । मुदिरः मेघ । खिदिरः चन्द्रमा । छिदिरः अग्नि, शस्त्र, विवर । भिदिरम् वज्र । मुहिरः पवित्र । महिरः विचित्र । मुचिरः मोक्ष । अशिरः आदित्य, भोजन । स्फिरः बहुसार ।

## 25. शलिमण्डिभल्लिभ्य ऊकञ्[1] ।१–२५।

एभ्य ऊकञ्प्रत्ययो भवति । 'फल[2] शल'[3] शलतीति *शालूकं* जलसम्भवम् । 'मडि भूषायाम्' मण्डते शिरः अलङ्करोति *मण्डूकः* भेकः । 'भल भल्ल' भल्लते हिनस्तीति *भल्लूकः* पशुविशेषः ।

शल् मण्ड् भल्ल् इन धातुओं से ऊकञ् प्रत्यय होता है । ञ् अनुबन्ध इज्वद्भावार्थ प्रयुक्त है । इससे उपधादीर्घादि कार्य होते हैं । (सिद्धिरिज्वद् ञ्णानुबन्धे कात.४/१/१) ।

***शालूकम्*** शल गतौ (भू. ५५४) । शलति । शल्+ऊकञ्, ञ् अनुबन्ध से इज्वद्भाव के कारण उपधादीर्घ, विभक्तिकार्य, शालूकम् । जलसम्भव । कमल का मूल या कन्द । उत्पलमूल– (श्वेत.४–४३) मूलद्रव्य ।

***मण्डूकः*** मडि भूषायाम् (भू.१०३) । भूषा=अलङ्कृत करना । सजाना । मण्डते शिरः (शिर मण्डित होता है ) । भेक (मेंढक) प्लव, शकुनि, हिंस्र मृग (श्वेत.वृ.४–४३) । मण्डूकः शोणके मुन्यन्तरे स्याद् गूढवर्चसि (मेदिनी.कान्त.१३७) ।

---

1. शल श्वल्ल आशुगतौ (बं.सं.१–२७) ।
2. फल म.सं. । म.सं. में 'फल' पाठ है, जबकि धातु पाठ में 'पल शल (भू.५५४) गतौ' ऐसा पाठ है । अतः फल के स्थान पर पल पाठ रखना उचित है ।
3. शलिमण्डिभलिभल्लिभ्य ऊकञ् (बं.सं.१–२७) ।

*भल्लूकः* भल भल्ल परिभाषणहिंसादानेषु (भू.४१८) । परिभाषण करना, हिंसा तथा दान करना । भल्लते । भल्ल्+ऊकञ् भल्लूकः । पशुविशेष । ऋक्ष । रीछ ।

उणादित्वाद् उपधोपधस्याप्यकारस्य दीर्घः भाल्लूकः स एव (बं.सं.१-२७) ।

## २६. सितनिगमिमसिसच्यवधाञ्क्रुशिभ्यस्तुन् ।१-२६।

एभ्यस्तुन्प्रत्ययो[1] भवति । 'षिञ् बन्धने' सिनोति बध्नाति जलं *सेतुः* जलरोधः । 'तनु विस्तारे' तनोतीति *तन्तुः* सूत्रम् । 'गम्लृ गतौ' गच्छतीति *गन्तुः* पथिकः । आङ्पूर्वस्तु *आगन्तुः* अतिथिः । 'मसी परिणामे' मस्यतीति *मस्तु* दधिमण्डम् । 'षच सेचने' सचते *सक्तु* यवविकारः । 'अव रक्ष पालने' आखुभ्यो गृहमवतीति *ओतुः* विडालः । 'डु धाञ्' दधातीति *धातुः* अस्थ्यादिः लोहितादिर्वा गैरिकापेतं वस्तु । 'क्रुश आह्वाने' तुन्नन्तस्य तुः[2] । क्रुशेः घुटि स्त्रियाम् असंबुद्धावनपुंसके ना (त्रा)भिधानम् । तत्र तृचि(च) च (न) शसादिषु षष्ठीवहुवचन-वर्जितेषु स्वरेषु वा तत्रागमस्य परत्वात् स्वरस्याभावो ज्ञेयः । क्रोशन्तीति क्रोष्टारः तान् क्रोष्टून्[3] । क्रोशतीति *क्रोष्टा* । तेन क्रोष्ट्रा क्रोष्टुना[4] । व्यञ्जनविषये तुन्नेव । क्रोष्टुभ्याम् । क्रोष्टुभिः, क्रोष्टुभ्यः, क्रोष्टूनाम्, क्रोष्टुषु इति । उणादीनां बाहुल्यात्-

---

1. नकारस्तूच्चारणार्थः-ति.अनु. ।
2. पाठा. तृः बं.सं. । तु के स्थान पर 'तृ' पाठ ही उचित प्रतीत होता है । क्योंकि तुन्नन्त तथा तृजन्त दो प्रकार के शब्द बनते हैं । अतः तुनन्त के स्थान पर 'तुन्' न कह कर 'तृ' ही कहना चाहिए ।
3. शसोऽकारः सश्च नोऽस्त्रियाम् (कात.२/१/५२)-ति.अनु. ।
4. टा ना (कात.२/१/५३) इत्यनेन नादेशः-ति.अनु. ।

क्वचित्प्रवृत्तिः क्वचिदप्रवृत्तिः, क्वचिद्विभाषा क्वचिदन्यदेव ।
विधेर्विधानं बहुधा समीक्ष्य, चतुर्विधं बाहुलकं वदन्ति ॥

सि, तन्, गम्, मस्, सच्, अव्, धा तथा क्रुश् इन धातुओं से तुन् प्रत्यय होता है । तुन् में न् अनुबन्ध है ।

*सेतुः* षिञ् बन्धने (सु.२) । बन्धन=बाँधना, रोकना । 'धात्वादेः षः सः' (कात.३/८/२४) सूत्र से ष् को स् । सिनोति जलं (जो जल को रोकता है) सि+तुन्, धातु की उपधा को 'नामिनश्चोपधाया लघोः' (कात.३/५/२) । इस सूत्र से गुण से एकार, विभक्तिकार्य, सेतुः । जलरोध (जल) । सेतुरालौ च वरुणे (वि.प्र.को. तान्त.१८) ।

*तन्तुः* तनु विस्तारे (त.१) । बढ़ना, विस्तार करना । तनोति । तन्+तुन्, अनुस्वार, वर्गान्त, तन्तुः । सूत्र ।

*गन्तुः* गम्लृ गतौ (भू.२७९) । गच्छति । गम्+तुन्, गन्तुः । पथिक, रास्तागीर ।

आङ् (पूर्वक) गम्+तुन्, आगन्तुः । अतिथि, अभ्यागत ।

*मस्तु* मसी परिणामे (दि.६०) । परिणाम=आकार बदलना । मस्यति । मस्+तुन्, मस्तु । दधिमण्ड (दही की मलाई) दही में रहने वाली वस्तु । मण्डं दधिभवं मस्तु (अ.को.२/९/५४) ।

*सक्तुः* षच समवाये. (सेचने भू.३३८) । समवाय= पूरा जानना, सम्बन्धी होना, सींचना । सचते । सच्+तुन् 'चजोः कगौ धुड्घानुबन्धयोः' (कात.४/६/५६) से चकार को ककार, विभक्तिकार्य, सक्तुः। यवविकार या धान्यविकार (सतुवा) ।

*ओतुः* अव पालने (भू.२०२) । पालन करना, रक्षा करना । 'आखुभ्यो गृहम् अवति' (जो चूहों से घर की रक्षा करता है) अव्+तुन्, अव् के

वकार को 'श्रिव्यविमविज्वरित्वरामुपधया' (कात.४/१/५७) सूत्र से ऊठ् आदेश, गुण से ओकार, विभक्तिकार्य, ओतुः । विडाल, बिलार ।

*धातुः* डु धाञ् धारणपोषणयोः (अ.८५) । धारण करना, पोषण करना । दधाति । धा+तुन्, विभक्तिकार्य, धातुः[1] । अस्थि आदि, लोहित या गैरिक आदि से युक्त वस्तु ।

व्याकरण में क्रियावाचक या भाववाचक शब्द (क्रियाभावो धातुः, कात.३/१/९, पा.सू.१/३/१) ।

*क्रोष्टुः* क्रुश आह्वाने (भू.५६४) । पुकारना, रोना । क्रोशति । कुश्+तुन्, धातु को गुण, 'छशोश्च' (कात.३/६/६०) से श् को ष्, तथा तुन् के तकार को 'तवर्गस्य षटवर्गाट् टवर्गः' (कात.३/८/५) सूत्र से टकार, विभक्तिकार्य, क्रोष्टुः । शृगाल । सियार ।

तुन्नन्त को 'तृ' भाव होता । 'क्रोष्ट्र' शब्द में ऋ को सम्बुद्धिसंज्ञक सि, शस् व्यञ्जनादि विभक्ति एवं नपुंसकलिङ्ग में उकार हो जाता है ।

क्रुश् धातु से घुट् में स्त्रीलिङ्ग में सम्बुद्धिरहित तथा नपुंसक-भिन्न तुन् का अभिधान नहीं होता । तृजन्त क्रोष्ट्र से शसादि में षष्ठी-बहुवचन-वर्जित स्वरादि विभक्तियों में ऋ का अभाव वैकल्पिक होता है । नु आगम होने से स्वर का अभाव होता है । इस तथ्य को दुर्गसिंह ने 'धातोस्तृशब्दस्यार्' (कात.२/१/६८) इस सूत्र की वृत्ति में इस प्रकार स्पष्ट किया है- 'तृशब्दस्येति किम् ? ननान्दरौ ननान्दरः । नञि च नन्देः (कात.उ.सू.१-९०) । क्रुशेस्तुन् घुटि स्त्रियां च नास्त्यौणादिकत्वात् । क्रोष्टा, क्रोष्ट्री । तृचा सिद्धम् । शसादौ तु तृजन्तस्य तुन्नन्तस्य च प्रयोगः क्रोष्टॄन्, क्रोष्टून् । क्रोष्ट्रा, क्रोष्टुना

---

1. श्लेष्मादि रससिक्तादि महाभूतानि तद्गुणाः ।
इन्द्रियाण्यश्मविकृतिः शब्दयोनिश्च धातवः ॥ (अ.को.३/३/६५)

इत्येवमादयः' । शसादि में तृजन्त क्रोष्टृ तथा तुन्नन्त क्रोष्टु का प्रयोग होता है ।

'क्रोशति' इस व्युत्पत्ति में बहुवचन में 'क्रोष्टारः' होता है । तृतीया में टा आदि विभक्तियों में विकल्प से ऋ को उ होता है । इसीलिए क्रोष्ट्रा, क्रोष्टुना आदि दो रूप होते हैं । व्यञ्जनादिविभक्ति के परे तुनन्त ही प्रातिपदिक होता है । इसीलिए भ्याम्-भिस् आदि विभक्तियों में उकारघटित 'क्रोष्टुभ्याम्', 'क्रोष्टुभिः', 'क्रोष्टुभ्यः', 'क्रोष्टूनाम्', 'क्रोष्टुषु' रूप होते हैं । षष्ठी-बहुवचन में 'नु' आगम के कारण 'क्रोष्टूनाम्' रूप साधु माना जाता है ।

औणादिक प्रत्ययों का प्रयोग बहुलता से होता है । अतः औणादिक प्रत्यय 'तुन्' का भी यहाँ बहुलता से प्रयोग मानकर 'क्रोष्टु-क्रोष्ट्र' दोनों ही प्रातिपदिक आवश्यकतानुसार स्वीकार्य होंगे ।

उणादि प्रत्ययों के बाहुलक का नियम-

विधि (सूत्र) का कहीं प्रवृत्त होना, कहीं प्रवृत्त न होना, कहीं विकल्प से होना और कहीं अन्य कार्य का होना । इस प्रकार यह चार तरह का बाहुलक होता है (पा.सू.-उणादयो बहुलम् ३/३/१) ।

## २७. कमिमनिजनिवसिहिभ्यश्च ।१-२७।

एभ्यस्तुन्प्रत्ययो भवति । 'कमु कान्तौ' कमते[1] इति *कन्तुः* कन्दर्पः । 'मन ज्ञाने' मन्यते *मन्तुः* ज्ञानी मुनिश्च । 'जन जनने' जजन्ति जन्यते वा *जन्तुः* प्राणी। 'वस निवासे' वसति सुखमनेन इति *वस्तु* धनम् । *वास्तु* गृहभूमिः ।

---

1. कमते म.सं. । 'कमु कान्तौ' इस भौवादिक (भू.४०५) धातु से कामयते रूप होता है । आय् के विकल्प विधान से ही कमते हो सकता है । का.कृ.धा. में 'कमते एवं कामयते' उभय रूप निर्दिष्ट हैं । कात.व्या. एवं पा.व्या. में 'कमते अनिर्दिष्ट है ।

भिन्ननिर्देशाद् वसेर्वा दीर्घत्वं वक्तव्यम् । 'हि गतौ' हिनोतीति हेतुः कारणम् ।

कम्, मन्, जन्, वस्, तथा हि इन धातुओं से तुन् प्रत्यय होता है । पूर्वसूत्र से यहाँ 'तुन्' की अनुवृत्ति होती है । न् अनुबन्ध प्रयोगार्ह नहीं होता ।

*कन्तुः* कमु कान्तौ (भू.४०५) । कान्ति=इच्छा करना, चाहना । कामयते । कम्+तुन्, 'मनोरनुस्वारो धुटि' (कात.२/४/४४) से मकार को अनुस्वार तथा अनुस्वार को तद्वर्गीय पञ्चम वर्ण नकार, विभक्तिकार्य, कन्तुः । कन्दर्प । कामदेव । चित्त ।

*मन्तुः* मन ज्ञाने (दि.११३) । ज्ञान करना । मन्यते । मन्+तुन्, मन्तुः । ज्ञानी तथा मुनि । ति.अनु.– ब्रह्मा । अपराध । वैमनस्य । मन्तुः पुंस्यपराधेऽपि मनुष्येऽपि प्रजापतौ (मेदिनी.तान्त.४३) ।

*जन्तुः* 'जन जनने' (अ.८०) । उत्पन्न करना । जजन्ति या जन्यते । जन्+तुन्, विभक्तिकार्य, जन्तुः । प्राणी ।

*वस्तु–वास्तु* वस निवासे (भू.६१४) । निवास करना । वसति सुखमनेन (जिससे सुख–पूर्वक वास करता है) वस्+तुन्, वस्तु । धन । ति.अनु.– आश्रय ।

वस् धातु के पृथक् निर्देश से वैकल्पिक दीर्घ भी होता है– वास्तु गृहभूमि (वासभूमि) ।

*हेतुः* हि गतौ वृद्धौ च (सु.११) । जाना, बढ़ना । हिनोति (=प्राप्नोति कार्यम्) हि+तुन्, गुण हेतुः । कारण ।

पत्+तुन् पत्तुः पतितः (बं.सं.) ।

## २८. केत्वादयः ।१-२८।

केत्वृतुक्रत्वाप्तुपीत्वेधतुवहतुजीवातवः । एते तुन्प्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । 'कै गै रै शब्दे' 'सन्ध्यक्षरान्तानाम्'इत्याकारः । कायतीति *केतुः* ध्वजः । 'ऋ गतौ' इयर्तीति *ऋतुः* वसन्तादिः । 'डु कृञ्' करोतीति *क्रतुः* यागः । क्रियते स्वर्गकामैर्वा' । आप्लृ व्याप्तौ' आप्नोतीति *आप्तुः* याज्ञिकः । 'पा पाने' पिबतीति *पीतुः* सूर्यः 'एधङ् वृद्धौ' एधते *एधतुः* अग्निः । 'वह प्रापणे' वहतीति *वहतुः* अनड्वान् । 'जीव प्राणधारणे' जीवतीति *जीवातुः* जीवनम् । एवमन्येऽप्यनुसर्तव्याः ।

केतु, ऋतु, क्रतु, आप्तु, (अप्तु) पीतु, एधतु, वहतु तथा जीवातु ये सभी तुन् प्रत्ययान्त शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं ।

*केतुः* कै शब्दे (भू.२५६) । बोलना, ध्वनि करना । कायति । 'सन्ध्यक्षरान्तानामाकारोऽविकरणे' (कात.२/४/२०) इस सूत्र से कै में सन्ध्यक्षर ऐ को आ । का+तुन्, निपातन से धातुगत आकार को एकार, केतुः । ध्वज (पताका) तथा ग्रहविशेष । ति.अनु.- लक्ष्म । केतुर्ना रुक्पताकाविग्रहोत्पादेषु लक्ष्मणि (मेदिनी.तान्त.१३)।

*ऋतुः* 'ऋ गतौ' (अ.७४) । इयर्ति । ऋ+तुन्, ऋतुः । वसन्त आदि । हेमन्तादि (बं.सं.) । ति.अनु.- शिशिरादि । ऋतुः स्त्रीकुसुमे मासि वसन्तादिषु- (दीषु) धारयोः (वि.प्र.को.तान्त.२०) ।

*क्रतुः* डु कृञ् करणे (त.७) । करोति । क्रियते स्वर्गकामैः (स्वर्ग की इच्छा रखने वालों के द्वारा जिसे किया जाता है) कृ+तुन्, निपातन से ऋ को र्, विभक्तिकार्य, क्रतुः । यज्ञ । क्रतुर्यज्ञे मुनेर्भिदि (वि.प्र.को.तान्त.१८) ।

तु.- कृञः कतुः (वै.सि.कौ.उ.१/७७) ।

*आप्तुः* (अप्तुः) 'आप्लृ व्याप्तौ' (सु.१४) । व्याप्त होना । आप्नोति । आप्+तुन् आप्तुः=याज्ञिक । यज्ञाग्नि । ति.अनु.-अप्तुः ।

आप्नोतेर्ह्रस्वश्च (वै.सि.कौ.उ.सू.१-७४) सूत्र से आप् धातु को ह्रस्व, अप्तुः । शरीर ।

*पीतुः* 'पा पाने' (भू.२६४) । पीना । पिबति । पा+तुन्, धातुस्थ आकार को निपातन से ईकार, विभक्तिकार्य, पीतुः । सूर्य । अग्नि । हाथियों का झुण्ड ।

ति.अनु.- पिबतेराकारस्य इकारः पितुः ।

*एधतुः* एध वृद्धौ (भू.२९२) । बढ़ना । एधते । एध्+तुन्, धातु को अकार अन्तादेश, एधतुः । अग्नि । रश्मि । पुरुष । एधतुः पुरुषेऽग्नौ ना कलितं विदिताप्तयोः (मेदिनी.तान्त.१०२) ।

*वहतुः* वह प्रापणे (भू.६१०) । पहुँचाना, ढोना । वहति । वह्+तुन्, धातु को अकार अन्तादेश, वहतुः । अनड्वान् (बैल) । वहतुः पथिके वृषभे पुमान् (मेदिनी.तान्त.१५०) ।

*जीवातुः* जीव प्राणधारणे (भू.१९२) । प्राण धारण करना, जीना । जीवति । जीव्+तुन्, धातु को दीर्घान्तादेश, जीवातुः । जीवन, प्राणी ।

बं.सं., ति.अनु.- जीवतुः । जीवेरातुः (वै.सि.कौ.उ.१/७९) । भक्त, जीवित, जीवनोपयुक्त औषध । जीवातुरस्त्रियां भक्ते जीविते जीवनौषधे (मेदिनी.तान्त.११२) ।

इसी प्रकार की आकृति वाले अन्य शब्दों को भी तुन् प्रत्यय तथा निपातन-प्रक्रिया के द्वारा निष्पन्न कर लेना चाहिए ।

यथा- गातुः-गाथक, पथिक । भातुः सूर्य । यातुः पथिक । पोतुः पविता ।

## २९. स्तनिहृषिपुषिगदिमदिभ्य इन[1] इत्नुः ।१-२९।

एभ्य इनन्तेभ्य इत्नुप्रत्ययो भवति । 'स्तन शब्दे' चौरादिकाः । [स्तनयतीति *स्तनयित्नुः*] । 'तुष हृष तुष्टौ' [हर्षयतीति *हर्षयित्नुः*] [पुष पुष्टौ पोषयतीति *पोषयित्नुः*] 'गद व्यक्तायां वाचि' [गदयतीति *गदयित्नुः*] वावदूकः । 'मदि हर्षे' हेताविन् । मदयतीति मदयित्नुः *सीधुः* ।

स्तनि, हृषि, पुषि, गदि, मदि, इन सभी 'इन' प्रत्ययान्त धातुओं से इत्नु प्रत्यय होता है । सूत्रस्थ 'इनः' पद में पञ्चमी एक वचन के स्थान पर 'गदिमदिभ्यः' के अनुरोध से बहुवचन होना चाहिए ।

***स्तनयित्नुः*** स्तन शब्दे (चु.१८०) । शब्द करना, गरजना । स्तनयति । स्तन्+इन गुण अयादेश, स्तनय्+इत्नु स्तनयित्नुः । मेघ या विद्युत । मृत्यु । रोग । स्तनयित्नुः पुमान्वारिधरेऽपि स्तनितेऽपि च (मेदिनी.नान्त.११९) । पयोवाहे तद्घनौ मृत्युरोगयोः (वि.प्र.को.नान्त.१९४) ।

***हर्षयित्नुः*** हृष तुष्टौ (दि.६७) । तुष्ट होना, प्रसन्न होना । हर्षयति । हृष्+इन, गुण अयादेश । हर्षय्+इत्नु, हर्षयित्नुः । सुवर्ण । सुजन । सुत । हर्षयित्नुः सुते हेम्नि (वि.प्र.को.नान्त.१९४) ।

***पोषयित्नुः*** पुष पुष्टौ (भू.२२८) । पुष्ट करना । पोषयति । पुष्+इन्, गुण अयादेश, पोषय्+इत्नु, विभक्तिकार्य, पोषयित्नुः । भर्ता । सुवर्ण ।

***गदयित्नुः*** गद व्यक्तायां वाचि (भू.१३) । स्पष्ट बोलना । गदयति । गदय्+इत्नु, विभक्तिकार्य, गदयित्नुः । वावदूक (अधिक बोलने वाला)

---

1. 'इनः' यह पद 'पुषिगदिमदिभ्यः' का विशेषण है । अतः पञ्चमी बहुवचन के अनुसार 'इनः' के स्थान पर 'इन्भ्यः' ऐसा पाठ होना चाहिए । वृत्ति में भी 'इनन्तेभ्य' पाठ है । वैसे 'वचन-विपरिणाम' नियम से अन्वय करके ही समाधान किया जा सकता है । अनन्वितार्थकविभक्तिकल्पनापेक्षया अन्वययोग्यविभक्तिकल्पनं विपरिणामः ।

कामुक । वाचाल । गदयित्नुः स्मृतः कामे जल्पाके कामुकेऽपि च (वि.प्र.को.नान्त.१९३)

*मदयित्नुः* मदी हर्षे (हर्षग्लेपनयोर्मदिः भू.५२९, मदी हर्षे दि.४८) । मदयति । मदय्+इत्नु, मदयित्नुः । सीधुः (शराब) । कामुक (बं.सं. । मदयित्नुः मदयुते (कामदेवे) पुमान् मद्ये नपुंसकः (मेदिनी.नान्त.९९) ।

घोषयित्नुः कोकिलः (बं.सं.) । घोषयित्नुः द्विजे पिके (वि.प्र.को.नान्त.१९४) ।

यहाँ इनन्त सभी धातुओं को 'कारितस्यानामिड्विकरणे' (कात.३/६/४४) । से होने वाले कारितलोप का 'नाल्विष्ण्वाय्यान्तेत्नुषु' (कात.४/१/३७) इस सूत्र से प्रतिषेध होता है । इसीलिए गुण नहीं होता है (बं.सं.–ति.अनु.) ।

## ३0. मृग्रोरुतिः ।१–३0।

आभ्यामुतिप्रत्ययो भवति । इकार उच्चारणार्थः । 'मृङ् प्राणत्यागे' म्रियन्ते क्षुद्रजन्तवः स्पर्शेनास्य इति *मरुत्* वायुः । 'गॄ निगरणे' गिरतीति *गरुत्* पक्षिपिच्छम् ।

मृ तथा गॄ इन दोनों धातुओं से उति प्रत्यय होता है । उति में इकार उच्चारणार्थ है । उत् प्रयुक्त होता है । यहाँ तकार की रक्षा के लिए इकार प्रयुक्त है ।

*मरुत्* मृङ् प्राणत्यागे (तु.१११) । प्राणत्याग=मरना, प्राण छोड़ना । म्रियन्ते क्षुद्रजन्तवः स्पर्शेनास्य (जिसके स्पर्श से क्षुद्र जीव–जन्तु नष्ट हो जाते हैं) मृ+उति (इ अनुबन्ध का अप्रयोग) मृ में ऋ को अर् गुण, विभक्तिकार्य, मरुत् । वायु ।

*गरुत्* गृ निगरणे (तु.२२) । निगरण=निगलना, खाना । गिरति । गृ+उति, ॠ को अर्, विभक्तिकार्य, गरुत् । पक्षी का पंख या पक्षी की पूँछ । आदित्य । ति.अनु.–पक्षिराज ।

## ३१. कृषिचमितनिधनिबधिसर्जिखर्जिभ्य ऊः ।१–३१।

एभ्य ऊप्रत्ययो भवति । 'कृष विलेखने' कृष्यते *कर्षूः* शुष्कगोमयम् । 'चमु छमु' चमतीति *चमूः* सेना । 'तनु विस्तारे' तनोतीति *तनूः* शरीरम् । 'धन धान्ये' दधन्तीति *धनूः* शस्त्रम् । 'बध बन्धने' बधते (बध्नाति) चित्तमिति *वधूः* पुत्रादिभार्या । 'सर्ज आर्जने' सर्जतीति *सर्जूः* विद्युत् । 'खर्ज मार्जने' खर्जतीति *खर्जूः* कण्डूतिः ।

कृष्, चम्, तन्, धन्, बध्, सर्ज्, खर्ज् इन धातुओं से ऊ प्रत्यय होता है ।

*कर्षूः* कृष विलेखने (भू.२२३, तु.६) विलेखन=जोतना, खींचना । कृष्यते (कर्म) कृष्+ऊ, ऋ को अर्, विभक्तिकार्य, कर्षूः । सूखा गोबर । शुष्क गोबर की कण्डी की अग्नि । खेती, उपलों का अङ्गार । नहर (अ.को.३/३/२२३) । कर्षूः पुमान् करीषाग्नौ स्त्रियां कुल्येष्टिखातयोः (मेदिनी.षान्त.९) ।

*चमूः* चमु अदने (भू.१५६) । खाना, पाना । चमति । चम्+ऊ, विभक्तिकार्य, चमूः (स्त्री.) । सेना । चमूः सेनाविशेषे च सेनामात्रे च योषिति (मेदिनी.मान्त.१२) ।

चमति भक्षयति शत्रून् इति चमूः सेना, (श्वेत.वृ.१–१७८) ।

*तनूः* तनु विस्तारे (त.१) । तनोति । तन्+ऊ, तनूः । शरीर । (द्र. तनुः शरीर, कात.उ.१–५) ।

***धनूः*** धन धान्ये (अ.७९) । उत्पन्न करना, फलना । दधन्ति । धन्+ऊ, धनूः (स्त्री.) । शस्त्र ।

द्र. धनुः (उ.सू.१-१५), धनुः शरासन (२-४६) ।

***वधूः*** बध बन्धने (क्री.३२) । बाँधना । बधते या बध्नाति चित्तम् (जो मन को बाँध लेती है) बध्+ऊ, बकार को वकार, वधूः । पुत्रादि की स्त्री । वधूः स्नुषानवोढास्त्रीभार्यास्पृक्काङ्गनासु च (वि.प्र.को.धान्त.२०) ।

***सर्जूः*** सर्ज अर्जने (भू.६५) । अर्जित करना । सर्जति । सर्ज्+ऊ, सर्जूः । विद्युत् (बिजली) । वणिक् । सर्जूर्वणिजि, विद्युति (मेदिनी.जान्त.१७) ।

***खर्जूः*** खर्ज मार्जने च (भू.६७) । खर्जति । खर्ज्+ऊ, खर्जूः । कण्डूति (खुजली) मण्डूक, विद्युत (श्वेत.वृ.१-७८) । खर्जूः कीटान्तरे स्मृता । खर्जूरीपादपे कण्ड्वां (मेदिनी.जान्त.७) ।

## ३२. त्रो दोऽन्तश्च ।१-३२।

अस्मादूप्रत्ययो भवति दोऽन्तश्च । 'तॄ प्लवनतरणयोः' तीर्यतेऽनया तर्दूः ।

तॄ धातु से ऊ प्रत्यय तथा उसके अन्त में दकार होता है ।

***तर्दूः*** तॄ प्लवनतरणयोः (भू.२८३) । पार जाना, तैरना । तीर्यतेऽनया । तॄ+ऊ, दकारागम, ॠ को अर्, तर्दूः । दारुहस्त । लकड़ी की मूठ वाली कड़छी । दर्वी । नौका, यष्टि । स्यात्तर्दूर्दारुहस्तकः (अ.को.२/९/३४) ।

## ३३. दरिद्रातेर्यालोपश्च ।१-३३।

इश्च आश्च यौ योर्लोपो यालोपः । अस्मादूप्रत्ययो भवति इकाराकारयोर्लोपश्च । 'दरिद्रा दुर्गतौ' दरिद्रातीति दद्रूः कुष्ठविशेषः ।

इकार तथा आकार का द्वन्द्व समास होता है । इश्च आश्च (यण्) यौ, योर्लोपः यालोपः (तत्पुरुष) (इकार तथा आकार का लोप) ।

दरिद्रा धातु से ऊ प्रत्यय होता है तथा धातुघटक इकार तथा आकार का लोप होता है ।

दद्रूः दरिद्रा दुर्गतौ (अ.३७) । दुर्गति=दरिद्री होना, दुःखित होना । दरिद्राति । दरिद्रा+ऊ, दरिद्रा में इ तथा आ का लोप, चकार बल से पक्ष में रेफ का लोप (बं.सं.) दद्रूः कुष्ठविशेष । कुष्ठभेद । दद्रुणो दद्रुरोगी स्यात् (अ.को.२/६/५९) ।

वृत्तिकार के अनुसार रेफ लोप न होने पर 'दर्द्रूः' रूप भी होगा ।

## ३४. कण्ड्वादयः [कच्छ्वादयः] ।१-३४।

कण्डू [कच्छू] दिधिषूजम्बूकम्ब्वड्वलाबूपादूकर्कन्धूकसेरूकासू-नृभूरतवः । एते ऊप्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । 'कच बन्धने' कचतीति (कचते) कच्छूः पामा । दीधीङ् दीप्तिवमनयोः दिधीते *दिधिषूः* पुनर्भूः स्त्री । 'जन जनने' जजन्तीति *जम्बूः* वृक्षविशेषः । 'कमु कान्तौ' कमते *कम्बूः* परद्रव्यापहारी । 'अड उद्यमे' अडतीति *अड्डूः* (आड्डूः) जलतरणिः । 'लवि अवस्रंसने' । आङ्पूर्वः । *अलाबूः* तुम्बीफलम् । 'पद गतौ' पद्यते *पादूः* उपानत् । [डु धाञ् धारणपोषणयोः] कर्कं कण्टकं दधातीति *कर्कन्धूः* बदरी । 'कस सिष' कसतीति *कसेरूः*

तृणविशेषः मूलम्(च) 'कस गतौ' कसतीति *कासूः* वातरोगः । 'भा दीप्तौ' नृपूर्वः । नृभिर्भातीति *नृभूः* राजा । 'ऋ गतौ' इयर्तीति *रतूः* कृमिविशेषः । एवमन्येऽप्यनुसर्तव्याः ।

कच्छू, दिधिषू, (दीधिषू) जम्बू, कम्बू, आडू, अलाबू, पादू, कर्कन्धू, कसेरू (कशेरू) कासू, नृभू, रतू ये सभी ऊ प्रत्ययान्त शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं ।

*कच्छूः* कच बन्धने (भू.आ.३४०) । बाँधना । कचते । कच्+ऊ, निपातन से छकार, द्वित्वादि कार्य, विभक्तिकार्य, कच्छूः पामा (गीली खुजली या खसरा) । कच्छ्वां तु पाम पामा विचर्च्चिका (अ.को.२/६/२५)।

*दिधिषूः* दीधीङ् दीप्तिवमनयोः (अ.५७) । चमकना, वमन करना । दीधीते । दीधी+ऊ, निपातन से दीधी घटक दोनों ईकारों को ह्रस्व तथा ष् अन्तादेश (दीधीतेरादेः ह्रस्वत्वं षोऽन्तः बं.सं.,ति.अनु.) दिधिषूः । पुनः व्याही हुई स्त्री (दो बार विवाह की हुई स्त्री) ।

दो बार व्याही हुई स्त्री के पति का नाम दिधिषू और दो बार व्याही हुई स्त्री के द्विजाति वर्ण वाले पति का नाम 'अग्रेदिधिषू' होता है । दिधि धैर्यं स्यति त्यजति दिधिषूः (सि.चं.सु.१–५५) ।

*जम्बूः* जन जनने (अ.८०) । उत्पन्न होना । जजन्ति । जन्+ऊ, निपातन से बकार, न् को अनुस्वार, पञ्चम वर्ण जम्बूः वृक्षविशेष (जामुन का पेड़) ।

चान्द्रव्याकरणे जम्बुरिति ह्रस्वान्तो दर्शितः इत्युज्ज्वलदत्तः (दश.वृ.१–१७६) । जम्बूः स्यात् पादपान्तरे तथा सुमेरुसरिति द्वीपभेदेऽपि च स्त्रियाम् (मेदिनी.बान्त.४) ।

***कम्बूः*** कमु कान्तौ (भू.४०५) । चाहना । कामयते । कम्+ऊ, निपातन से बकार, कम्बूः । परद्रव्य का हरण करने वाला । शङ्ख । कम्बुः शङ्खेऽस्त्रियां पुंसि शम्बूके वलये गजे । (मेदिनी.बान्त.२) ।

***आडूः*** अड उद्यमे (भू.१२७) । उद्यम=प्रयत्न करना । अडति । अड्+ऊ, धातु को दीर्घ विभक्तिकार्य, आडूः । जलतरणि (जल में पौड़ने का साधन) नौका । जलभृङ्गार । योनिव्याधि ।

तु.- अडो डश्च, आडूर्जलप्लवद्रव्यम् (वै.सि.कौ.उ.सू.१-८६) ।

***अलाबूः*** 'लबि अवस्रंसने' (भू.३८५) । अवस्रंसन=लटकना, नीचे औंधा गिरना । न लम्बते (नञ्पूर्वक) लम्ब्+ऊ, निपातन से लम्ब् के अकार को दीर्घ तथा नकारलोप (नञ्पूर्वस्य लबेरकारस्य दीर्घः नलोपश्च बं.सं.) विभक्तिकार्य, अलाबूः । तुम्बीफल, कद्दू, लौकी (शाकविशेष) ।

वृत्ति में आङ्पूर्वक लवि धातु से अलाबू की निष्पत्ति का उल्लेख है जब कि बं.सं. में नञ् पूर्वक लवि धातु से निष्पत्ति की गई । नञि लम्बेर्नलोपश्च (वै.सि.कौ.उ.सू.१-८७) ।

***पादूः*** पद गतौ (दि.१०७) । पद्यते । पद्+ऊ, निपातन से धातु को दीर्घ, विभक्तिकार्य, पादूः । उपानत् । जूता, खड़ाऊँ । ति.अनु.- काष्ठ-उपानत् ।

***कर्कन्धूः*** डु धाञ् धारणपोषणयोः (अ.८५) । धारण करना । कर्क कण्टकं दधाति (जो काँटों को धारण करता है) । कर्क (पूर्वक) धा+ऊ, निपातन से धातुघटक आकार का लोप विभक्तिकार्य, कर्कन्धूः । बदरी (बेर फल) ।

पा.व्या. शकन्ध्वादिषु पररूपं वाच्यम् (वा.३६३२, पा.सू.१-१-६४) कर्कन्धूः ।

**कसेरूः** कस गतौ (भू.५६८) । कसति । कस्+ऊ, निपातन से धातु को एर् अन्तादेश, विभक्तिकार्य, कसेरूः । तृणजाति मूल ।

पा.उ.- के श्र एरङ् चास्य (श्वेत.वृ.१-८६) क् (उपपद) शृ+एरङ्-कशेरूः, जलजाति विशेष, वीरुद् विशेषः, फलजाति ।

बाहुलकात् उ प्रत्यये कशेरुः (वै.सि.कौ.उ.सू.१-८८) ।

**कासूः** कस गतौ (भू.५६८) । कसति । कस्+ऊ, निपातन से धातु को वृद्धि कासूः । वात रोग । शक्ति नामक अस्त्र-(श्वेत.वृ.१-२३) बुद्धि तथा वाणी में अस्पष्टता । कासूस्तु शक्त्यायुधे रुजि । बुद्धौ विकलवाचि स्यात् (अ.स.को.का.२, पृ.४६, श्लो.५९१) ।

**नृभूः** भा दीप्तौ (अ.१५) । चमकना । नृभिर्भाति (जो मनुष्यों से सुशोभित होता है) नृ पूर्वक प्रयोग । नृ भा+ऊ, धातुघटक आकार का लोप, विभक्तिकार्य नृभूः । राजा ।

ति.अनु. त्रिपूर्वः- त्रिभूः । त्रिभुवन ।

**रतूः** ऋ गतौ (अ.७४) । इयर्ति । ऋ+ऊ, निपातन से ऋ को रकार तथा तकार अन्तादेश, विभक्तिकार्य, रतूः । कृमिविशेष (कीड़ा) ।

ऋत्+कू, रमागम् रन्तूः । रन्तूर्देवनदी सत्यवाक् च (वै.सि.कौ.उ.सू.१-९२) ।

इसी प्रकार की आकृति वाले अन्य शब्दों को भी ऊ प्रत्यय तथा निपातन-प्रक्रिया के द्वारा निष्पन्न कर लेना चाहिए । जैसे- मर्जूः (रजः शुद्धि) खड्डूः मृतशय्या । शृधूः, गुण, प्रज्ञा । अन्दूः लौह-शृङ्खला । दृन्भूः सर्पजाति । कफेलूः श्लेष्मातक ।

## ३५. हृसृतडिरुहियूषिभ्य इतिः ।१-३५।

एभ्य इतिप्रत्ययो भवति । इकार उच्चारणार्थः । 'हृञ् हरणे' हरतीति *हरित्* वर्णविशेषः । 'सृ गतौ' सरतीति *सरित्* नदी । 'तड आघाते' चौरादिकः । अस्य च अत एव दीर्घाभावः । ताडयतीति *तडित्* विद्युत् । 'रुह बीजजन्मनि' रोहयतीति *रोहित्* मत्स्यो वर्णविशेषश्च । 'यूष हिंसार्थः' यूषतीति *योषित्* नारी ।

हृ, सृ, तड्, रुह्, तथा यूष् इन सभी धातुओं से इति प्रत्यय होता है । इति में अन्त्य इकार उच्चारणार्थ प्रयुक्त है । इत् का प्रयोग होता है ।

***हरित्*** हृञ् हरणे (भू.५९६) । हरण करना । हृ+इति, धातुघटक ऋ को अर्, विभक्तिकार्य हरित्[1] । वर्णविशेष । दिशा ।

अश्व, सूर्य, मृग (श्वेत.वृ.१-९५) । शाद्वल (नयी घास से हरा भरा स्थान) । सूर्याश्व, मृग, वायु, (उ.म.दी.१-९६) । ककुभ्वर्ण, तृण, वाजिविशेष (वै.सि.कौ.बाल.उ.सू.) ।

***सरित्*** सृ गतौ (भू.२७४) । सरति । सृ+इति, सृ में ऋ को अर्, विभक्तिकार्य, सरित् । नदी ।

***तडित्*** तड आघाते (चु.३०) । आघात करना, चोट पहुँचाना । चौरादिक होने से 'चुरादेश्च' (कात.३/२/११) से इन्, ताडयति ।

---

1. हरित्ककुभि वर्णे च तृणवाजिविशेषयोः ।
हरितेऽपि च दूर्वायां, हरिद्वर्णयुतेऽन्यवत्॥
(वि.प्र.को.तान्त.१४०) ।
हरिद्दिशि स्त्रियां पुंसि हयवर्णविशेषयोः । अस्त्रियां स्यात्तृणेऽपि च (मेदिनी.तान्त.१७४) ।

ताडि+इति, चौरादिक होने से दीर्घ का अभाव, विभक्तिकार्य, तडित् । विद्युत् (अ.को.१/३/९) बिजली ।

तु.- ताडेर्णिलुक् च (वै.सि.को.उ.सू.१-९८) ।

*रोहित्*. रुह बीजजन्मनि प्रादुर्भावे च (भू.५६७)। बीज से उत्पन्न होना । रोहति । रुह्+इति, धातु को गुण ओकार, विभक्तिकार्य रोहित् । मत्स्य (मछली) वर्णविशेष । विशिष्ट लता, हरिणी । लाल रक्त, मृग । अग्नि (श्वेत.वृ.१-९५) । ति.अनु.- सूर्य । रोहितं कुङ्कुमे रक्ते ऋजुशक्रशरासने । पुंसि स्यान्मीनमृगयोर्भेदे रोहितकद्रुमे (मेदिनी.तान्त.१४६-१४७) ।

*योषित्* यूष हिंसायाम् (का.कृ.धा.भू.२९३) । मारना, नष्ट करना । यूषति । यूष्+इत् गुण, विभक्तिकार्य, योषित् । नारी । प्रमदा । स्त्री योषिदबला योषा (अ.को.२/६/२) ।

## ३६. शमेर्ढः[1] ।१-३६।

अस्मात् ढप्रत्ययो भवति । 'शमु दमु उपशमे' शाम्यतीति *शण्ढः* नपुंसकः ।

शम् धातु से ढप्रत्यय होता है ।

---

1. शमेर्डः म.सं. । यहाँ सूत्र में शमेर्डः के स्थान पर 'शमेर्ढः' तथा वृत्ति में शण्डः के स्थान पर 'शण्ढः' पाठ किया गया है । इसका कारण यह है कि मद्रास संस्करण में 'शमेर्डः' सूत्र दो बार पठित है । चतुर्थ पाद में भी (४-२३) 'शमेर्डः' पठित है । यहाँ भी यही पाठ रखा जाय तो व्यर्थ ही है । इसी के बंग-संस्करण में 'शमेर्ढः' पाठ मिलता है । शण्डः का अर्थ चोर, महिष होता है । शण्ढः का अर्थ नपुंसक होता है । अतः वृत्ति में निर्दिष्ट नपुंसक अर्थ की सङ्गति 'शण्ढः' से हो सकती है । अतः शण्ढः पाठ ही उचित होगा । मुद्रण दोष से सम्भवतः ढ को ड हो गया हो यतः परिशिष्ट में भी शब्द सूची के अन्तर्गत ढान्त पाठ मिलता है । (द्र.उज्ज्वल १-१०१) ।

***शण्ढः*** शमु उपशमे (दि.४२) । शमन करना, शान्त होना । शाम्यति । शम्+ढ 'मनोरनुस्वारो धुटि' (कात.२/४/४४) सूत्र से म् को अनुस्वार 'वर्गे तद् वर्ग पञ्चमं वा' (कात.१/४/१६) से टकार का तद् वर्गीय पञ्चम वर्ण णकार, विभक्तिकार्य, शण्ढः । नपुंसक । वृषभ (साँड) ।

'शमेर्डः' सूत्र का दो बार (१-३६, ४-२३) । प्रयोग निर्दिष्ट है । यदि शम् धातु से ड प्रत्यय का विधान एक ही बार अभीष्ट होता तो दो बार इसी धातु से ड प्रत्यय हेतु पृथक् दो सूत्र न किए जाते । इससे स्पष्ट है कि एक बार शम् धातु से ड तथा दूसरी बार कोई दूसरा प्रत्यय करना अभीष्ट है तभी सूत्र की आवृत्ति करनी पड़ी । कात.उ. के बंग. संस्करण में भी मद्रास संस्करण में निर्दिष्ट 'शमेर्डः' का अनुवाद 'शमेर्ढः' उपलब्ध होता है । अन्य उणादि ग्रन्थों में भी 'शमेर्ढः' पाठ उपलब्ध होता है । यदि यहाँ 'शमेर्डः' पाठ उचित होता तो पुनः अग्रिम सूत्र (४-२३) में 'ड' का निर्देश न होता । इसमें दूसरा तर्क यह है कि यदि यहाँ 'ड' होता तो सूत्रकार अग्रिम सूत्र (१-३७) में पुनः 'ड' का ग्रहण न करते । इसी से 'ड' की अनुवृत्ति हो जाती । अतः यहाँ 'शमेर्डः' के स्थान पर 'शमेर्ढः' पाठ रखा गया ।

श्वेत.वृ.-१-९७) । षण्ढः षण्डः, बाहुलकात् षकारस्य सकाराभावः । दश.वृ.- शमेर्ढः (१0-१५, 5-११) भी इस पाठ में एक जगह 'शमेर्डः' पाठ होना चाहिए । षण्ढः स्यात् पुंसि गोपतौ । आकृष्टाण्डे वर्षवरे तृतीयाप्रकृतावपि (मेदिनी.टान्त.४) ।

शान्तमस्य स्पर्शेनेन्द्रियमिति शण्ढः नपुंसकः (दश.वृ.५-११) ।

## ३७. अनुनासिकान्ताड्डः ।१-३७।

अनुनासिकान्ताद्धातोः डप्रत्ययो भवति । 'वन शब्दार्थः' । वनतीति *बण्डः* । *षण्डः* । 'खनु अवदारणे' खनतीति *खण्डं* शकलम् अर्धं वा । 'कुण शब्दे' कुणति जनेन *कुण्डं* जलाश्रयः । 'दमु उपशमने' दाम्यतीति *दण्डः* यष्टिः । रण शब्दार्थः । रणतीति *रण्डा* विधवा । 'चण श्रण दाने' श्रणतीति *श्रण्डः* गोपतिः । 'मन ज्ञाने' मन्यते ज्ञानं *मण्डम्* । 'मुण प्रज्ञाने' मुणतीति *मुण्डः* भिक्षुविशेषः । *मुण्डं* शिरः ।

अनुनासिकान्त धातुओं से ड प्रत्यय होता है । कात.व्या. में अनुनासिक संज्ञक वर्ण ङ्, ञ्, ण्, न्, म् होते हैं । (कात.१/१/१३) । वन् खन् कुण्, दम्, रण्, श्रण्, मन्, मुण् इन सभी अनुनासिकान्त धातुओं से ड प्रत्यय होता है । बंसं. में इन सभी धातुओं को 'दण्डकधातु' कहा गया है ।

***वण्डः*** वन शब्दे (भू.१४६) । वनति । वन्+ड, न् को अनुस्वार तथा उसको तद् वर्गीय पञ्चम वर्ण णकार विभक्तिकार्य, बण्डः हस्तपादादिरहित (बं.स.) अपाहिज । अपाङ्ग । अल्परोष । अल्परोष । अल्पशेफा जिसकी जननेन्द्रिय के अग्र भाग को ढकने वाला चमड़ा नहीं होता ।

***षण्डः*** षणु दाने (त.२) । दान करना । सनोति । धात्वादेः षः सः (कात.३/८/२४) से ष् को स्, विभक्तिकार्य, षण्डः । वृषभ (साँड) गोपति । नपुंसक । समूह, वन । षण्डं पद्मादिसङ्घाते न स्त्री स्याद् गोपतौ पुमान् (मेदिनी.डान्त.२६) ।

***खण्डम्*** खनु अवदारणे (भू.५८४) । अवदारण= खोदना । खनति । खन्+ड, अनुस्वार, तद्वर्गीय पञ्चम वर्ण से णकार, विभक्तिकार्य, खण्डम् । शकल या अर्ध (टुकड़ा) भाग । खण्डोऽस्त्री शकले चेक्षुविकारमणिभेदयोः (मेदिनी.डान्त.७-८) ।

***कुण्डम्*** कुण शब्दोपकरणयोः (तु.४७) । १- शब्द करना २- सम्भालना । कुणति । कुण्+ड, अनुस्वार, तद् वर्गीय पञ्चम वर्ण (परसवर्ण) कुण्डम् । जल का आधार । यज्ञीय खात । पति के जीवित रहते हुए दूसरे पुरुष से उत्पन्न पुत्र । कुण्डमग्न्यालये मानभेदे देवजलाशये (मेदिनी.डान्त.४) ।

***दण्डः*** दमु उपशमने (दि.४२) । उपशमन= शान्त करना । दमन करना । दाम्यति । दम्+ड, अनुस्वार, पञ्चम वर्ण, विभक्तिकार्य, दण्डः । यष्टि । छड़ी । दण्डोऽस्त्री लगुडे पुमान् (मेदिनी.डान्त.१५) ।

***रण्डा*** रण शब्दे (भू.१४६) । रणति । रण्+ड, अनुस्वार, पञ्चम वर्ण, स्त्रीत्व-विवक्षा में आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य, रण्डा । विधवा । पतिहीना । रण्डा मूषकपर्ण्यां च विधवायां च योषिति (वि.प्र.को.डान्त२३) ।

रमु क्रीडायाम्+ड, रण्डा (वै.सिकौ.उ.१/१११) ।

***श्रण्डः*** श्रण दाने (भू.११५) । दान देना । श्रणति । श्रण्+ड, श्रण्डः । गोपति (बैल) ।

***मण्डम्*** मन ज्ञाने (दि.४८) । ज्ञान करना । मन्यते । मन्+ड, अनुस्वार, पञ्चम वर्ण, मण्डम् । पके हुए ओदन का जल (माँड) । धात्री । गाढा, चिकना पदार्थ, चाँवलो का माँड, मलाई, आभूषण, मेंढक एरण्ड वृक्ष । मण्डो मस्तुनि भूषाग्रामेरण्डे सारपिच्छयोः (अने.सं.को.२-१२७) । मण्डः पञ्चाङ्गुले शाकभेदे क्लीबं तु मस्तुनि (मेदिनी.डान्त.२१) । मण्डा धात्री समाख्याता, मण्डं पक्वौदनोदकम् (दया.उ.को.१-११४)।

***मुण्डः*** मुण प्रतिज्ञाने (तु.४६) । प्रतिज्ञान=प्रण करना, वचन देना । मुणति । मुण्+ड, अनुस्वार, पञ्चम वर्ण, विभक्तिकार्य, मुण्डः ।

भिक्षुविशेष । मुण्डं (नपुं.) शिर । मुण्ड नामक एक राक्षस । मुण्डो दैत्यान्तरे राहौ मूर्धमुण्डितयोरपि (वि.प्र.को.डान्त.१७) ।

बं.सं.–ति.अनु. अण्डं डिम्ब । काण्डः शर । भण्डः अयोग्य वेषधारी । शण्डः पद्मसमूह । ये सभी शब्द म.सं. में असंगृहीत हैं ।

इसी प्रकार अन्य शब्दों को भी ड प्रत्यय के द्वारा निष्पन्न कर लेना चाहिए । यथा– गण्डः कपोल, पिटक । चण्डः दैत्य । फण्डः उदर । पण्डः नपुंसक, मति ।

## ३८. वरण्डादयः[1] ।१–३८।

वरण्डकरण्डशिखण्डपापिण्डपिचण्डाः । एते डप्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । 'वृञ् वरणे' वृणोतीति *वरण्डः* मुखरोगविशेषः गृहैकदेशश्च । 'डु कृञ्' करोतीति *करण्डः* स्त्रीणामाधारः[2] । 'शासु अनुशिष्टौ' शास्तीति *शिखण्डः* मयूरपिच्छम् । 'पा रक्षणे' पातीति *पापिण्डः* संहितद्रव्यम् । 'डु पचष् पाके' पचत्यन्नं *पिचण्डं* जठरम् ।

वरण्ड, करण्ड, शिखण्ड, पापिण्ड, पिचण्ड, ये सभी ड प्रत्ययान्त शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं ।

**वरण्डः** वृञ् वरणे (सु.८) । वृणोति । वृ+ड, धातुघटक ऋ के स्थान में निपातन से अरन्, न् को अनुस्वार, पञ्चम वर्ण, विभक्तिकार्य, वरण्डः । मुखरोगविशेष तथा घर का एक भाग (बरामदा) । मुख में होने वाला व्रण या फुन्सी (फोड़ा) । वरण्डोऽप्यन्तरावेदौ समूहमुखरोगयोः (मेदिनी.डान्त.३३) ।

---

1. पाठा. (सु.) वरण्डकरण्डकुण्डपिण्डमुण्डादयः (कात.बं.सं.१–४०) ।
2. स्त्रीणां मापाधारः ति.अनु. ।

***करण्डः*** डु कृञ् करणे (त.७) । करोति । कृ+ड, कृ में ऋ को अरन्, अनुस्वार, पञ्चम वर्ण, विभक्तिकार्य, करण्डः । स्त्रियों के वस्त्रों का आधार विशेष । टोकरी । फूलों की डलिया । बाँस से निर्मित पिटारी । करण्डो मधुकोशासिकारण्डवदलाढके (वि.प्र.को.डान्त.३१) ।

तु.- अण्डन् कृसृभृवृञः (वै.सि.कौ.उ.१/१२६) ।

***शिखण्डः*** शासु अनुशिष्टौ (अ.३९) । अनुशासन करना । शास्ति । शास्+ड, निपातन से शास् घटक आस् को इकार तथा खन्, अनुस्वारादि, विभक्तिकार्य, शिखण्डः । मोर की पूँछ । शिखा, कली । शिखण्डो बर्हचूडयोः (वि.प्र.को.डान्त.२८) ।

***पापिण्डः*** पा रक्षणे (अ.१) । पाति । पा+ड, निपातन से 'पिन्', अनुस्वारादि, विभक्तिकार्य, पापिण्डः । सञ्चित द्रव्य ।

***पिचण्डः*** 'डु पचष् पाके' (भू.६०३) । पचति । पच्+ड, निपातन से उपधा के स्थान में इन्, अनुस्वारादि, पिचण्डः । जठर । पशु का अवयव । पिचण्डो जठरे प्रोक्तः पशोरवयवेऽपि च (अने.सं.को.३–१८७)

## ३९. कमेरठः ।१–३९।

**अस्मादठप्रत्ययो भवति । 'कमु कान्तौ' कमते[1] *कमठः* कच्छपः ।**

---

1. कमते (म.सं.) 'कमु कान्तौ' धातु का पा.व्या. तथा कात. व्या. में 'कामयते' रुप होता है । वृत्ति में 'कमते' रूप निर्दिष्ट है । कम् को 'आय्' होकर कामयते रूप होता है । यदि आय् का वैकल्पिक विधान होता तब कमते भी हो सकता था । 'न कम्यमिचमः' इस नियम से कात.व्या. में ह्रस्व का निषेध होकर 'कामयते' होता है । युधिष्ठिर मीमांसक ने का.कृ.धा. में निर्दिष्ट कमते तथा कामयते पर आपत्तिजनक टिप्पणीं भी दी है– 'पणते पणायते', कमते कामयते, अत्र आयणिङौ कथं विकल्प्येते इति न ज्ञायते (भू.पृ.७९, का.कृ.धा.) कात रूप. में भी 'कमेरिनिङ् कारितम्' (सू.४६२) इस सूत्र से ह्रस्व

कम् धातु से अठ प्रत्यय होता है ।

**कमठः** कमु कान्तौ (भू.४०५) । कान्ति=चाहना । कामयते । कम्+अठ, विभक्तिकार्य, कमठः । कच्छप (कछुआ) । कूर्मे कमठकच्छपौ (अ.को.१/१०/२०) कमठः कच्छपे पुंसि भाण्डभेदे नपुंसकम् (मेदिनी.ठान्त.१२) ।

## ४०. शकिशमिवहिभ्योऽलः ।१–४०।

एभ्योऽलप्रत्ययो भवति । 'शक्लृ शक्तौ' शक्नोतीति *शकलं* खण्डम् । 'शमु दमु उपशमे' शाम्यति चित्तमस्मात् *शमलम्* अपवित्रम् । 'वह प्रापणे' वहतीति *वहलं* विस्तीर्णम् ।

शक्, शम्, वह् इन धातुओं से अल प्रत्यय होता है ।

**शकलम्** शक्लृ शक्तौ (सु.१५) । शक्ति=सकना, समर्थ होना । शक्नोति । शक्+अल, विभक्तिकार्य, शकलम् । खण्ड । टुकड़ा । शकलं त्वचि खण्डे स्याद्रागवस्तुनि वल्कले (मेदिनी.लान्त.१३५) ।

**शमलम्** शमु उपशमने (दि.४२) । उपशमन=शान्त होना, विश्राम लेना । शाम्यति चित्तमस्मात् (जिससे मन विरत होता है) । शम्+अल, विभक्तिकार्य, शमलम् । अपवित्र । विष्ठा । शकृत ।

**वहलम्** वह प्रापणे (भू.६१०) । प्रापण=पहुँचाना । वहति । वह्+अल, वहलम् । विस्तीर्ण । वहलः घन (सरस्वती.२/३/९८) ।

## ४१. वृषलादयः ।१–४१।

वृषलदेवलकेवलकललपललाः । एते अलान्ता निपात्यन्ते । 'पृषु वृषु' वर्षतीति नीचकर्म *वृषलः* शूद्रः । 'दिवु क्रीडादिषु'

---

निषेध करके 'कामयते' एक मात्र का ही निर्देश किया है । सम्भवतः काशकृत्स्नव्याकरण के किसी सूत्र द्वारा इसकी पुष्टि हो ।

दीव्यतीति *देवलः* देवद्रव्योपजीवी । 'केवृ' केवते परमिति *केवलः* असहायः । 'कल सङ्ख्याने' कलते *कलल* गर्भवेष्टनम् । 'पल रक्षणे' चौरादिकः । पालयति देह *पललं* मांसम् ।

वृषल, देवल, केवल, कलल, पलल ये सभी अल प्रत्ययान्त शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं ।

*वृषलः* वृषु सेचने (भू.२२६) । सेचन=सींचना, वर्षा करना । वर्षति नीचकर्म (जो निकृष्ट कर्मों की वर्षा करता है) वृष्+अल, निपातन से गुण का अभाव, विभक्तिकार्य, वृषलः । शूद्र । वृषलो गृञ्जने शूद्रे चन्द्रगुप्तेऽपि राजनि (मेदिनी.लान्त.१३४) ।

*देवलः* दिवु क्रीडादिषु (दि.१) । दीव्यति । दिव्+अल, निपातन से धातु को गुण, विभक्तिकार्य, देवलः । पुजारी । पण्डा । देवताओं के लिए समर्पित द्रव्य पर जीने वाला । देवद्रव्यापहारी (बं.सं.) । दीव्यति अधर्मिणो विजिगीषति देवलः धार्मिकः (दया.उ.को.१–१०६)

*केवलः* केवृ सेवने (भू.४२२) । सेवा करना । केवते परम् (जो दूसरे की सेवा करता है) । केव्+अल, विभक्तिकार्य, केवलः[1] । असहाय । अकेला ।

*कललम्* कल सङ्ख्याने (भू.४१९) । सङ्ख्यान=संख्या करना, गिनना । कलते । कल्+अल, विभक्तिकार्य, कललम् । गर्भ का वेष्टन ।

*पललम्* पल रक्षणे (चु.५०) । पालयति देहम् (देह की रक्षा करता है) । पालि+अल, इन् का लोप, धातु को ह्रस्व, विभक्तिकार्य

---

1. केवलो ज्ञानभेदे स्यात् केवलश्चैककृत्स्नयोः ।
   निर्णीते केवलञ्चोक्तं केवलः कुहने क्वचित् ॥ (वि.प्र.को.लान्त.१३४)

पललम् । मांस । पललं तिलचूर्णे स्यात् पललं पङ्कमांसयोः (वि.प्र.को.लान्त.६१) ।

## ४२. कणेष्ठः।१-४२।

अस्मात् ठप्रत्ययो भवति । कण शब्दार्थः । कणतीति *कण्ठो* गलः ।

कण् धातु से ठ प्रत्यय होता है ।

***कण्ठः*** कण शब्दे (भू.१४६, ५१४) । शब्द करना । कणति । कण्+ठ, विभक्तिकार्य, कण्ठः । गल । ग्रीवा । कण्ठो गले सन्निधाने ध्वनौ मदनपादपे (मेदिनी.ठान्त.२) ।

## ४३. पतिचण्डिभ्यामालञ् ।१-४३।

आभ्यामालञ्प्रत्ययो भवति । ञकार इज्वद्भावार्थः । 'पल शल पत्लृ पथे च गतौ' पतत्युदकमत्र *पातालम्* अधोभुवनम् । 'चडि कोपे' चण्डते[1] कुप्यते *चण्डालः* निषादः ।

पत् तथा चण्ड् इन दोनों धातुओं से आलञ् प्रत्यय होता है । ञ् अनुबन्ध इज्वद्भावार्थ प्रयुक्त है । इज्वद्भाव होने से वृद्धि, सम्प्रसारण आदि कार्य होते हैं ।

***पातालम्*** पत्लृ गतौ (भू.५५४) । गिरना । पतति उदकमत्र (जहाँ जल गिरता है) पत्+आलञ्, इज्वद्भाव से धातु को वृद्धि, विभक्तिकार्य

---

1. चडि धातु आत्मनेपदी तथा कुप् धातु परस्मैपदी है । वृत्ति में 'चण्डते कुप्यते' ऐसा निर्दिष्ट है । चण्डते का अर्थ कुप्यते किया गया है । यहाँ 'चण्डते' इस कर्तृपरक व्युत्पत्ति के अनुसार 'कुप्यति' ऐसा होना चाहिए । कर्मपरक व्युत्पत्ति अभीष्ट होने पर 'चण्ड्यते कुप्यते' ऐसा कहना चाहिए ।

पातालम् । अधोभुवन । पातालं नागलोके स्याद्विवरे वडवानले (मेदिनी.लान्त.११०) ।

**चण्डालः** चडि कोपे (भू.३६८) । कोप=क्रोध करना, गुस्सा करना । चण्डते । इदित् होने से न् आगम् । चण्ड्+आलञ्, ञ् अनुबन्ध से इज्वद्भाव के कारण प्राप्त वृद्धि का उपधा में अकार के अभाव से निषेध, विभक्तिकार्य, चण्डालः । निषाद । ब्राह्मण वर्ण की स्त्री तथा शूद्र वर्ण के पुरुष के संयोग से उत्पन्न सन्तान । (मनु.१०/१२) । स्याच्चण्डालस्तु जनितो ब्राह्मण्यां वृषलेन यः (अ.को.२/१०/४) ।

## ४४. कुणि[1]पीङ्भ्यां कालः ।१-४४।

आभ्यां धातुभ्यां कालप्रत्ययो भवति । ककारो यण्वद्भावार्थः । 'कुण शब्दे' कुणतीति कुणालः नगररक्षकः मगधरक्षकश्च । कुणाला नगरी । 'पीङ् पाने' पीयते पियालः[2] वृक्षविशेषः ।

कुण् तथा पीङ् धातु से काल प्रत्यय होता है । 'काल' में क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव होता है । इससे धातु को गुण का निषेध होता है ।

***कुणालः*** कुण शब्दोपकरणयोः (तु.४७) । कुणति । कुण्+काल, प्रत्ययस्थ क् को यण्वद्भाव होने से धातु को गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, कुणालः । नगररक्षक तथा मगध देश का रक्षक । कुणाल नामक राजा । 'कुणालावदान' नामक बौद्ध संस्कृत ग्रन्थ । ति.अनु.-पक्षी । कुणाल से स्त्री. में आ, विभक्तिकार्य, कुणाला । नगरी ।

तु.- पीयुक्वणिभ्यां कालन् ह्रस्वं सम्प्रसारणञ्च (दया.उ.को.३/७६) ।

---

1. पाठा. कुलिपीङ्भ्यां काल. (कात.उ.बं.सं.) ।
2. प्रीयः सौत्रः प्रियालः (वै.सि.कौ.उ.३/३५६) ।

***पियालः*** पीङ् पाने (दि.९०) . पीयते । पी+काल, धातुघटक ईकार को 'इय्' विभक्तिकार्य, पियालः । वृक्षविशेष (चिरौंजी का पेड़) । मृगाः पियालद्रुममञ्जरीणाम् (कुमा.३-३१) ।

## ४५. शीङो वालवलञौ ।१-४५।

अस्माद् वालवलञौ प्रत्ययौ भवतः । 'शीङ् स्वप्ने' शेते जले *शेवालं* जलनीली । *शैवलं* तदेव ।

शीङ् धातु से वाल तथा वलञ् प्रत्यय होते हैं । वलञ् में ञ् अनुबन्ध इज्वद्भावार्थ प्रयुक्त है ।

***शेवालम्*** शीङ् स्वप्ने (अ.५५) । सोना, नींद लेना । शेते जले (जों जल में सोती रहती है ) । शी+वाल्, धातुघटक ईकार को गुण से एकार, विभक्तिकार्य, शेवालम् । जलनीली । हरे या नील रंग का लता रूप पदार्थ, जो जल के ऊपर बिछा रहता है । इसे सामान्यतः 'काई' कहा जाता है ।

शी+वलञ्, आदि वृद्धि, विभक्तिकार्य, शैवलम् । सेवार । शैवाल । शैवलं पद्मकाष्ठे स्यात् शैवालेऽपि पुमानयम् (मेदिनी. लान्त.१४१) ।

## ४६. इल्वलपल्वलशुक्लतण्डुलशिथिलचषालमालाः[1] ।१-४६।

एते वलञन्ता निपात्यन्ते । 'इल गतौ' एलतीति[2]

1. इल्वलादयश्च (बं.सं.सू.१-४८) ।
2. इल गतौ (तु.७३) धातु के तौदादिक होने से गुणनिषेध के कारण 'इलति' रूप होना चाहिए । वृत्ति में गुणसहित, 'एलति' रूप चिन्त्य है । का.कृ.धा. के अनुसार तो इल् धातु का (भू.२४७) का भौवादिक पाठ होने से 'एलति' रूप होता है ।

इल्वलास्तारकाः 'पल रक्षणे' पालयतीति *पल्वलम्*[1] पुष्करिणी–जलम्[2] । 'शुच शोके' शोचतीति *शुक्लः* सितः । 'तड आघाते' ताडयतीति *तण्डुलः* धान्यविशेषः । 'श्रथि शैथिल्ये' श्रथते *शिथिलः* निराधारः । 'चष भ्लष भक्षणे' चषतीति *चषालः* यूपकटकः । (मा माने) मातीति *माला* स्रक् ।

इल्वल, पल्वल, शुक्ल, तण्डुल, शिथिल, चषाल, माला ये सभी वलञ् प्रत्ययान्त शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं ।

*इल्वलाः* इल गतौ (तु.७१) । इलति । इल्+वलञ्, निपातन से वृद्धि का अभाव, स्त्री. बहु. में जस्, विभक्तिकार्य, इल्वलाः । तारक । नक्षत्र । राक्षस । इल्वलास्तच्छिरो देशे तारका निवसन्ति याः (अ.को.१–३–२३) । इल्वलो नाम राक्षसः कश्चित् (श्वेत.वृ.४–१७७) ।

*पल्वलम्* पल रक्षणे (चु.५०) । पालयति । पालि+वलञ्, निपातन से धातु को ह्रस्व, इन् का लोप, विभक्तिकार्य, पल्वलम् । जलाशय । सरोवर । छोटा सरोवर । पुष्करिणी का जल ।

पा(पाने)+वलच्, लगागम, ह्रस्व (वै.सि.कौ.उ.बाल.४/५४७) ।

*शुक्लः* शुच शोके (भू.४४) । शोक करना, दुःख करना । शोचति । शुच्+वलञ्, निपातन सें च् को क् तथा वलञ् घटक व का लोप, गुण का निषेध, विभक्तिकार्य शुक्लः । सित । सफेद । शुक्लो योगान्तरे सिते । नपुंसकन्तु रजते (मेदिनी.लान्त.५३) ।

---

1. दु.वृ. में 'पललम्' पाठ भ्रष्ट है । सूत्रपाठ 'पल्वलम्' है । इसके पूर्व वृषलादयः (१–४१) सूत्र के अन्तर्गत 'पललम्' शब्द की निष्पत्ति की जा चुकी है । अतः 'पललम्' पाठ असङ्गत है । पुष्करिणीजल इस अर्थ की सङ्गति भी 'पललम्' (=मांस) से नहीं हो सकती । इसीलिए संस्कृत वृत्ति में 'पललम्' के स्थान पर 'पल्वलम्' ऐसा पाठ रखा गया है ।
2. लघुसरोवरजलम् ति.अनु. । अल्पसरः बं.सं. ।

शुच्+रन्, च को क, र को ल शुक्लः (वै.सि.कौ.उ.२/१८६) ।

***तण्डुलः*** तड आघाते (चु.३०) । चोट पहुँचाना । तड्+वलञ्, निपातन से वकार को उकार, विभक्तिकार्य, तण्डुलः । धान्यविशेष । ति.अनु.- धान्यविकार । तण्डुलः स्याद् विडङ्गे च धान्यादिनिकरे पुमान् (मेदिनी.लान्त.९६) ।

तड्+उलच्, नुम् (वै.सि.कौ.उ.४/५४७) ।

***शिथिलः*** श्रथि शैथिल्ये (भू.३१८) । ढीला होना । श्रथ्+वलञ्, निपातन से श्रथ में अकार को इकार, नकारलोप, इत्व, विभक्तिकार्य शिथिलः । निराधार । अदृढ (बं.सं.) अनुद्योगी ।

श्रथ मोचने+किरच्, उपधा को इकार, रेफलोप प्रत्यय रेफ को ल, शिथिलम् (वै.सि.कौ.उ.१/५३) ।

***चषालः*** चष भक्षणे (भू.५९२) । चषति । चष्+वलञ्, निपातन से वकार को अकार, ञ् अनुबन्ध से इज्वद्भाव के कारण उपधादीर्घ, विभक्तिकार्य, चषालः । यज्ञ के खम्भे की लकड़ी । यूपकटक । यूपकङ्कण । ति.अनु. पूजापात्र । चषालो होमकुण्डे स्याद् गर्ते (वि.प्र.को.लान्त.११६) ।

***माला*** मा माने (अ.२६) । परिमाण करना, नापना । माति । मा+वलञ्, वकार का लोप, स्त्री. में आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य माला । स्रक् ।

## ४७. सारेरङ्गः ।१-४७।

अस्मादङ्गप्रत्ययो भवति । 'शॄ सॄ हिंसायाम्' सृणाति कश्चित् । हेताविन् । सारयतीति *सारङ्गः* मृगः ।

इनन्त सृ (सारि) धातु से अङ्ग प्रत्यय होता है ।

*सारङ्गः* सृ हिंसायाम् (क्री.१५) । मारना । सारयति । सृ+इन्, (दीर्घ) सारि+अङ्ग, इन् का लोप, विभक्तिकार्य, सारङ्गः[1] । मृग । पशु ।

## ४८. शृङ्गभृङ्गाङ्गानि ।१-४८।

एते अङ्ग[2]प्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । 'शृ सृ हिंसायाम्' शृणातीति *शृङ्गम्* गवादीनां विषाणम् । 'डु भृञ्' बिभर्तीति *भृङ्गः* भ्रमरः । 'अम रोगे' अमति *अङ्गं* शरीरम् ।

शृङ्ग, भृङ्ग, अङ्ग ये सभी अङ्ग प्रत्ययान्त शब्द निपातन से सिद्ध होते हैं ।

**शृङ्गम्** शृ हिंसायाम् (क्री.१५) । शृणाति । शृ+अङ्ग, धातु को ह्रस्व, प्रत्ययस्थ अकार का लोप, विभक्तिकार्य, शृङ्गम् । गाय आदि के सींग । पर्वत का शिखर । मत्स्य भेद । ओषधि भेद । सुवर्ण भेद (दया.उ.को. १-१२६) । शृङ्गं प्रभुत्वे शिखरे चिह्ने क्रीडाम्बुयन्त्रके । विषाणोत्कर्षयोश्चाथ शृङ्गः स्यात् कूर्चशीर्षके (मेदिनी.गान्त.२५) ।

*भृङ्गम्* डु भृञ् धारणपोषणयोः (अ.८५) । धारण करना, पोषण करना । बिभर्ति । भृ+अङ्ग, निपातन से अकारलोप, विभक्तिकार्य, भृङ्गम् । भ्रमर । पक्षी । मधुव्रतेऽपि भृङ्गन्तु केशराजगुडत्वचोः (वि.प्र.को.गान्त२१) ।

---

1. सारङ्गश्चातके भृङ्गे कुरङ्गे च मतङ्गजे ।
   पक्षभेदे च सारङ्गः सारङ्गः शबलेऽन्यवत् (वि.प्र.को.गान्त.४९) ।
2. पा.उ.- शृ+गन्, नुडागम, शृङ्गम् (श्वेत.वृ.१-११५) । यहाँ इन तीनों शब्दों की निष्पत्ति 'अङ्ग' प्रत्यय से उचित प्रतीत नहीं होती यतः प्रत्ययस्थ अकार का लोप करना पड़ता है । अङ्ग के स्थान पर 'ग' प्रत्ययमात्र का विधान करना चाहिए ।

*अङ्गम्* अम रोगे (चु.१६०) । आमयति । अम्+अङ्ग, अकारलोप, विभक्तिकार्य, अङ्गम् । शरीर का अवयव । अङ्गं गात्रान्तिकोपाय–प्रतीकेष्वप्रधानके (वि.प्र.को.गान्त.१४) ।

## ४९. मुदिगृभ्यां गग्गौ ।१–४९।

आभ्यां गग्गौ प्रत्ययौ भवतो यथासङ्ख्यम् । 'मुद हर्षे' मोदते *मुद्गः* धान्यविशेषः ।'गृ निगरणे' गिरतीति *गर्गः* ऋषिः । को यण्वत् ।

मुद् तथा गृ इन दोनों धातुओं से यथाक्रम गक् एवं ग प्रत्यय होते हैं । गक् में क् अनुबन्ध यण्वद्भावार्थ प्रयुक्त है ।

*मुद्गः* मुद हर्षे (भू.३०४) । मोदते । मुद्+गक्, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण गुण का निषेध, विभक्तिकार्य, मुद्गः । धान्य–विशेष । मूंग ।

*गर्गः* गृ निगरणे (तु.२२) । निगलना, खाना । गिरति । गृ+ग, ऋ को अर् गुण, विभक्तिकार्य, गर्गः । ऋषि । ब्रह्मा का पुत्र । विद्वान् ।

## ५०. शृदृभ्यामदिः ।१–५०।

आभ्यामदिप्रत्ययो भवति । इकार उच्चारणार्थः । 'शृ हिंसायाम्' शृणाति रोगेण जनमिति *शरत्* ऋतुविशेषः । 'दृ विदारणे' दृणाति शत्रुमिति *दरत्* प्रपातः ।

शृ एवं दृ धातु से अदि प्रत्यय होता है । 'अदि' में इकार उच्चारण के लिए प्रयुक्त है । अत् शेष रहता है ।

*शरत्* शृ हिंसायाम् (क्री.१५) । शृणाति रोगेण जनम् (जो मनुष्य को रोग से नष्ट कर देती है) । शृ+अदि (इ अनुबन्ध) ऋ को अर्, 'वा विरामे' (कात.२/३/६२) सूत्र से दकार को तकार, विभक्तिकार्य

शरत् । ऋतुविशेष । शृणाति कामुकानिति शरत् ऋतुविशेषः (श्वेत.वृ.१–११९) ।

**दरत्** 'दॄ विदारणे' (क्री.१९) । दृणाति शत्रुमिति (जो शत्रु को नष्ट करता है) दॄ+अदि, ॠ को अर्, विभक्तिकार्य, दरत् । प्रपात । चट्टान । पहाड़ । हृदय । कूल, टीला । काष्ठविशेष । दरत् स्त्रियां प्रपाते च भयपर्वतयोरपि (मेदिनी.दान्त.३०) ।

## ५१. धृञ्[1] (दृङः) षोऽन्तोऽगुणश्च ।१–५१।

अस्माददिप्रत्ययो भवति । अस्य धातोः षोऽन्तो भवति । अकार उच्चारणार्थः । गुणाभावश्च । 'दृङ् आदरे' द्रियते आद्रियते दृषत् पाषाणः ।

दृ धातु से अदि प्रत्यय होता है । दृङ् को ष् अन्तादेश होता है । अकार उच्चारणार्थ प्रयुक्त है । धातु को गुण नहीं होता है ।

**दृषत्** दृङ् आदरे (तु.११२) । आदर करना । द्रियते कार्यार्थम् (किसी कार्य के लिए जिसका आदर किया जाता है) दृ+अदि, धातु को ष् अन्तादेश तथा धातुघटक ऋ को गुण का अभाव, विभक्तिकार्य, दृषत् । पाषाण (शिला) । चट्टान । पत्थर, उपल ।

ध्रियते आद्रियते कार्यार्थम् (कार्य के लिए जिसे आधार बनाया जाता है) धृ+अदि, षान्तादेश, गुणाभाव, ध् को द्, विभक्तिकार्य, दृषत् । दृषत् निष्पेषणशिलापट्टप्रस्तरयोः पुमान् (मेदिनी.दान्त.३२) ।

---

1. धृञ् म.सं. । दृषत् की निष्पत्ति दृ धातु से उचित है, धृञ् से नहीं । धृ धातु में धकार को दकार करना पड़ेगा । बं.सं. में दृङ् का निर्देश है । अतः धृञ् के स्थान पर 'दृङ्' पाठ का होना उचित है ।

## ५२. युष्यसिभ्यां मदिक् ।१-५२।

आभ्यां मदिक्प्रत्ययो भवति । यूष हिंसार्थः[1] । यूषसि त्वं *युष्मत्* । 'असु क्षेपणे' अस्यतीति अहम्[2] (अस्मद्) अथवा लिङ्गमात्रोदाहरणम्[3] । यूषतीति युष्मद् (त्वम्) अस्यतीति *अस्मद्* (अहम्) अत एव निर्देशाद् यूषेः ह्रस्वः । इकार उच्चारणार्थः । ककारो यण्वद्भावार्थः । तेनागुणत्वम् ।

यूष् एवं अस् धातु से मदिक् प्रत्यय होता है । मदिक् में 'मत्' शेष रहता है । इ-क् अनुबन्ध अप्रयोगार्ह हैं ।

***युष्मत्*** यूष हिंसायाम् । यूषसि त्वम् । यूष्+मदिक् 'युष्यसिभ्यां' इस सूत्रस्थ ह्रस्व निर्देश के बल से धातु की उपधा को ह्रस्व, विभक्तिकार्य, युष्मत् ।

***अस्मत्*** असु क्षेपणे (दि.४९) । अस्यति । अस्+मदिक्, विभक्तिकार्य, अस्मत् ।

लिङ्गमात्र में युष्मद् के स्थान में त्वम् तथा अस्मद् के स्थान में अहम् आदेश 'त्वमहं सौ विभक्त्योः' (कात.२/३/१०) सूत्र से होता है । त्वम् । अहम् । मदिक् में क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण गुणनिषेध होता है ।

---

1. यूष हिंसायाम् बं.सं. १-५४ ।
2. अस् धातु से मदिक् प्रत्यय करके वृत्ति में 'अस्मत्' उदाहरण अपेक्षित था । जिस तरह यूष् का 'युष्मत्' उदाहरण निर्दिष्ट है । अतः 'अहम्' के स्थान पर 'अस्मत्' ऐसा पाठ अपेक्षित है ।
3. लिङ्गमात्र (प्रातिपदिक) के उदाहरण त्वम्- अहम् अपेक्षित हैं । 'त्वमहं सौ विभक्त्योः' (कात.२/३/१०) से त्वम्-अहम् आदेश होते हैं ।

## ५३. अर्तिहुसुधृक्षिणीपदभायास्तुभ्यो मः ।१-५३।

एभ्यो मप्रत्ययो भवति । 'ऋ गतौ' अर्तीति[1] (इयर्तीति) *अर्मः* व्याधिविशेषः । 'हु दाने' हूयते *होमः* अग्निदानम् । 'षुञ् अभिषवे' सुनोतीति *सोमः* चन्द्रः । 'धृञ् धारणे' नरके पतन्तः[2] (पततः) प्राणिनः धरति इति *धर्मः* पुण्यम् । 'क्षि क्षये' क्षयतीति *क्षेमः* कुशलम् । 'णीञ् प्रापणे' नयतीति *नेमः* कालः । 'पद गतौ' पद्यते याति लक्ष्मीं *पद्मं* कमलम् । 'भा दीप्तौ' भातीति *भामः* प्रदीप्तः । 'या प्रापणे' यातीति *यामः* प्रहरः । 'ष्टुञ् स्तुतौ' स्तौतीति *स्तोमः* सङ्घातः ।

ऋ, हु, सु, धृ, क्षि, नी (णी) पद्, भा, या, स्तु, इन सभी धातुओं से म प्रत्यय होता है ।

***अर्मः*** ऋ गतौ (अ.७२) । इयर्ति । ऋ+म, ऋ को अर्, विभक्तिकार्य, अर्मः । व्याधिविशेष । अक्षिरोग ।

***होमः*** हु दाने (अ.६७) । देना, यज्ञ करना, हवन करना । हूयते । हु+म, धातुघटक उकार को गुण से ओकार, विभक्तिकार्य, होमः । अग्निदान । घी आदि की आहुति । हवन, यज्ञ । ति.अनु.-अग्नि-यज्ञ ।

***सोमः*** षुञ् अभिषवे (सु.१) । अभिषव=यज्ञान्त स्नान करना, नहाना, मन्त्रादि द्वारा अर्क निकालना । ष् को 'धात्वादेः षः सः' से स् ।

---

1. अर्तीति म.सं. । 'ऋ गतौ' इस आदादिक धातु का इयर्ति रूप होता है, अर्ति नहीं । अतः वृत्ति में अर्ति के स्थान पर 'इयर्ति' पाठ होना चाहिए ।
2. पतन्तः म.सं. । वृत्ति में 'प्राणिनः' इस द्वितीया बहुवचनान्त विशेष्य का विशेषण पतन्तः (प्र.एक) रूप असाधु है । द्वि.बहु. में 'पततः' रूप होगा । अतः पतन्तः के स्थान पर 'पततः' रूप अपेक्षित है ।

सुनोति । सु+म, गुणादेश, सोमः । चन्द्र । कपूर । ओषधि । पुष्परस । किरण, जल, वायु, कुबेर, शिव यम आदि ।

*धर्मः* धृञ् धारणे (भू.५९९) । नरके पततः प्राणिनः धरति (जो नरक में गिरते हुए प्राणियों को धारण करता है) धृ+म, ऋ को अर्, विभक्तिकार्य, धर्मः । पुण्य ।

ध्रियते वाऽस्मिन् आचारः इति धर्मः न्याय (दश.वृ.७–२६) सत्य आचरण । धर्मोऽस्त्री पुण्य आचारे स्वभावोपमयोः क्रतौ । अहिंसोपनिषन्न्याये ना धनुर्यमसोमपे । (मेदिनी.मान्त.१६) ।

*क्षेमः* क्षि क्षये (भू.७२) । नष्ट होना । क्षयति । क्षि+म्, क्षि घटक इकार को गुण से एकार, विभक्तिकार्य, क्षेमः । कुशल ।

कुशलं क्षेममस्त्रियाम् (अ.को.१/४/२६) । क्षेमदुष्पत्रगणहासकाः (अ.को.२/४/१२८) । क्षेमं स्याल्लब्धरक्षणे । चण्डायां ना शुभे न स्त्री कात्यायन्याञ्च योषिति (मेदिनी.मान्त.८) ।

*नेमः* णीञ् प्रापणे (भू.६००) । 'णो नः' सूत्र से णकार को नकार । नयति । नी+म, गुणादेश, विभक्तिकार्य, नेमः । काल । समय । ऋतु । सीमा । खण्ड । पुरोहित । नेमः कीलेऽवधौ गर्ते प्राकारे कैतवेऽपि च (मेदिनी.मान्त.१८) ।

*पद्मम्* पद गतौ (दि.१०७) । पद्यते याति लक्ष्मीम् (जो लक्ष्मी को प्राप्त होता है) (अथवा पद्यते प्राप्यते मधुकरैः इति पद्मम्) पद्+म, विभक्तिकार्य, पद्मम् । कमल । शंख, निधि । १६ अङ्कों वाली संख्या । पद्मोऽस्त्री पद्मके व्यूहनिधिसङ्ख्यान्तरेऽम्बुजे । ना नागे स्त्री फञ्जिका (मेदिनी.१८) ।

***भामः*** भा दीप्तौ (अ.१५) । चमकना । भाति । भा+म, विभक्तिकार्य भामः । तेज । भीरु (बं.सं.) । क्रोध । भामः क्रोधे रवौ दीप्तौ (मेदिनी.मान्त.२१) ।

***यामः*** या प्रापणे (अ.१६) । याति । या+म, विभक्तिकार्य, यामः । प्रहर । काल । समयविशेष । दिन का अष्टम भाग । यामस्तु प्रहरे वृते (वि.प्र.को.मान्तः९) ।

***स्तोमः*** ष्टुञ् स्तुतौ (अ.६५) । स्तुति करना, प्रशंसा करना । स्तौति । स्तु+म, धातुघटक उकार को गुण से ओकार, विभक्तिकार्य, स्तोमः । समूह । समुदाय । स्तुति । प्रशस्ति । सूक्त । यज्ञ । स्तोमः स्तोत्रेऽध्वरे वृन्दे (अ.को.३/३/१४०) । क्षौमं दुकल । लेमः संसर्ग । सेमः[1] काल ।

## ५४. ग्रसेरा च[2] ।१–५४।

अस्मान्मप्रत्ययो भवति । अस्य चान्त्यस्य सस्यात्वं स्यात् । '*ग्रसु* ग्लसु अदने' ग्रस्यते ग्रामः जनपदनिवासः ।

ग्रस् धातु से म प्रत्यय होता है । ग्रस् धातु के अन्त्य सकार को आत्व होता है ।

***ग्रामः*** ग्रसु अदने (भू.४४५) । खाना, भक्षण करना । ग्रस्यते (कर्म) ग्रस्+म, धातु घटंक सकार को आकार तथा सवर्ण दीर्घ, विभक्तिकार्य, ग्रामः । जनपद निवास । जन निवास । शाला, समुदाय, सङ्ग्राम या युद्ध । गान विद्या में स्वर का एक भेद । नगर के विपरीत लोगों

---

1. ये तीनों शब्द कलापोणादि के बंग संस्करण में अतिरिक्त प्राप्त हैं । देवनागरी म.सं. में असंगृहीत हैं ।
2. पाठाः ग्रसेराच्च बं.सं. । ग्रस् धातु से 'आत्' होता है । 'ग्रसेरा च' यही पाठ अधिक प्राप्त होता है । द्र. श्वेत.वृ.१–१२९, उज्ज्वल.१–१४२ ।

का समुदाय (दश.वृ.७-२८) । ग्रामः स्वरे संवसथे वृन्दे शब्दादिपूर्वकः (वि.प्र.को.मान्त.१४) ।

## ५५. इन्दि[1] (इन्धि) युधिश्याधूहिभ्यो मक् ।१-५५।

एभ्यो मक्प्रत्ययो भवति । 'ञि इन्धी दीप्तौ' इन्धे *इध्मं* काष्ठम् । 'युध सम्प्रहारे' युध्यते *युध्मं* प्रहरणम् । 'श्यैङ् गतौ' 'सन्ध्यक्षरान्तानाम् आ' । श्यायते *श्यामो* वर्णविशेषः । 'धू विधूनने' धुनातीति[2] *धूमः* अग्निशिखा । 'हि गति [वृद्ध्योः]' हिनोतीति *हिमं* तुहिनम् ।

इन्ध्, युध्, श्या, धू, हि इन सभी धातुओं से मक् प्रत्यय होता है । 'मक्' में क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण गुणनिषेध होता है ।

***इध्मम्*** ञि इन्धी दीप्तौ (रु.२२) । चमकना, प्रकाशित होना । इन्धे । इन्ध्+मक् 'अनिदनुबन्धानामगुणेऽनुषङ्गलोपः' (कात.३/६/१) सूत्र से न् लोप, विभक्तिकार्य, इध्मम् । काष्ठ, लकड़ी । समिधा ।

***युध्मम्*** युध सम्प्रहारे (दि.११०) । प्रहार करना, युद्ध होना । युध्यते । युध्+मक्, युध्मम् । प्रहरण । शस्त्र । युध्मः शरो योद्धा च

---

1. इन्दि म.सं. । 'इध्मम्' शब्द की निष्पत्ति इन्ध् धातु से उचित है, इन्द् से नहीं । वृत्ति में भी इन्ध् धातु पठित है । अतः इन्दि के स्थान पर इन्धि पाठ रखना उचित होगा ।
2. धुनाति म.सं. । 'धू विधूनने' (तु.१०५) इस तौदादिक धातु का 'धुवति' रूप होता है । 'धूञ् कम्पने' (क्री.१३) से धुनाति होता है । वैसे कम्पन एवं विधूनन दोनों समानार्थक हैं । किन्तु 'धू विधूनने' वृत्ति में पठित होने से धुनाति के स्थान पर तौदादिक 'धुवति' पाठ होना चाहिए । वैसे 'धूमः' की निष्पत्ति दोनों धातुओं से की जा सकती है ।

(वै.सि.कौ.बाल.उ.सू.१४२) । युध्यतेऽस्मिन् राजा इति युध्मः शरत्कालः शूरश्च (दश.वृ.७/३१) ।

*श्यामः* श्यैङ् गतौ (भू.४५९) । सन्ध्यक्षरान्तानामाकारोऽविकरणे (कात.३/४/२०) । इस सूत्र से 'श्यै' में ऐकार को आकार । श्यायते । श्या+मक्, विभक्तिकार्य, श्यामः[1] । वर्णविशेष (साँवला) ।

*धूमः* धू विधूनने (तु.१०५) । विधूनन=कम्पित करना, काँपना । धुवति । धू+मक्, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव होने से गुणनिषेध विभक्तिकार्य, धूमः । अग्निशिखा ।

धूमः का 'अग्निशिखा' अर्थ अधिक उपयुक्त प्रतीत नहीं होता । 'अग्निशिखा' के अग्निज्वाला, इन्द्रपुष्पी, केसर आदि अर्थ उपलब्ध हैं । (द्र.अ.को.२/४/११८, २/४/१३६, २/६/१२४) धूम के लिए अग्निविकार (बं.सं.) या अग्निसम्भव अर्थ अधिक उपयुक्त प्रतीत होते हैं ।

*हिमम्* हि गतिवृद्ध्योः (सु.४) । जाना, बढ़ना । हिनोति । हि+मक्, गुणाभाव, हिमम् । तुहिन । बर्फ । तुषार । ओस (पाला) । हिमं तुषारमलयोद्भवयोः स्यान्नपुंसकम् (मेदिनी.मान्त.३८) ।

हन्+मक्, हि आदेश, बाहुलकात् गुण, हेमम् (दश.वृ.७–३४) ।

५६. घर्मसीमाग्रीष्माधमाः ।१–५६।

एते मक्प्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । 'घृ क्षरणदीप्त्योः' घरतीति[2] (जिघर्तीति) *घर्मः* संतापः । 'षिञ् बन्धने' सिनोतीति

---

1. श्यामः स्यान्मेचके वृद्धदारके हरिते घने ।
वटद्रुमे प्रयागस्य श्यामः श्यामा तु बल्गुलौ ॥
श्यामो दमनके गन्धतृणे श्यामेऽभिधेयवत् । (वि.प्र.को.मान्त१०–१२)
2. घरति म.सं. । 'घृ क्षरणदीप्त्योः' इस आदादिक धातु का 'जिघर्ति' रूप होता है । घृ सेचने (भू.२७६) इस भौवादिक धातु का

*सीमा* अवधिः । 'गॄ निगरणे' गिरतीति *ग्रीष्मः* ऋतुः । नञ्पूर्वो धाञ् । न दधातीति *अधमः* नीचः ।

घर्म, सीमा, ग्रीष्म, अधम ये सभी मक् प्रत्ययान्त शब्द निपातन से निष्पन्न होते हैं ।

***घर्मः*** घृ क्षरणदीप्त्योः (अ.७२) । क्षरण=टपकना, क्षरित होना । दीप्ति=चमकना । जिघर्ति । घृ+मक्, निपातन से घृ में ऋ को गुण से अर्, विभक्तिकार्य घर्मः । संताप । धूप, प्रकाश, निदाघ, यज्ञ । घर्मः स्यादातपे ग्रीष्मेऽप्युष्णस्वेदाम्भसोरपि (मेदिनी.मान्त.१२) ।

***सीमा*** षिञ् बन्धने (सु.२) । बाँधना । सिनोति । सि+मक्, निपातन से धातुघटक इकार को दीर्घ, स्त्री. में आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य सीमा । अवधि । तट, मर्यादा, परिधि । सीमा घाटे स्थितौ क्षेत्रे मर्यादावेलयोरपि (वि.प्र.को.मान्त.३३) ।

***ग्रीष्मः*** 'गॄ निगरणे' (तु.२२) । निगलना, खाना । गिरति । गॄ+मक्, निपातन से ऋ को रीष् आदेश, विभक्तिकार्य, ग्रीष्मः । ऋतु । ताप ।

ग्रसते जनान् स्वतेजसा इति ग्रीष्मः घर्मः (दश.वृ.७-३७) । ग्रसते शीतं रसादिकं वा इति ग्रीष्मः (दया.उ.को.१-१४९) । ग्रीष्म ऊष्मर्तुभेदयोः (मेदिनी.मान्त.१०) ।

***अधमः*** डु धाञ् धारणपोषणयोः (अ.८५) । न दधातीति । नञ् (पूर्वक) धा+मक् 'नस्य तत्पुरुषे लोप्यः' (कात.२/५/२२) सूत्र से नञ् घटक नकार का लोप, निपातन से धातु को ह्रस्वादेश, विभक्तिकार्य, अधमः । नीच । कुत्सित, निकृष्ट । न्यून ।

---

'घरति' रूप होता है । वृत्ति में आदादिक 'घृ' का पाठ होने से दीप्ति अर्थ में निष्पन्न 'घर्म' की निष्पत्ति हेतु घरति के स्थान पर 'जिघर्ति' पाठ होना चाहिए ।

अव्+अम, वकार को धकार, अधमः (उज्ज्वल.५–५४) ।

## ५७. युजिरुचितिजां ग्मक् ।१–५७।

एभ्यः ग्मक्प्रत्ययो भवति । घानुबन्धः कत्वगत्वार्थः । 'युजिर् योगे' युनक्तीति *युग्मं* युगलम् । 'रुच दीप्तौ' रोचते *रुक्मं* सुवर्णम् । 'तिज निशाने' तितिक्षतीति[1] (तितिक्षते) *तिग्मं* तीक्ष्णम् ।

युज्, रुच्, तिज् इन धातुओं से ग्मक् प्रत्यय होता है । 'ग्मक्' में घ् अनुबन्ध का प्रयोजन ककार तथा गकार के विधानार्थ है । 'चजोः कगौ धुड्घानुबन्धयोः' (कात.४/६/५६) इस सूत्र से कत्व एवं गत्व का विधान होता है ।

***युग्मम्*** युजिर् योगे (रु.७) । योग=जुड़ना, इकट्ठा होना । युनक्ति । युज्+ग्मक्, घ् अनुबन्ध के कारण 'चजोः कगौ धुड्घानुबन्धयोः' (कात.४/६/५६) सूत्र से चकार को गकार, विभक्तिकार्य, युग्मम् । युगल । जोड़ा ।

***रुक्मम्*** रुच दीप्तौ (भू.४७३) । रोचते । रुच्+ग्मक्, घ् अनुबन्ध के कारण पूर्वोक्त सूत्र से चकार को ककार, विभक्तिकार्य, रुक्मम् । सुवर्ण । लौह । रुक्मं तु काञ्चने लौहे (वि.प्र.को.मान्त.१६) ।

***तिग्मम्*** तिज निशाने क्षमायां च (भू.३४८, चु.७३) । निशान=तीक्ष्ण करना, तेज बनाना । क्षमा करना । तितिक्षते । तिज्+ग्मक्, घ् अनुबन्ध के कारण जकार को गकार, विभक्तिकार्य, तिग्मम् । तीक्ष्ण ।

---

1. तितिक्षति म.सं. । तिज् धातु का सन्नन्त आत्मनेपद रूप 'तितिक्षते' होता है । वृत्ति में परस्मैपद 'तितिक्षति' रूप निर्दिष्ट है । कात.व्या. में दुर्गसिंह ने 'गुप्तिज्किद्भ्यः सन्' (कात.३/२/२१) के उदाहरण में 'तितिक्षते' आत्मनेपद का निर्देश किया है । अतः 'तितिक्षति' के स्थान पर 'तितिक्षते' पाठ अपेक्षित है ।

## ५८. भियः सुरन्तो[1] वा ।१-५८।

अस्मान्घ्मक्प्रत्ययो भवति सुरन्तश्च वा । उकारानुबन्धः । 'ञि भी भये' भियते (भीयते) अस्मिन्[2] *भीमः* भयानकः । *भीष्मः* कुरुपितामहः ।

॥ इति दौर्गसिंह्यामुणादिवृत्तौ प्रथमः पादः ॥

भी धातु से घ्मक् प्रत्यय तथा धातु को विकल्प से सु या स् अन्तादेश होता है । सु घटक उकार अनुबन्ध अप्रयोगार्ह है । 'घ्मक्' में क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण धातु को गुण का निषेध होता है ।

***भीमः*** ञि भी भये (अ.६८) । डरना । भीयते अस्मात् (जिससे डरता है) भी+घ्मक्, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण गुणाभाव विभक्तिकार्य, भीमः । भयानकः । पाण्डु के द्वितीय पुत्र भीमसेन (भीमा सेना यस्य भीमसेनः) । भीमोऽम्लवेतसे घोरे शम्भौ मध्यमपाण्डवे (मेदिनी.मान्त.२१) ।

भी+घ्मक्, धातु को स् आदेश, स् को ष्, विभक्तिकार्य, भीष्मः । कुरुपितामह । भीष्मो गाङ्गेयघोरयोः (मेदिनी.मान्त.२१) ।

(दुर्गसिंह कृत उणादिवृत्ति के प्रथम पाद की हिन्दी टीका समाप्त)

---

1. पाठा. सान्तो वा (बं.सं.) । सुरन्तः के स्थान पर 'सान्तः' पाठ लाघवजनक है । यतः भीष्मः की निष्पत्ति में स् मात्र का प्रयोग वाञ्छित है । उकार अनुबन्ध निरर्थक है । अतः 'सुरन्तः' के स्थान पर 'सान्तः' पाठ अधिक उचित प्रतीत होता है ।
2. 'भियत अस्मिन्' म.स. । 'भियते' पाठ असमीचीन है । भी धातु से कर्म में ईकारघटित 'भीयते' रूप होता है । अतः 'भियते' के स्थान पर दीर्घ ईकार घटित पाठ 'भीयते' होना चाहिए । 'अस्मिन्' ऐसी अधिकरण व्युत्पत्ति भी असङ्गत है । यतः 'भीमादयोऽपादाने (कात.४/६/५१) इस सूत्र से 'भीम' शब्द की निष्पत्ति 'बिभेति अस्मात्' इस अपादान व्युत्पत्ति से की गई । अतः 'भीयते अस्मात्' ऐसी व्युत्पत्ति उचित है ।

## ॥ अथ द्वितीयः पादः ॥

### ५९. अशिलटि[1]खटिविशिभ्यः क्वः ।२-१।

एभ्यः क्वप्रत्ययो भवति । ककारोऽगुणार्थः । 'अशू व्याप्तौ' अश्नुते व्याप्नोतीति *अश्वः* तुरङ्गः । 'लट बाल्ये च' लटतीति *लट्वा* पक्षिविशेषः । 'खट काङ्क्षे' खट्यते शयनार्थमिति *खट्वा* शय्या । 'विश प्रवेशने' विशति लोकोऽस्मिन्निति *विश्वं* जगत् ।

अश्, लट्, खट्, विश् इन धातुओं से क्व प्रत्यय होता है । 'क्व' में क् अनुबन्ध यण्वद्भावार्थ प्रयुक्त है । कात.व्या. में यण्वद्भाव से गुण का निषेध[2] होता है ।

***अश्वः*** अशू व्याप्तौ (सु.२२) । व्याप्ति=व्याप्त होना, व्यापक होना । अश्नुते=व्याप्नोति । अश्+क्व, क् अनुबन्ध का अप्रयोग, लिङ्गसंज्ञा, सि, 'रेफसोर्विसर्जनीयः' (कात.२/३/६३) सूत्र से स् का विसर्ग, अश्वः । तुरङ्ग (घोड़ा) । वह्नि । अश्वः पुम्भेदवाजिनोः (वि.प्र.को.वान्त.१९) ।

अश्वशब्दो वह्नावपि दृश्यत इत्युणादयो बहुलम् इत्यत्रानुन्यासः (उज्ज्वल.१-१५०) ।

***लट्वा*** लट बाल्ये (भू.८५) । बाल्य= बालक के समान चेष्टा करना, बोलना । लटति । लट्+क्व, स्त्री. में 'स्त्रियामादा' (कात.२/४/४९)

---

1. पाठा. नटि बं.सं. । बं.सं. में नट् धातु से क्व प्रत्यय करके 'नट्वा' शब्द निष्पादित है । अन्य उणादि ग्रन्थों में 'लट्वा' शब्द साधित है । सम्भवतः बं.सं. में मुद्रण दोष से ल के स्थान पर न हो गया है ।
2. के यण्वच्च योक्तवर्जम् (कात.४/१/७) दु.वृ.- यण्वद्भावेऽगुणत्वं सम्प्रसारणञ्च स्यात् ।

सूत्र से आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य, लट्वा । पक्षिविशेष । बं.सं.-नट्वा । क्षुद्रकटक । गौरैया पक्षी । करञ्जफल । वाद्यविशेष । एक खल पुरुष । व्यभिचारिणी स्त्री । लट्वा करञ्जभेदे फलेऽवद्ये खगान्तरे (मेदिनी.लान्त.२२) ।

***खट्वा*** खट काङ्क्षे (भू.९३) । चाहना, इच्छा करना । खट्यते शयनार्थम् (जो सोने के लिए चाही जाती है) खट्+क्व, स्त्रीत्वविवक्षा में आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य, खट्वा । शय्या । खाट, चारपाई ।

***विश्वम्*** विश प्रवेशने (तु.५७) । प्रवेश करना, घुसना । विशति लोकोऽस्मिन् (जिसमें मनुष्य प्रवेश करता है) विश्+क्व, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, विश्वम् । जगत् । संसार । विश्वं समस्ते जगति विश्वदेवेऽपि नागरे (वि.प्र.को.वान्त.१९) ।

## ६०. शर्वजिह्वाग्रीवा[1](:) (२-२)

एते क्वप्रत्ययान्ता निपात्यन्ते । 'शृ हिंसायाम्' शृणाति दैत्यान् *शर्वः* श्रीमहादेवः । 'ओ हाक् त्यागे' भुक्त्वा रसान् जहातीति *जिह्वा* रसना । 'गृ शब्दे' गृणातीति *ग्रीवा* कन्धरा ।

शर्व, जिह्वा, ग्रीवा ये तीनों क्व प्रत्ययान्त शब्द निपातन[2] से सिद्ध होते हैं ।

***शर्वः*** शृ हिंसायाम् (क्री. १५) । नष्ट करना, मारना । शृणाति दैत्यान् (जो दैत्यों का नाश करता है ) शृ+क्व, शृ में ॠ को निपातन से

---

1. शर्वजिह्वाग्रीवा (म.सं.) ऐसा विसर्गरहित पाठ अयुक्त है । इन तीनों शब्दों के द्वन्द्व समास में बहुवचनान्त शर्वजिह्वाग्रीवाः ऐसा पाठ होना चाहिए ।
2. द्र.पृ.१९ ।

अर् गुण, विभक्तिकार्य, शर्वः । श्रीमहादेव । शङ्कर । ईश्वरः शर्व ईशानः शङ्करश्चन्द्रशेखरः (अ.को. १/१/३०) ।

*जिह्वा* ओ हाक् त्यागे (अ.७१) । त्यागना, छोड़ना । भुक्त्वा रसान् जहाति । (जो ग्रहण करके रसों को छोड़ती है) । हा+क्व, धातु को द्वित्व, प्रथम हकार को जकार तथा निपातन से इकारादेश, आकार का लोप, स्त्रीत्व विवक्षा में आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य, जिह्वा । रसना (जीभ) ।

पा.उ. लिहन्त्यनया जिह्वा, लकारस्य जः गुणाभावश्च (वै.सि.कौ.उ.सू.१-१५२) ।

'जीव प्राणधारणे' अस्माद् वन् वकारस्य हकारः, जिह्वा । (श्वेत.वृ.१-१४०) । जयति यया सा जिह्वा (दया.उ.को.१-१५४) ।

*ग्रीवा* गृ शब्दे (क्री.२२) । शब्द करना । गृणाति । गृ+क्व, निपातन से धातुघटक ऋ को री भाव, स्त्री. में आ, विभक्तिकार्य, ग्रीवा । गर्दन । ग्रीवाभङ्गाभिरामम् (शाकु. १-७) । ग्रीवा कन्धरायां तच्छिरायाञ्च योषिति (मेदिनी. वान्त.६) ।

## ६१. वृषितक्षि[1]राजिधन्विप्रदिवियुभ्यः कनिः । २-३ ।

को यण्वद्भावार्थः । एभ्यः कनिप्रत्ययो भवति । 'जिषु णिषु वृषु' वर्षतीति *वृषा* इन्द्रः । 'तक्षू त्वक्षू' तक्षतीति *तक्षा* वर्धकिः । 'राजृ दीप्तौ' राजत इति *राजा* अधिपतिः । धन्वि गत्यर्थः । धनतीति[2] (धन्वतीति) *धन्वा* तटम् । 'दिवु

---

1. पाठा.-वृषतक्षूक्षि बं.सं. ।
2. धनति म.सं. ।

क्रीडादिषु' प्रदीव्यतीति *प्रदिवा*[1] दिवसः । 'यु मिश्रणे' यौतीति *युवा* तरुणः ।

वृष, तक्ष्, राज्, धन्व्, प्र (प्रति) पूर्वक दिव्, तथा यु, इन सभी धातुओं से कनि प्रत्यय होता है । 'कनि' में इकार तथा ककार अनुबन्ध अप्रयोगार्ह है । क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव होने के कारण गुण का निषेध होता है ।

***वृषा*** वृषु सेचने (भू.२२६) । सेचन=सींचना, बरसा करना । वर्षति । वृष्+कनि, वृष् में ऋ को क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण गुण का निषेध, लिङ्गसंज्ञा, सि, उपधादीर्घ, 'व्यञ्जनाच्च' (कात.२/१/४९) से सि का लोप 'लिङ्गान्तनकारस्य' (कात.२/३/५६) सूत्र से नकार का लोप, वृषा । इन्द्र । वृषभ । सूर्य । वृषा कर्णे महेन्द्रे ना (मेदिनी.षान्त.३५) ।

***तक्षा*** तक्षू तनूकरणे (भू.२०६) । तनूकरण= छीलना, पतला करना । तक्षति । तक्ष्+कनि, लिङ्गसंज्ञा, सि, उपधादीर्घ, सिलोप, न् लोप, तक्षा । वर्धकि (बढ़ई) उक्षा, बलीवर्द (बं.सं.) ।

***राजा*** राजृ दीप्तौ (भू.५३९) । दीप्ति=चमकना, शोभित होना । रांजते । राज्+कनि, नान्त होने से 'घुटि चासम्बुद्धौ' (कात.२/२/१७) से उपधादीर्घ, सि का लोप, न् का लोप, राजा । अधिपति ।

राजा प्रभौ च नृपतौ क्षत्रिये रजनीपतौ ।
यक्षे शक्रे च पुंसि स्याद्रागी रक्तेऽपि कामुके ।।
(मेदिनी.नान्त.१५)

***धन्वा*** धन्वि गत्यर्थः (भू.१८९) । धन्वति । धन्व्+कनि, शेष पूर्ववत् धन्वा । तट । मरुभूमि । निर्जल देश । कुत्सित देश । धनुष । धन्वा जङ्गलदेशे स्याद्धन्वचापे स्थलेऽपि च (वि.प्र.को.नान्त.११५) ।

---

1. पाठा.–प्रतिपूर्वो दिवु क्रीडायाम् प्रतिदिवा दिवसः (बं.सं.१–६३) ।

***प्रदिवा*** दिवु क्रीडादिषु (दि.१) । खेलना आदि । प्र दिव्+कनि, पूर्ववत् प्रदिवा । दिवस । प्रतिपूर्वक–प्रतिदिवा (बं.सं.) । द्यूतकर ।

***युवा*** यु मिश्रणे (अ.८६) । मिश्रित करना, मिलाना, जोड़ना । यौति । यु+कनि, वान्तादेश, उपधादीर्घादि पूर्ववत्, युवा । तरुण । युवा स्यात्तरुणे श्रेष्ठे निसर्गबलशालिनि (मेदिनी.नान्त.११) ।

## ६२. नञि जहातेः ।२–४।

नञि उपपदे जहातेर्धातोः कनिप्रत्ययो भवति । 'ओ हाक् त्यागे' रविं न जहातीति *अहः* दिनम् । नस्य तत्पुरुषे लोपः (लोप्यः) ।

'नञ्' के उपपद में रहने पर हा धातु से कनि प्रत्यय होता है ।

*अहः* ओ हाक् त्यागे (अ.७१) । रविं न जहाति (जो सूर्य को नहीं छोड़ता है) । नञ् (पूर्वक) हा+कनि, 'नस्य तत्पुरुषे लोप्यः' (कात.२/५/२२) इस सूत्र से नञ् घटक नकार का लोप, धातुघटक आकार का लोप, विभक्तिकार्य, अहः । दिन ।

## ६३. पूषादयः ।२–५।

पूषन् अर्यमन् मज्जन् उक्षन् श्वन् प्लीहन् मातरिश्वन् क्लेदन्[1] स्नेहन् मूर्धन् यूषन्(दोषन्) एते कन्यन्ता निपात्यन्ते । 'पुष पुष्टौ' पुष्णाति वर्धते *पूषा* आदित्यः । 'ऋ गतौ' इयर्तीति *अर्यमा* आदित्यः । 'टु मस्जो' मज्जतीति *मज्जा* अस्थिसारः[2] । 'उक्ष सेचने' मूत्रेण उक्षति भुवं सिञ्चति इति *उक्षा* बलीवर्दः । 'टु ओ श्वि' चौरादीन् श्वयति गच्छतीति

---

1. बं.सं. एवं ति.अनु. में क्लेदन्–स्नेहन्–मूर्धन् ये तीनों उदाहरण अनुपलब्ध हैं ।
2. अस्थिनिवासः ति.अनु. ।

***मिथुनम्***[1] मिथृ सङ्गमे च (भू.५७८) । समझना, जानना, पीडा करना, जोड़ना, मिलना । मेथति । मिथ्+कुन, यण्वद्भाव से गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, मिथुनम् । स्त्री और पुरुष । मिथुन राशि । मिथुनो राशिभेदे स्यात् मिथुनं दम्पतीयुगे (वि.प्र.को.नान्त.४७) ।

***लशुनम्*** लस श्लेषक्रीडनयोः (भू.२३३) । आलिङ्गन करना, गले लगाना, खेलना । लसति । लस्+कुन, सकार को शकार, विभक्तिकार्य, लशुनम् । कन्द विशेष । लहसुन । औषध । लशुनं गृञ्जनारिष्टमहाकन्दरसोनकाः (अ.को.२/४/१४८) ।

तु.–अशेर्लशश्च, अश्+उनन्, लशादेश, लशुनम् । (वै.सि.कौ.उ.सू.३/३३४)

## २७४. वदेरान्यः प्रशंसायाम् ।५–१०।

वदेः प्रशंसायामान्यः प्रत्ययो भवति । 'वद व्यक्तायां वाचि' संसदि निःशङ्कं वदतीति *वदान्यः* प्रियवाक् दानशीलश्च ।

वद् धातु से प्रशंसा अर्थ होने पर 'आन्य' प्रत्यय होता है । 'आन्य' यह निरनुबन्ध प्रत्यय है ।

***वदान्यः*** वद व्यक्तायां वाचि (भू.६१५) । स्पष्ट बोलना । संसदि निःशङ्कं वदति (जो सभा में निस्सङ्कोच बोलता है) । वद्+आन्य, विभक्तिकार्य, वदान्यः । प्रिय बोलने वाला । दानशील । त्यागी । वदान्यस्त्यागिवाग्मिनोः (उज्ज्वल.३/१०४) । वदान्यो दानशौण्डे स्याद् वदान्यश्चारुभाषिणि (वि.प्र.को.यान्त.८३) ।

---

1. मिथुन शब्द पा.व्या. में मिथ् से उनन् तथा पुनः उसे गुणाभावार्थ कित् का विधान किया गया है जबकि कात.व्या. में सीधे कानुबन्धविशिष्ट कुन् प्रत्यय से ही गुणाभाव एवं कुन् प्रत्यय होकर शब्द–निष्पत्ति हो जाती है ।

## २७५. वचेर्मिनिञ् चस्य गः ।५-११।

वचेर्मिनिञ्प्रत्ययो भवति । चस्य गो भवति प्रशंसायां गम्यमानायाम् । 'वच परिभाषणे' वक्तीति *वाग्मी* चारुवक्ता ।

वच् धातु से मिनिञ् प्रत्यय होता है । वच् में चकार को गकार प्रशंसा अर्थ रहने पर होता है । ञ् अनुबन्ध से इज्वद्भाव होता है ।

***वाग्मी*** वच परिभाषणे (अ.३०) । कहना, बोलना । वक्ति । वच्+मिनिञ् (इ-ञ् अनुबन्धों का अप्रयोग) । वच्+मिन्, चकार को गकार, ञ् अनुबन्ध से उपधादीर्घ, नान्तत्वात् 'नान्तस्य चोपधायाः' (कात.२/२/१६) इस सूत्र से इकार को दीर्घ, विभक्तिकार्य, वाग्मी । सीमित एवं सार वचन बोलने वाला । वाग्मी पटौ सुराचार्ये (मेदिनी.नान्त.२८) ।

## २७६. प्रीञोऽङ्गुक् ।५-१२।

प्रीणातेरङ्गुक्प्रत्ययो भवति । नात्र प्रशंसानुवर्तते । 'प्रीञ् तर्पणे' प्रीणातीति *प्रियङ्गुः* धान्यविशेषः । 'स्वरादित्वात्' इत्यादिना इयादेशः' ।

प्री धातु से अङ्गुक् प्रत्यय होता है । पूर्व सूत्र से यहाँ प्रशंसा अर्थ की अनुवृत्ति नहीं होती ।

***प्रियङ्गुः*** प्रीञ् तर्पणे (क्री.२) । प्रीति करना, तृप्त करना, कामना करना । प्रीणाति । प्री+अङ्गुक्, 'स्वरादाविवर्णोवर्णान्तस्य धातोरियुवौ' (कात.३/४/५५) इस सूत्र से ईकार के स्थान में इय् आदेश, क् अनुबन्ध से गुणाभाव, विभक्तिकार्य, प्रियङ्गुः । धान्यविशेष ।

प्रियङ्गुः फलिनीकङ्गुपिप्पलीराजिकासु च (वि.प्र.को.गान्त.५०) । प्रियङ्गुः स्त्री राजिकाकणयोरपि । (मेदिनी.गान्त.४३) ।

## २७७. पञ्चेरालः ।५-१३।

'पचि विस्तारे' चौरादित्वाद् इन् । इदनुबन्धत्वान्नागमः । पञ्चेरालप्रत्ययो भवति । पञ्चयति विस्तारयति *पञ्चालः* देशविशेषः ।

पचि धातु से आल प्रत्यय होता है । पचि के चौरादिक धातु होने से 'चुरादेश्च' (कात.३/२/११) इस सूत्र से इन् प्रत्यय होता है । 'पचि' में इदनुबन्ध होने से न् आगम होता है ।

*पञ्चालः* पचि विस्तारे (चु.७२) । विस्तार करना, फैलाना । पञ्चयति विस्तारयति । इदनुबन्ध से न् आगम । पञ्च्+आल, इन् का लोप, विभक्तिकार्य, पञ्चालः । देशविशेष ।

जनपदशब्दात्क्षत्रियादञ् (पा.अ.४/१/१६८) पाञ्चाली (द्रौपदी) ।

## २७८. [व्रियो हिः दीर्घश्च ।५-१४।]

व्रि ('व्री[1]) वरणे' व्रीयत इति व्रीहिः धान्यम् ।

व्री धातु से हि प्रत्यय तथा धातु को दीर्घ होता है । 'व्री' धातु को स्वयं दीर्घान्त मान लेने पर सूत्र मे दीर्घश्च पद अनावश्यक है ।

*व्रीहिः* व्री वरणे (क्री.२८) । व्रीयते । व्री+हि, विभक्तिकार्य, व्रीहिः । धान्य । व्रीहिः सामान्यधान्ये स्यादाशुधान्ये तु पुंस्ययम् (मेदिनी.हान्त.९) ।

---

1. व्रि म.सं. । वर्तमान धातुपाठ में 'व्री' दीर्घ ईकारान्त पाठ मिलता है । अतः सूत्र में 'दीर्घश्च' शब्द का सन्निवेश अनावश्यक है । प्रतीत होता है कि सूत्रकार ने ह्रस्व इकारान्त पाठ को ही प्रामाणिक मानकर 'दीर्घश्च' पाठ दिया है ।

## २७९. आशौ शुषेः सनिक् ।५-१५।

'शुष शोषणे' अन्तर्भूतकारितार्थोऽयम् । आशुपूर्वः । आशावुपपदे शुषेः सनिक् प्रत्ययो भवति । आशु शोषयति रसानिति, आशु शुष्यत्यस्मादिति वा *आशुशुक्षणिः* अग्निः ।

आशु उपपदपूर्वक शुष् धातु से सनिक् प्रत्यय होता है । सनिक् में क् अनुबन्ध के यण्वद्भावार्थ होने से गुण का निषेध होता है ।

***आशुशुक्षणिः*** शुष शोषणे (दि.२७) । सूखना । आशु शोषयति रसानिति (जो रसों को शीघ्र सुखा देती है) । आशु शुष्यति अस्मात् (या जिससे कोई वस्तु सूख जाती है) । आशु शुष्+सनिक्, 'षढोः कः से' (कात.३/८/४) इस सूत्र से षकार को ककार, नामिकरपरः० (कात.२/४/७) इत्यादि सूत्र से सकार को षकार, क्- ष् के संयोग से क्ष्, नकार को णकार (कात.२/४/४८) विभक्तिकार्य, आशुशुक्षणिः । अग्नि । शिखावानाशुशुक्षणिः (अ.को.१/१/५८) ।

आङ् शुशुक्ष (सन्नन्त)+अनि (वै.सि.कौ.उ.२/२६०) ।

## २८०. विशेः[1] (विषेः) कानः ।५-१६।

अस्मात् कानप्रत्ययो भवति । 'विष्लृ व्याप्तौ' वेवेष्टि व्याप्नोति शिर इति *विषाणम्* । अङ्गं हस्तिदन्तो वा । काऽनुबन्धोऽगुणार्थः ।

विष् धातु से कान प्रत्यय होता है ।

---

1. विशेः के स्थान पर 'विषेः' ऐसा पाठ सूत्र में होना चाहिए । क्योंकि वृत्ति में 'विष्लृ' धातु निर्दिष्ट है । अतः विश् (तालव्य) के स्थान पर सूत्रपाठ में 'विषेः' (मूर्धन्य) पाठ होना चाहिए ।

*विषाणम्* विष्लृ व्याप्तौ (अ.८३) । वेवेष्टि । विष्+कान, क् अनुबन्ध के कारण धातु को गुण का निषेध, 'रषृवर्णेभ्यो०' (कात.२/४/१८) इत्यादि सूत्र से नकार को णकार, विभक्तिकार्य, विषाणम् । अङ्ग या हाथी दाँत । सींग । विषाणन्तु क्रोडद्विरददन्तयोः (वि.प्र.को.णान्त.६४) । पशोः शृङ्गे विषाणा तु मेषशृङ्ग्यां प्रकीर्तिता (वि.प्र.को.णान्त.६५) ।

## २८१. कृपेः कणश्च ।५–१७।

कृपेः कणप्रत्ययो भवति । चकारात् कानश्च । 'कृपू सामर्थ्ये' कल्पते रक्षितुमात्मानमिति *कृपणः* अदाता । कल्पते शत्रून् हन्तुं *कृपाणः* खड्गः ।

कृप् धातु से कण प्रत्यय होता है । चकार–बल से कान प्रत्यय भी होता है ।

*कृपणः* कृपू सामर्थ्ये (भू.४८) । शक्तिमान् होना, समर्थ होना । कल्पते रक्षितुमात्मानमिति (जो अपनी रक्षा करने में समर्थ होता है) । कृप्+कण, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, कृपणः । अदाता । कन्जूस । कृपणस्तु कृमौ पुंसि मन्दकुत्सितयोस्त्रिषु (मेदिनी.णान्त.४४) ।

*कृपाणः* कृप्+कान, कल्पते शत्रून् हन्तुम्, (जो शत्रुओं को मारने में समर्थ होती है) । क् अनुबन्ध से कृ में ऋ को गुण का निषेध, नकार को णकार, विभक्तिकार्य, कृपाणः । खड्ग । तलवार । कृपाणः खड्गे छुरिकाकर्त्र्योरपि योषिति (वि.प्र.को.णान्त.४४) ।

## २८२. गमेश्छो मलुक् च ।५–१८।

गमेश्छो भवति मलुक् च । 'गम्लृ गतौ' गच्छतीति *गच्छः* गणविशेषः ।

गम् धातु से छ प्रत्यय तथा म् का लोप होता है ।

*गच्छः* गम्लृ गतौ (भू.२७९) । गच्छति । गम्+छ, म् का लोप, त् आगम, त् को च्, विभक्तिकार्य, गच्छः । गणविशेष । गच्छः क्षुद्रवृक्षः (सरस्वती.२/२/८३) ।

२८३. कपितमिमृणिपलिकुलिकि (की) लिभ्यः[1] कालः ।५-१९।

एभ्यः कालप्रत्ययो भवति । 'कपि चलने' इदनुबन्धत्वान्नागमः । कम्पत इति *कपालम्* । अगुणत्वादनुषङ्गलोपः, कपीति स्वरूपनिर्देशाद् वा । 'तमु काङ्क्षायाम्' ताम्यतीति *तमालः* वृक्षः । 'मृण हिंसायाम्' मृणति मृण्यते वा *मृणालं* पद्मकन्दः । 'पल गतौ' पलति पल्यते वा *पलालम्* अणुव्रीह्यादि । 'कुल संस्त्याने' कोलयति संस्त्यायति कर्दममिति *कुलालः* कुम्भकारः । 'कील बन्धने' कीलते कील्यते वा *कीलालं* रुधिरं मद्यं जलं वा मलं वा ।

कपि, तम्, मृण्, पल्, कुल्, कील् इन सभी धातुओ से काल प्रत्यय होता है । काल में क् अनुबन्ध के यण्वद्भावार्थ होने से अनुषङ्ग का लोप होता है ।

*कपालम्* कपि चलने (भू.३८१) । इदनुबन्ध से न् आगम । कम्पते । कम्प्+काल, 'कपि' इस स्वरूप निर्देश से या अगुणत्व के कारण अनुषङ्गसंज्ञक नकारलोप, विभक्तिकार्य, कपालम् । शिर की हड्डी । कपालोऽस्त्री शिरोऽस्थ्नि स्याद् घटादेः शकले व्रजे (मेदिनी.लान्त.७२) ।

---

1. 'कील बन्धने' धातु से 'कीलाल' शब्द निष्पन्न होता है । वृत्ति में भी 'कील बन्धने' धातु पठित है । अतः सूत्र में 'किलिभ्यः' के स्थान पर दीर्घ ईकार घटित 'कीलिभ्यः' पाठ अपेक्षित है ।

*तमालः* तमु काङ्क्षायाम् (दि.४३) । चाहना । ताम्यति । तम्+काल, क् अनुबन्ध से गुण का निषेध, विभक्तिकार्य, तमालः । वृक्ष । तम्बाकू । तमालस्तिलके खड्गे तापिच्छे वरुणद्रुमे (मेदिनी.लान्त.९७) ।

*मृणालम्* मृण हिंसायाम् (तु.४२) । हिंसा करना । मृणति । मृण्+काल, गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, मृणालम् । पद्मकन्द । कमल का मूल भेद । 'मृणालं नलदे क्लीबं पुंनपुंसकयोर्बिसे' (मेदिनी.लान्त.१२५) ।

*पलालम्* पल गतौ (भू.५५४) । पलति । पल्+काल, विभक्तिकार्य, पलालम् । अणुव्रीहि आदि । भूसी । पुआल, पयार ।

*कुलालः* कुल संस्त्याने (संख्याने भू.५५२) । बटोरना । कोलयति संस्त्यायति कर्दममिति (जो कीचड़ को बटोरता है) । कुल्+काल, क् अनुबन्ध का अप्रयोग, विभक्तिकार्य, कुलालः । कुम्भकार । कुम्हार । कुलालः कुक्कुभे कुम्भकारे स्त्री त्वञ्जनान्तरे (मेदिनी.लान्त.८०) ।

*कीलालम्* कील बन्धने (भू.१७०) । कीलते । कील्+काल, विभक्तिकार्य, कीलालम् । रुधिर । मद्य । जल या मल । कीलालं रुधिरे तोये (मेदिनी.लान्त.७७) ।

## २८४. सर्तेर्गोऽन्तश्च ।५-२०।

सर्तेः कालः प्रत्ययो भवति गोऽन्तश्च । 'सृ गतौ' सरति भयादिति *सृगालः* प्रसिद्ध एव ।

सृ धातु से काल प्रत्यय तथा धातु को 'ग' अन्तादेश होता है ।

*सृगालः* सृ गतौ (भू.२७४) । सरति भयात् (जो डर से भाग जाता है) । सृ+काल, क् अनुबन्ध का अप्रयोग, क् अनुबन्ध से गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, सृगालः । गीदड़ । जम्बूक । शृगालो वञ्चके दैत्यभेदे ना डमरे स्त्रियाम् (मेदिनी.लान्त.१४०) ।

२८५. पलेराशः ।५-२१।

'पल गतौ' अस्मादाशप्रत्ययो भवति । पलति विस्तारं *पलाशः* वृक्षविशेषः ।

पल् धातु से आश प्रत्यय होता है ।

***पलाशः*** पल गतौ (भू.५५४) । पलति विस्तारम् (जो विस्तार को प्राप्त होता है) । पल्+आश, विभक्तिकार्य, पलाशः । वृक्षविशेष । पत्ता । आमा हल्दी । पलाशं छदने मतम् (मेदिनी.शान्त.२३) । पलाशः किंशुके शट्यां हरिते राक्षसेऽपि च (वि.प्र.को.शान्त.२३) ।

२८६. तृपनि(ति)भ्यामङ्गः ।५-२२।

आभ्यामङ्गप्रत्ययो भवति । 'तॄ प्लवनतरणयोः' तरतीति *तरङ्गः* वीचिः । 'पत्लृ गतौ' पततीति *पतङ्गः* आदित्यः पक्षी वा ।

तॄ एवं पत् धातु से अङ्ग प्रत्यय होता है ।

***तरङ्गः*** तॄ प्लवनतरणयोः (भू.२८३) । तरति । तॄ+अङ्ग, ॠ को अर्, विभक्तिकार्य, तरङ्गः । वीचि । लहर । वस्त्र ।

***पतङ्गः*** पत्लृ गतौ (भू.५५४) । पतति । पत्+अङ्ग, विभक्तिकार्य, पतङ्गः । सूर्य । पक्षी । फतिङ्गा । धान्य जाति । पतङ्गः शलभे शालिप्रभेदे पक्षिसूर्ययोः (मेदिनी.गान्त.४२) ।

तु.– पतेरङ्गच् पक्षिणि (दया.उ.को.१-११९) ।

## २८७. मृदिकुरिभ्यां कवत् ।५-२३।

आभ्यामङ्गप्रत्ययो भवति । स च कवत् । कानुबन्धः । 'मृद क्षोदे' मृद्यते *मृदङ्गः* वाद्यविशेषः [कुर शब्दे] कुरतीति *कुरङ्गः* हरिणः ।

मृद् एवं कुर् धातु से अङ्ग प्रत्यय होता है । अङ्ग को कवद्भाव होता है । कवद्भाव से तात्पर्य यहाँ यण्वद्भाव से है । इसके कारण धातु को गुण का निषेध होता है ।

**मृदङ्गः** मृद क्षोदे (क्री.३७) । पीसना, चूर्ण करना । मृद्यते । मृद्+अङ्ग, कवद्भाव से मृद् में ऋ को गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, मृदङ्गः । विशेष वाद्य । बाजा । मृदङ्गः पटहे घोषे (मेदिनी.गान्त.४५)।

**कुरङ्गः** कुर शब्दे (तु.६२) । शब्द करना । कुरति । कुर्+अङ्ग, विभक्तिकार्य, कुरङ्गः । हरिण ।

तु.- कॄ विक्षेपे, अङ्गच्, बाहुलकादुत्वञ्च (वै.सि.कौ.उ.११८) ।

## २८८. रौते रुक् ।५-२४।

रौतेर्धातोः रुक्प्रत्ययो भवति । काऽनुबन्धोऽगुणार्थः । 'रु शब्दे' रौतीति रुरुः मृगविशेषः ।

रु धातु से रुक् प्रत्यय होता है । रुक् में क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव होकर धातु को गुण का निषेध होता है ।

**रुरुः** रु शब्दे (अ.१०) । रौति । रु+रुक्, यण्वद्भाव से गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, रुरुः । मृगविशेष । 'रुरुर्ना मृगदैत्ययोः' (मेदिनी.रान्त.७९) ।

तु.- रुशातिभ्यां क्रुन्, (वै.सि.कौ.उ.सू.४-५४३) ।

## २८९. उषितृषिभ्यां क्नः ।५–२५।

आभ्यां क्नप्रत्ययो भवति । 'उष दाहे' उषतीति[1] (ओषति) *उष्णः* घर्मः । 'ञि तृषा पिपासायाम्' तृषतीति (तृष्यति) *तृष्णा* लोभः ।

उष् एवं तृष् धातु से क्न प्रत्यय होता है । क्न में क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण धातु को गुण का निषेध होता है ।

**उष्णः** उष दाहे (भू.२२९) । उषति । उष्+क्न, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण धातु को गुण का निषेध, रषृवर्णेभ्यो० (कात.२/४/१८) इत्यादि से नकार को णकार, विभक्तिकार्य, उष्णः । घर्म । ताप । उष्णो ग्रीष्मे पुमान् दक्षाशीतयोरन्यलिङ्गकः (मेदिनी.णान्त.३) ।

तु.– उष्+नक् (वै.सि.कौ.उ.३/२८२) ।

**तृष्णा** ञि तृषा पिपासायाम् (दि.६६) । प्यास लगना, चाहना । तृष्यति । तृष्+क्न, नकार को णकार, स्त्री. में आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य, तृष्णा । लोभ । तृष्णा स्यात्तर्षीलिप्सयोः (मेदिनी.णान्त.१६) ।

तु.– तृष्+न, कित्, तृष्णा (वै.सि.कौ.उ.२/२९२) ।

## २९०. पणिकितिभ्यामवक् ।५–२६।

आभ्यामवक्प्रत्ययो भवति । 'पण व्यवहारे च' पणायते

---

1. उष् धातु के भौवादिक होने से धातु को गुण होकर 'ओषति' रूप होगा । यदि उष् का तुदादि में पाठ होता तो गुणनिषेध के कारण 'उषति' होता । भौवादिक पाठ होने से वृत्ति में 'ओषति' होना चाहिए ।

पण्यते वा *पणवः* तन्तुवायः । 'कित केतवे'[1] चिकेतीति *कितवः* द्यूतकारः ।

पण् एवं कित् धातुओं से अवक् प्रत्यय होता है । अवक् में क् अनुबन्ध यण्वद्भावार्थ है ।

***पणवः*** पण व्यवहारे च (भू.४०२) । उद्योग करना, व्यापार करना, स्तुति करना । पणायते । पण्यते । पण्+अवक्, विभक्तिकार्य, पणवः । तन्तुवाय । मकड़ी । जुलाहा । वाद्य । मर्दलः पणवोऽन्ये च (अ.को.१-७-८) ।

***कितवः*** कित कैतवे (कित ज्ञाने अ.७६) । जुआ खेलना । चिकेति । कित्+अवक्, क् अनुबन्ध से गुणनिषेध, कितवः । द्यूतकार । जुआड़ी । कितवस्तु पुमान् मत्ते वञ्चके कनकाह्वये (मेदिनी.वान्त.३३) ।

## २९१. चरेरमः ।५-२७।

चरेरमप्रत्ययो भवति । चरिः गत्यर्थः । चरतीति *चरमः* पाश्चात्त्यः ।

चर् धातु से अम प्रत्यय होता है ।

***चरमः*** चर गत्यर्थः (भू.१८९) । चरति । चर्+अम, विभक्तिकार्य, चरमः । पाश्चात्त्य । अन्तिम । अन्तो जघन्यं चरममन्त्यपाश्चात्त्यपश्चिमाः (अ.को.३/१/८१) ।

---

1. कित धातु कात. धातु. तथा पा. धातु. में कैतव अर्थ में पठित नहीं है । यह धातु भ्वादिगण में 'कित निवासे रोगापनयने च' (भू.२९१) तथा जुहो. में कित ज्ञाने पठित है । वृत्ति में 'चिकेति' रूप अदादि (ह्वादि) में होता है । अतः धातुपाठ के अनुसार 'कित ज्ञाने' पाठ होना चाहिए ।

## २९२. सिनोतेर्मोऽन्तो हक् ।५-२८।

सिनोतेर्हक्प्रत्ययो भवति मोऽन्तश्च । 'षिञ् बन्धने' सिनोति हिनस्ति जीवानिति *सिह्मः*[1] (सिंहः) मृगपतिः । यद्यपि बन्धने तथापि हिंसार्थोऽनेकार्थत्वाद् धातूनामिति ।

सि धातु से हक् प्रत्यय होता है तथा धातु को म् अन्तादेश होता है । यहाँ बन्धनार्थक षिञ् धातु 'धातूनामनेकार्थत्वात्' इस सिद्धान्त के अनुसार हिंसा अर्थ में प्रयुक्त है ।

***सिंहः(सिम्हः)*** षिञ् बन्धने (सु.४) । बाँधना । सिनोति हिनस्ति जीवान् (जो जीवों की हिंसा करता है) । धात्वादेः षः सः । सि+हक्, म् अन्तादेश, गुणनिषेध, म् को अनुस्वार, विभक्तिकार्य, सिंहः । म् को अनुस्वार के अभाव में सिम्हः । मृगपति । सिंह । सिंहः कण्ठीरवे राशौ सत्तमे चोत्तरस्थितः (वि.प्र.को.हान्त.७) ।

तु.- सिचेः संज्ञायां हनुमौ कश्च (वै.सि.कौ.उ.सू.५-७४०) ।

## २९३. तो दीर्घश्च ।५-२९।

सिनोतेस्तप्रत्ययो भवति दीर्घश्च धातोः । 'षिञ् बन्धने' सिनोति रामं स्नेहेन सीता वैदेही । सिनोति कर्षणं धान्येन इति *सीता* लाङ्गलपद्धतिर्वा ।

सि धातु से त प्रत्यय होता है तथा धातु को दीर्घ होता है ।

---

1. सिह्मः म.सं. इस ग्रन्थ में 'सिह्म' ऐसा पाठ सर्वत्र उल्लिखित है । यह मान्त पाठ तभी सम्भव है जब 'म' प्रत्यय विहित हो, किन्तु उपर्युक्त सूत्र से तो हक् प्रत्यय तथा धातु से म् अन्तादेश के विहित होने तथा म् को अनुस्वार होने से 'सिंह' होना चाहिए, अथवा अनुस्वार के अभाव में 'सिम्ह' ऐसा पाठ होना चाहिए ।

*सीता* षिञ् बन्धने (सु.४) । सिनोति रामं स्नेहेन (जो राम को स्नेह से बाँध लेती है) धात्वादेः षः सः से ष् को स् । सि+त, सि–घटक इकार को दीर्घादेश, स्त्रीत्वविवक्षा में 'स्त्रियामादा' (कात.२/४/४९) इस सूत्र से आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य, सीता । विदेह (जनक) की पुत्री । सीता लाङ्गलपद्धतिवैदेहीस्वर्गगङ्गासु (मेदिनी.तान्त.७१) ।

सिनोति कर्षणं धान्येन (जो धान्य से हल की रेखा को बाँधती है) । सीता लाङ्गलपद्धतिः । (अ.को.२/९/१४) ।

## २९४. यसिपनिभ्यां कः ।५–३०।

आभ्यां कप्रत्ययो भवति । 'यसु प्रयत्ने' यस्यति प्रयत्नेन जपति इति *यस्कः* ऋषिः । 'पन च' पनायते पन्यते वा *पङ्कः* कर्दमः ।

यस् तथा पन् धातुओं से क प्रत्यय होता है ।

*यस्कः* यसु प्रयत्ने (दि.५०) । कोशिश करना, यत्न करना । यस्यति प्रयत्नेन जपति (जो प्रयत्नपूर्वक जप करता है) । यस्+क, यस्कः । ऋषि ।

(यस्क+अण्, (यस्कस्यापत्यम्) यास्कः । निरुक्तकार । यस्कादिभ्यो गोत्रे (पा.अ.सू.२/४/६३) ।)

*पङ्कः* पन व्यवहारे स्तुतौ (भू.४०२) । उद्योग करना, प्रशंसा करना । पन्+क, नकार को अनुस्वार 'वर्गे तद्वर्गपञ्चमं वा' (कात.२/४/१६) इस सूत्र से अनुस्वार को पञ्चम वर्ण, पङ्कः । कर्दम । कीचड़ । पङ्कोऽस्त्री कर्दमे पापे (मेदिनी.कान्त.२९) ।

## २९५. अंहे रिः ।५-३१।

अंहेर्धातोः रिः प्रत्ययो भवति । 'अहि गतौ' इदनुबन्धत्वान्नागमः । अंहत्यनेन *अङ्घ्रिः* । पादः ।

अंह् धातु से रि प्रत्यय होता है ।

***अङ्घ्रिः*** अहि गतौ (भू.४४८) । इदनुबन्ध से न् आगम । अंहत्यनेन (जिससे व्यक्ति चलता है) । अंह्+रि, धातुघटक हकार को घकार, विभक्तिकार्य, अङ्घ्रिः । पाद । पैर । अङ्घ्रिर्ना पादमूलयोः (मेदिनी.रान्त.६) ।

## २९६. तनोतेर्डवत् ।५-३२।

तनोतेः रिप्रत्ययो भवति । स च डवत् । डानुबन्धोऽन्त्यस्वरादिलोपार्थः । 'तनु विस्तारे' संख्याविशेषं तन्वन्तीति *त्रयः* संख्या बहुवचनान्तः ।

तन् धातु से रि प्रत्यय होता है । रि डवत् (ड् तुल्य) होता है तथा उससे धातु के अन्त्यस्वरादि का लोप होता है ।

***त्रयः*** तनु विस्तारे (त.१) । बढ़ाना, फैलाना । तन्+रि, रि को डवद्भाव, ड्वद्भाव के कारण 'डानुबन्धेऽन्त्यस्वरादेर्लोपः' (कात.२/६/४२) इस सूत्र से धातुघटक अन् का लोप, पु.बहु. में जस्, विभक्तिकार्य, त्रयः । तीन संख्या ।

तु.- तरतेर्ड्रिः (वै.सि.कौ.उ.सू.५-७४४) ।

## २९७. सृणातेः पक् ऊर् च ।५-३३।

सृणातेः धातोः पक्प्रत्ययो भवति । अतश्च ऊरादेशश्च ।

'सृ हिंसायाम्' सृणाति धान्यस्य तुषादीनि सूर्पः[1] (शूर्पः) गृहोपकरणम् ।

सृ धातु से पक् प्रत्यय होता है । धातुघटक ॠ को ऊर् होता है ।

*सूर्पः* सृ हिंसायाम् (क्री.१५) । हिंसा करना । सृणाति धान्यस्य तुषादीनि (जो धान्य या गेहूँ आदि में मिले हुए तृण भूसी आदि को नष्ट करता है) । सृ+पक्, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण गुणाभाव, प्रकृत सूत्र से ॠ को ऊर्, विभक्तिकार्य, सूर्पः । छाज । अन्न-शोधक पात्र । प्रस्फोटनं शूर्पमस्त्री (अ.को.२/९/२६) ।

तु.- सुशृभ्यां निच्च शूर्पम् (दया.उ.को.३/२६) । मान-भेद ।

## २९८. कलेरङ्कः ।५-३४।

कलेरङ्कः प्रत्ययो भवति । 'कल गतौ संख्याने च' कलयतीति कलङ्कः लाञ्छनं दोषो वा ।

कल् धातु से अङ्क प्रत्यय होता है ।

*कलङ्कः* कल गतौ संख्याने च (चु.१८५) । जाना, गिनना । कलयति । कल्+अङ्क, विभक्तिकार्य, कलङ्कः । लाञ्छन या दोष । (आरोप) । कलङ्कोऽङ्केऽपवादे च कालायसमलेऽपि च (मेदिनी.कान्त.५९) ।

---

1. हिंसा अर्थ में 'सृ' धातु (दन्त्य सकारादि) अन्य धातुपाठों में पठित नहीं हैं किन्तु कात.धातु में यह धातु संगृहीत है । अतः सूत्र तथा वृत्ति में दन्त्यादि पाठ सङ्गत है । व्यवहार में तालव्यशकारादि पाठ अधिक प्रचलित है तदनुसार 'शृ' धातु से 'शूर्पः' निष्पन्न होगा ।

२९९. अविकम्बिभ्यामुः ।५–३५।

आभ्यामुः प्रत्ययो भवति । 'अवि शब्दे' अम्ब इति सौत्रोऽयं धातुः [वा]। अम्ब्यते तृष्णार्तैरिति *अम्बु* जलम् । कम्बः सौत्रः । कम्ब्यते वर्ण्यते *कम्बुः* शङ्खः । अथवा 'कबृ वर्णे' उणादित्वाद् अस्मादेव नकारागमश्च ।

अम्ब् तथा कम्ब् इन दोनों धातुओं से उ प्रत्यय होता है ।

***अम्बु*** अवि शब्दे (भू.३८४) । धातु में इकार अनुबन्ध होने से न् आगम । अथवा अम्ब् सौत्र धातु । अम्ब्यते तृष्णार्तैरिति (पिपासुओं के द्वारा जिसे चाहा जाता है) । अम्ब्+उ, विभक्तिकार्य, अम्बु । जल ।

***कम्बुः*** कम्ब् (सौत्र धातु) । कम्ब्+उ कम्बुः । शङ्ख । अथवा कबृ वर्णे, उणादित्वात्' इस हेतु से न् आगम कम्बुः । कम्बुः शङ्खेऽस्त्रियां पुंसि शम्बूके वलये गजे (मेदिनी बान्त.२) ।

३००. मुरेर्धनिः ।५–३६।

मुरेः धनिप्रत्ययो भवति । इकार उच्चारणार्थः । 'मुर संचूर्णने' मूर्यत इति *मूर्धा* शिरः । नामिनो र्वोः इति दीर्घः ।

मुर् धातु से धनि प्रत्यय होता है । धनि प्रत्ययस्थ इकार उच्चारणार्थ प्रयुक्त है ।

***मूर्धा*** मुर संचूर्णने (–वेष्टने तु.६४, मुट संचूर्णने चु.२०) । मूर्यते । मुर्+धनि (धन्) 'नामिनो र्वोःकुर्छुरोर्व्यञ्जने' (कात.३/८/४) इस सूत्र से धातु की उपधा को दीर्घ, 'नान्तस्य चोपधायाः' (कात.२/२/१६) सूत्र से उपधादीर्घ, लिङ्गसंज्ञा, सि, सिलोप, न्–लोप, मूर्धा । शिर ।

मुह्यन्ति अस्मिन् हताः प्राणिन इति मूर्द्धा उत्तमाङ्गम् (दश.वृ.६-५५) ।

## ३०१. नौतेरत्यनौ ।५-३७।

नौतेरत्यनौ प्रत्ययौ भवतः । 'णु स्तुतौ' नौतीति *नवतिः नव* सङ्ख्याशब्दौ ।

नु धातु से अति तथा अन् प्रत्यय होते हैं ।

*नवतिः* णु स्तुतौ (अ.७) । णो नः (कात.३/८/२५) से ण् को न् । नौति । नु+अति, नु में उकार को ओकार गुण, 'ओ अव्' (कात.१/२/१४) से ओ को अव् आदेश, विभक्तिकार्य, नवतिः । ९० संख्या का वाचक ।

*नव* नु +अन्, गुण, अवादेश, विभक्तिकार्य, नव । ९ संख्या ।

## ३०२. सपेस्तिततितनः ।५-३८।

सपेर्धातोः तिततितन्प्रत्यया भवन्ति । 'षप समवाये' सपत्यध्वानं गच्छतीति *सप्तिः* अश्वः । *सप्ततिः, सप्त* सङ्ख्याशब्दौ ।

सप् धातु से ति, तति, तन् प्रत्यय होते हैं ।

*सप्तिः* षप समवाये (भू.१३७) । पूर्ण ज्ञान होना, संलग्न होना । 'धात्वादेः षः सः' से षकार को सकार । सपति अध्वानं गच्छति (जो रास्ते में चलता है) । सप्+ति, विभक्तिकार्य, सप्तिः । अश्व । घोड़ा । गन्धर्वहयसैन्धवसप्तयः (अ.को.२/८/४४) ।

*सप्ततिः* सप्+तति, सप्ततिः । ७० संख्या का वाचक शब्द ।

*सप्त* सप्+तन् सप्तन्, नकारलोप, सप्त । ७ संख्या का वाचक शब्द ।

३०३. विन्त्र्योः श्यतेर्डतिडतौ नः शात्पूर्वः ।५-३९।

विन्त्रिरित्येतयोः श्यतेः डतिडतौ प्रत्ययौ भवतो यथासङ्ख्यम् शात्पूर्वो नकारः । 'शो तनूकरणे' विपूर्वः । विश्यतीति *विंशतिः* । त्रिपूर्वः त्रिशश्यतीति *त्रिंशत्* । उभौ सङ्ख्याशब्दौ ।

वि- त्रि- पूर्वक शो धातु से क्रमशः डति एवं डत् प्रत्यय होते हैं तथा धातु में शकार के पूर्व नकार भी होता है । प्रत्ययस्थ ड् अनुबन्ध के कारण धातुस्थ अन्त्यस्वरादि का लोप होता है ।

*विंशतिः* शो तनूकरणे (दि.१९) । पतला करना, छीलना । विपूर्वक प्रयोग । विश्यति । वि शो+डति, 'डानुबन्धेऽन्त्यस्वरादेर्लोपः' (कात.२/६/४२) इस सूत्र से अन्त्य स्वर ओकार का लोप, शकार के पूर्व में नकार, 'मनोरनुस्वारो घुटि' (कात.२/६/४२) इस सूत्र से नकार को अनुस्वार तथा 'वर्गे वर्गान्तः' (कात.२/६/४२) इस सूत्र से पञ्चम वर्ण, तिभक्तिकार्य, विंशतिः । २० संख्या का वाचक ।

*त्रिंशत्* त्रिशश्यति । त्रि पूर्वक प्रयोग । त्रि शो+डत्, शकार के पूर्व में नकार, ड् अनुबन्ध से अन्त्य ओकार का लोप, अनुस्वार, म् वर्ण, त्रिंशत् । ३० संख्या का वाचक शब्द ।

३०४. अशेरीतिः ।५-४०।

अशेरीतिः प्रत्ययो भवति । 'अशू व्याप्तौ' अश्नुत इति *अशीतिः* सङ्ख्या ।

अश् धातु से ईति प्रत्यय होता है ।

*अशीतिः* अशू व्याप्तौ (सु.२२) । व्याप्त होना । अश्नुते । अश्+ईति, विभक्तिकार्य, अशीतिः । ८० संख्या का वाचक शब्द ।

## ३०५. सहेरस्रम् ।५-४१।

षहेर्धातोः अस्रम् प्रत्ययो भवति । 'षह मर्षणे' । 'धात्वादेः षः सः' । सहत इति *सहस्रं* संख्या ।

षह् धातु से अस्रम् प्रत्यय होता है । षह् में षकार को 'धात्वादेः षः सः' (कात.३/८/२४) इस सूत्र से सकार होता है ।

*सहस्रम्* षह मर्षणे (भू.५६०) । सहन करना, सन्तुष्ट होना । 'धात्वादेः षः सः' (कात.३/८/२४) से ष् को स् । सहते । सह्+अस्रम्, विभक्तिकार्य, सहस्रम् । हजार संख्या का वाचक शब्द ।

## ३०६. शमेर्डतः ।५-४२।

शमेः डतः प्रत्ययो भवति । 'शम दम' शाम्यतीति *शतम्* । डानुबन्धः ।

शम् धातु से डत प्रत्यय होता है । डत में ड् अनुबन्ध धातुस्वरादि के लोपार्थ प्रयुक्त है ।

*शतम्* शमु उपशमने (दि.४२) । शान्त होना । शाम्यति । शम्+डत, ड् अनुबन्ध से 'डानुबन्धेऽन्त्यस्वरादेर्लोपः' (कात.२/६/४२) इस सूत्र से शम् में अम् का लोप, विभक्तिकार्य, शतम् । १०० संख्या का वाचक शब्द ।

३०७. पञ्चेरनिः ।५-४३।

पञ्चेरनिप्रत्ययो भवति । 'पचि विस्तारे' इदनुबन्धः । चुरादिः । पञ्चयन्ति विस्तारयन्ति सङ्ख्यामिति *पञ्च* ।

पञ्च् धातु से अनि प्रत्यय होता है । पचि में इदनुबन्ध से न् आगम होता है । पचि यह चौरादिक धातु है । 'अनि' में इ अनुबन्ध उच्चारणार्थ प्रयुक्त है ।

***पञ्च*** पचि विस्तारे (चु.७२) । विस्तार होना । 'पचि' में इदनुबन्ध से न् आगम । पञ्चयन्ति विस्तारयन्ति संख्याम् .(जो सख्या का विस्तार करते हैं । पञ्च्+अनि, पञ्चन्, विभक्तिकार्य, पञ्च । ५ सख्या का वाचक शब्द ।

३०८. अशेस्तोऽन्तश्च ।५-४४।

अशेर्धातोः अनिप्रत्ययो भवति तोऽन्तश्च । 'अशू व्याप्तौ' अश्नुत इति *अष्टन्* । 'छशोश्च' इति षत्वम् । तवष उवर्गादिति उत्वम्[1]............ (तवर्गस्य षटवर्गादिति टत्वम्) ।

अश् धातु से अनि प्रत्यय होता है तथा उसे त अन्तादेश होता है ।

***अष्टन्*** अशू व्याप्तौ (सु.२२) । व्याप्त होना । अश्+अनि, त् अन्तादेश, 'छशोश्च' (कात.३/६/६०) सूत्र से श् को ष्, 'तवर्गस्य षटवर्गाट्टवर्गः' (कात.३/८/५) सूत्र से त् को ट्, विभक्तिकार्य, अष्टन् । आठ संख्या का वाचक ।

---

1. म.सं. में 'तवष उवर्गादिति उत्वम्' ऐसा पाठ है । प्रकृत सूत्र के उदाहरण 'अष्टन्' में त् को ट् करने वाला सूत्र कातन्त्र व्याकरण में 'तवर्गस्य षटवर्गाट्टवर्गः' (कात.३/८/५) ऐसा प्राप्त होता है । इसी का भ्रष्ट रूप उपर्युक्त वृत्ति में प्रकाशित है ।

३०९. यजेरुसिः ।५-४५।

यजेरुसिप्रत्ययो भवति । 'यज देवपूजादिषु' इज्यन्ते पितरः अनेनेति *यजुः* वेदः ।

यज् धातु से उसि प्रत्यय होता है । 'उसि' में इकार उच्चारणार्थ प्रयुक्त है ।

*यजुः* यज देवपूजासङ्गतिकरणदानेषु (भू.६०८) । यज्ञ करना, आदि । इज्यन्ते पितरः अनेन (जिससे पितरों की पूजा की जाती है) । यज्+उसि, इ अनुबन्ध का अप्रयोग, यजुस् विभक्तिकार्य, यजुः । वेद । यजुर्वेद । स्त्रियामृक् सामयजुषी इति वेदास्त्रयस्त्रयी (अ.को.१/६/३) ।

३१०. मुहेरुगूर्तकौ क्षणे ।५-४६।

मुहेरुक्- ऊर्तक् इत्येतौ प्रत्ययौ भवतः क्षणेऽभिधेये । 'मुह वैचित्ये' मुह्यत इति *मुहुः* प्रतिक्षणम् । मुह्यतीति *मुहूर्तं* दिनपञ्चदशोऽन्तः ।

मुह् धातु से उक् तथा ऊर्तक् ये दोनों प्रत्यय होते हैं । क् अनुबन्ध अगुणार्थ प्रयुक्त है ।

*मुहुः* मुह वैचित्ये (दि.प.३७) । वैचित्य=पागल होना, बुद्धिभ्रष्ट होना । मुह्यते । मुह्+उक्, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, मुहुः । प्रतिक्षण । बार बार । मुहुः पुनः पुनः शश्वदभीक्ष्णमसकृत्समाः (अ.को.३/४/१) ।

*मुहूर्तम्* मुह्+ऊर्तक्, क् अनुबन्ध से धातु को गुण का निषेध, विभक्तिकार्य, मुहूर्तम् । दिन का पन्द्रहवाँ भाग ।

बारह क्षण (दो घड़ी) मुहूर्तो द्वादशास्त्रियाम् (अ.को.१/४/११) ।

## ३११. कुले टालेरिलुक् डश्च ।५-४७।

कुले उपपदे टालेरिनन्तस्य डः प्रत्ययो भवति इलुक् च । 'टल ट्वल वैक्लव्ये' हेताविन् । अस्योपधाया दीर्घः । कुलपूर्वः । कुलं टालयतीति[1] *कुलटा* पांशुला । स्त्रियामा ।

कुल के उपपद में रहने पर इनन्त टालि धातु से ड प्रत्यय होता है तथा टालि में इ का लोप होता है ।

***कुलटा*** टल वैक्लव्ये (भू.५४६) । विह्वल होना, दुःखित होना । 'धातोश्च हेतौ' (कात.३/२/१०) से इन् । 'अस्योपधाया' (कात.३/६/५) इस सूत्र से उपधादीर्घ । कुलं टालयति (जो अपने कुल को दूषित करती है) । कुल उपपद पूर्वक टालि+ड, इ का लोप, ड् अनुबन्ध के कारण 'डानुबन्धेऽन्त्यस्वरादेर्लोपः' (कात.२/६/४२) इस सूत्र से अन्त्य स्वरादि आल् का लोप, 'कुल ट् अ' स्त्री. में आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य, कुलटा । पांशुला । व्यभिचारिणी स्त्री ।

## ३१२. अनेः शुः ।५-४८।

अनेर्धातोः शुः प्रत्ययो भवति । 'अन च' अनतीति (अनिति) *अंशुः* रश्मिः ।

अन् धातु से शु प्रत्यय होता है ।

***अंशुः*** अन च (=प्राणने) (अ.३४) । जीना, समर्थ होना । अनिति । अन्+शु, 'मनोरनुस्वारो धुटि' (कात.२/४/४४) इस सूत्र से नकार

---

1. पा.व्या. में कुलस्य अटा (जो अनेक कुलों में घूमती है) इस अर्थ में 'शकन्ध्वादिषु पररूपं वाच्यम्' (पा.सू.१/१/६४, का.वा.१६) इस वार्तिक से पररूप होने पर कुलटा शब्द निष्पन्न होता है । का.व्या. के अनुसार जो बाहर न घूमते हुए भी घर में ही कुसङ्गति या कुप्रवृत्ति से दुष्कर्म में प्रवृत्त होती है, उसे कुलटा कहा जा सकता है । (द्र.- का.व्या.वि.पृ.१३) ।

को अनुस्वार, विभक्तिकार्य, अंशुः । किरण । अशुरर्कप्रभोस्रेषु (मेदिनी.शान्त.२) ।

## ३१३. तनित्यजियजिभ्यो डदिः ।५-४९।

एभ्यो डदिप्रत्ययो भवति । इकार उच्चारणार्थः । 'तनु विस्तारे' तनोतीति सः (*तद्*) 'त्यज हानौ' त्यजतीति त्यः (*त्यद्*) 'यज देवपूजासङ्गतिकरणदानेषु' यजतीति यः– (*यद्*)– तद्– त्यद्– यद् इत्येते त्रयः शब्दा वाच्यलिङ्गाः ।

तन्, त्यज्, यज् इन धातुओं से डदि प्रत्यय होता है । डदि में इकार उच्चारणार्थ प्रयुक्त है ।

***तद्*** तनु विस्तारे (त.१) । बढ़ाना । विस्तार करना । तनोति । तन्+डद् (=अद्) ड् अनुबन्ध के कारण धातुघटक अन् का लोप, विभक्तिकार्य, तद् ।

***त्यद्*** त्यज हानौ (भू.२८७) । छोड़ना । त्यजति । त्यज्+डद्, ड् अनुबन्ध के कारण अन् का लोप, विभक्तिकार्य, त्यद् ।

***यद्*** यज् देवपूजादिषु (भू.६०८) । यजति । यज्+डद्, ड् अनुबन्ध के कारण धातुघटक अज् का लोप, विभक्तिकार्य, यद् ।

तु.–त्यजितनियजिभ्यो डित् (दया.उ.को.१–१३२) ।

## ३१४. कायतेर्डतिडिमौ ।५–५०।

कायतेः डतिडिमौ प्रत्ययौ भवतः । 'कै शब्दे' सन्ध्यक्षरान्तानामाकारः । कायतीति *कति* सङ्ख्या । कायतीति कः (*किम्*) डानुबन्धः सर्वत्र ।

कै धातु से डति तथा डिम् ये दो प्रत्यय होते हैं । इनमें ड् अनुबन्ध है । 'कै' धातु में ऐकार को 'सन्ध्यक्षरान्तानामाकारोऽविकरणे' (कात.३/४/२०) इस सूत्र से आकार होता है ।

*कति* कै शब्दे (भू.२५६) । शब्द करना । कायति । कै+डति, सन्ध्यक्षर ऐकार को आकार, विभक्तिकार्य, कति । संख्यावाची ।

*किम्* का+डिम, ड् अनुबन्ध से आकार का लोप, किम् । प्रश्नवाची । किम् कुत्सायां वितर्के च निषेधप्रश्नयोरपि (मेदिनी.व्यञ्जनवर्ग ५२) ।

## ३१५. इणो दमक् तदश्च ।५-५१।

इणो धातोः दमक् तदश्च इत्येतौ प्रत्ययौ भवतः । कानुबन्धः । 'इण् गतौ' एतीति इदम् । एतीति एतद् । अत्रान्यत्र गुणः । प्रथमैकवचने तु अयम् इयम् इदम् एषः एषा एतद् स्त्रीपुंनपुंसकेषु ।

इण् धातु से दमक्-तद् ये दो प्रत्यय होते हैं । दमक् में क् अनुबन्ध यण्वद्भावार्थ है ।

*इदम्* इण गतौ (अ.१३) । एति । इ+दमक्, क् अनुबन्ध से गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, इदम् (=यह) । सर्वनामवाची ।

तु.- इन्देः कमिन्नलोपश्च (दया.उ.को.४/१५८) ।

*एतद्* इ+तद्, इकार को गुण से एकार, विभक्तिकार्य, एतद् । सर्वनामवाची । इदम्-पु.-अयम्, स्त्री-इयम्, नपुं.-इदम् । एतद्-पु. एषः स्त्री.-एषा, नपुं.-एतद् ।

तु.- एतेस्तुट् च (दया.उ.को.१/१३३) ।

## ३१६. खण्डेर्गक् ।५–५२।

खण्डेः धातोः गक्प्रत्ययो भवति । 'खडि भेदे' इदनुबन्धत्वान्नागमः । खण्डयति भिनत्तीति *खड्गः* प्रसिद्धः कारितलोपः । अथ वा 'विकल्पेनन्ताश्चुरादयः' । अनिदनुबन्धानाम् इति नञादिष्टत्वाद् इदनुबन्धस्यापि नलोपः ।

खण्डि धातु से गक् प्रत्यय होता है । गक् में क् अनुबन्ध है । खडि में इकार अनुबन्ध से न् आगम हो जाता है ।

***खड्गः*** खडि भेदे (चु.३१) । तोड़ना, भेदना । इदनुबन्ध से न् आगम । खण्डयति भिनत्ति । खण्डि+गक्, कारितसंज्ञक इ का लोप, 'विकल्पेनन्ताश्चुरादयः' (चुरादि से इन् प्रत्यय विकल्प से होता है) इस वचन से कारित लोप का अनावश्यकत्व 'अनिदनुबन्धानामगुणेऽनुषङ्गलोपः' (कात.३/६/१) इस सूत्र में 'अनिदनुबन्धानाम्' इस पद के नञ्–आदिष्ट होने के कारण इदनुबन्ध हेतुक नकार का लोप, खड्गः । प्रसिद्ध आयुध । खड्गो गण्डकशृङ्गासिबुद्धभेदेषु गण्डके (मेदिनी.गान्त.४) ।

## ३१७. कुटिजटिभ्यां किलः ।५–५३।

आभ्यां किलप्रत्ययो भवति । 'कुट कौटिल्ये' कुटतीति *कुटिलः* वक्रः । 'जट झट संघाते' जटतीति *जटिलः* जटावान् । यः केशान् जटीकरोति सोऽर्थात् जटिल उच्यते ।

कुट्, जट् इन दोनों धातुओं से किल प्रत्यय होता है । किल में ककार अनुबन्ध है । 'इल' प्रयुक्त होता है ।

***कुटिलः*** कुट कौटिल्ये (तु.८३) । दुष्टता करना, टेढ़ा होना । ठगना । कुटति । कुट्+किल, (इल) क् अनुबन्ध के कारण धातु को गुण का निषेध, विभक्तिकार्य, कुटिलः । वक्र । कुटिलं वाच्यवद् भुग्ने कुटिला सरिदन्तरे (वि.प्र.को.लान्त.७२) ।

*जटिलः* जट संघाते (भू.९०) । इकट्ठा करना, जुटाना । जटति (जो केशों को एक साथ मिलाता है) । जट्+किल, विभक्तिकार्य, जटिलः । जटाधारी । जटिलस्तु जटायुक्ते जटिला मांसिकौषधौ (वि.प्र.को.लान्त.७२) ।

पिच्छादिभ्य इलच् (अ.सू.-का.वा.५/२/१००) ।

३१८. पटेरोलः ।५-५४।

पटेरोलप्रत्ययो भवति । 'अट पट' पटतीति *पटोलः* फलम् ।

पट् धातु से ओल प्रत्यय होता है ।

*पटोलः* पट गतौ (भू.१०२) । पटति । पट्+ओल, विभक्तिकार्य, पटोलः । फल । वस्त्रविशेष । पटोलं वस्त्रभेदे नौषधौ ज्योत्स्न्यां तु योषिति (मेदिनी.लान्त.१०६) ।

३१९. सहेरुरिः ।५-५५।

सहेर्धातोः उरिप्रत्ययो भवति । 'षह मर्षणे' सहतीति (संहते) *सहुरिः* पृष्ठम् ।

सह् धातु से उरि प्रत्यय होता है ।

*सहुरिः* षह मर्षणे (भू.आ.५६०) । सहना, शक्तिमान् होना । धात्वादेः षः सः । सहते । सह्+उरि, विभक्तिकार्य, सहुरिः । पृष्ठ । सूर्य, भूमि । अनड्वान्, आदित्य ।

तु.- जसिसहोरुरिन् (वै.सि.कौ.उ.२/२३१) ।

३२०. अमेर्धुः ।५-५६।

अमेर्धुः प्रत्ययो भवति । 'अम द्रम गतौ' अम्यते जलार्थिभिरिति *अन्धुः* कूपः ।

अम् धातु से धु प्रत्यय होता है ।

***अन्धुः*** अम गतौ (भू.१६०) । अम्यते जलार्थिभिः (जल चाहने वालों के द्वारा जहाँ जाया जाता है) । अम्+धु, 'मनोरनुस्वारो धुटि' (कात.२/४/४४) इस सूत्र से मकार को अनुस्वार, 'वर्गे तद्वर्गपञ्चमं वा' (कात.१/४/१६) इस सूत्र से पञ्चम वर्ण नकार, विभक्तिकार्य, अन्धुः । कूप । पुंस्येवान्धुः प्रहिः कूप उदपानं तु पुंसि वा (अ.को.१/१०/२६) ।

अम्+कु, धुक् आगम, अन्धुः (वै.सि.कौ.उ.१/१७) ।

३२१. ह्रसेर्वः ।५-५७।

ह्रसेर्वप्रत्ययो भवति । 'ह्रस शब्दे' ह्रसति उच्चारणकाले मन्दं शब्दं करोतीति *ह्रस्वः* लघुः ।

ह्रस् धातु से व प्रत्यय होता है ।

***ह्रस्वः*** ह्रस शब्दे (भू.२३२) । ह्रसति उच्चारणकाले मन्दं शब्दं करोति (जो उच्चारण के समय में धीरे से कहा जाता है) ह्रस्+व, ह्रस्वः । लघु । ह्रस्वो न्यक्-खर्वयोस्त्रिषु (मेदिनी.वान्त.२९) । ह्रस्वखर्वाविमौ शब्दावेकार्थौ वामनार्थयोः (वि.प्र.को.वान्त.१८) ।

३२२. किरतेरूरो रत्वम् ।५-५८।

किरतेः धातोः ऊरप्रत्ययो भवति । ऋकारस्य च रत्वम् । 'कॄ विक्षेपणे' किरति दयां *क्रूरः* दुष्टः ।

कॄ धातु से ऊर प्रत्यय तथा ॠकार को रकार होता है ।

*क्रूरः* कॄ विक्षेपे (तु.२१) । किरति दयाम् (जो दया को दूर कर देता है) । कॄ+ऊर, कॄ- घटक ॠ को र्, विभक्तिकार्य, क्रूरः । दुष्ट । खल । क्रूरस्तु कठिने घोरे नृशंसेऽप्यभिधेयवत् (मेदिनी.रान्त.१९) ।

तु.- कृतेश्छः क्रू च (दया.उ.को.२/२१) ।

३२३. प्रथेरमः ।५-५९।

प्रथेरमप्रत्ययो भवति । 'प्रथ प्रख्याने' प्रथते प्रथ्यते वा *प्रथमः* आद्यः ।

प्रथ् धातु से अम प्रत्यय होता है ।

*प्रथमः* प्रथ प्रख्याने (भू.४९१) । प्रसिद्ध होना । प्रथते । प्रथ्+अम, विभक्तिकार्य, प्रथमः । आद्य । पहला । उत्तम । नवीन । प्रथमस्तु भवेदादौ प्रधानेऽपि च वाच्यवत् (मेदिनी.मान्त.४७) ।

तु.- प्रथेरमच् (वै.सि.कौ.उ.५/७४७) ।

३२४. स्वृभृभ्यां गः ।५-६०।

आभ्यां गः प्रत्ययो भवति । 'स्वृ शब्दे' स्वर्यते पुण्यार्थिभिरिति *स्वर्गः* देवलोकः । 'डु भृञ्' बिभर्ति लोकान् इति *भर्गः* महेश्वरः ।

स्वृ एवं भृ धातु से ग प्रत्यय होता है ।

*स्वर्गः* स्वृ शब्दोपतापयोः (भू.२७१) । स्वर्यते पुण्यार्थिभिः (पुण्य चाहने वालो के द्वारा जिसकी चर्चा की जाती है) । स्वृ+ग, ऋकार को अर्, विभक्तिकार्य, स्वर्गः । देवलोक । नाक । त्रिदशालय । त्रिविष्टप ।

सु अर्ज्+घञ्, सुष्ठु अर्ज्यते स्वर्गः (पा.अ.३/३/१९) ।

*भर्गः* डु भृञ् धारणपोषणयोः (अ.८५) । बिभर्ति लोकान् (जो लोकों का धारण एवं पोषण करता है) । भृ+ग, ऋ को अर्, भर्गः । महेश्वर । शङ्कर ।

भृजी भर्जने, पचाद्यच् (पा.३/१/१३४) न्यङ्क्वादित्वात्कुत्वम् (पा.७/३/५३) ।

## ३२५. पतेर्नी ।५–६१।

पतेर्नीप्रत्ययो भवति । 'पत्लृ गतौ' पतति पाति[1] (याति) पतिमिति *पत्नी* कलत्रम् ।

पत् धातु से नी प्रत्यय होता है ।

*पत्नी* पत्लृं गतौ (भू.५५४) । पतति=याति पत्नीम् (जो पति को प्राप्त करती है) । पत्+नी, विभक्तिकार्य, पत्नी । कलत्र । पत्नी पाणिगृहीती च द्वितीया सहधर्मिणी (अ.को.२/६/५) ।

पातेर्डतिः (दया.उ.को.४/५८) । पत्युर्नो यज्ञसंयोगे (पा.४/१/३३) सूत्र से पति को नकार, ङीप्, पत्नी ।

## ३२६. शमिकमिभ्यां बलः ।५–६२।

आभ्यां बलप्रत्ययो भवति । शमु दमु शाम्यतेऽनेनेति *शम्बलं* पाथेयम् । 'कमु कान्तौ' काम्यत इति *कम्बलः* प्रसिद्धः ।

---

1. 'पाति' के स्थान पर 'याति' पाठ होना चाहिए । यतः पतति का पाति अर्थ नहीं हो सकता । सम्भवतः मुद्रण दोष से 'या' के स्थान पर 'पा' पाठ हो गया । पतिं याति अर्थात् 'प्राप्नोति' ऐसा अर्थ होगा । पतिं पतति याति पत्नी (नाममाला, धनञ्जयकृत, अमरकीर्ति कृत भाष्य सहित–पृ.१६ पं.१३) ।

शम् एवं कम् धातुओं से बल प्रत्यय होता है ।

***शम्बलम्*** शमु उपशमने (दि.४२) । शान्त होना । शाम्यते अनेन (जिसके द्वारा बुभुक्षा शान्त की जाती है) । शम्+बल, विभक्तिकार्य, शम्बलम् । पाथेय । रास्ते में खाने हेतु ले जाने वाली खाद्य सामग्री (कलेवा) । शम्वलोऽस्त्री सम्बलवत् कुलपाथेयमत्सरे (मेदिनी.लान्त.१३५) ।

***कम्बलः*** कमु कान्तौ (भू.४०५) । चाहना । काम्यते । कम्+बल, कम्बलः । प्रसिद्ध । कम्बलो नागराजे स्यात् सास्नाप्रावारयोरपि कृमावप्युत्तरासङ्गे सलिले तु नपुंसकम् (मेदिनी.लान्त.६७) ।

कमर्बुक्, कल्, कम्बलः (वै.सि.कौ.उ.१/१०६) ।

## ३२७. उषिकुषिगार्तिभ्यस्थः ।५–६३।

एभ्यस्थप्रत्ययो भवति । 'उष दाहे' उष्यते तप्तान्नादिना सौकुमार्यादिति *ओष्ठः* दन्तवासः । 'कुष निष्कर्षे' कुष्यते अस्माद्धान्यमिति *कोष्ठः* धान्यस्थानम् । 'गै शब्दे' गायत (गीयत) इति *गाथा* प्राकृतरचनाविशेषः । 'ऋ गतौ' अर्यत इति *अर्थः* । अथ वा पुण्यकृतमियर्ति इत्यर्थः द्रव्यम् ।

उष्, कुष्, गा, ऋ इन धातुओं से थ प्रत्यय होता है ।

***ओष्ठः*** उष दाहे (भू.२२९) । जलाना । उष्यते तप्तान्नादिना (गरम अन्न से जो जलता है) । उष्+थ, धातुघटक उकार को ओकार, 'तवर्गस्य षटवर्गाट्टवर्गः' (कात.३/८/५) इस सूत्र से थकार को ठकार, विभक्तिकार्य, ओष्ठः । दाँतों को आच्छादित करने वाला । मुख का अवयव । ओष्ठाधरौ तु रदनच्छदौ दशनवाससी (अ.को.२/६/९०) ।

***कोष्ठः*** कुष निष्कर्षे (क्री.४०) । रगड़कर निकालना । कुष्यते अस्माद्धान्यम् (जिससे धान्य रगड़कर निकाला जाता है) । कुष्+थ, थकार को ठकार, विभक्तिकार्य, कोष्ठः । धान्यस्थान । कुशूल ।

अन्तर्गृह । कुक्षि । कोष्ठः कुसूले चात्मीये कुक्षेरन्तर्गृहस्य च (वि.प्र.को.ठान्त.५) ।

***गाथा*** गै शब्दे (भू.२५६) । गीयते । गा+थ, स्त्रीत्वविवक्षा मे आ प्रत्यय, विभक्तिकार्य गाथा । प्राकृतरचनाविशेष । प्राकृत भाषा की रचना, संक्षेप में प्रचलित कथा । गाथा श्लोके संस्कृतान्यभाषायां गेयवृत्तयोः (मेदिंनी.थान्त.६) ।

***अर्थः*** ऋ गतौ (अ.७४) । पुण्यकृतम् इयर्ति (जो पुण्य कर्म करने वाले के पास जाता है) । ऋ+थ, ऋ को अर्, विभक्तिकार्य, अर्थः[1] । द्रव्य ।

## ३२८. माङः सः ।५–६४।

माङः स–प्रत्ययो भवति । 'माङ् माने' मीयते घटिकादिभिः *मासः* त्रिंशदहोरात्रः ।

मा धातु से स प्रत्यय होता है ।

***मासः*** माङ् माने (दि.९१) । मान करना, नापना । मीयते घटिकादिभिः (घड़ी आदि से जिसका मान किया जाता है) । मा+स, विभक्तिकार्य, मासः । तीस रात–दिन । पक्षौ पूर्वापरौ शुक्लकृष्णौ मासस्तु तावुभौ । (अ.को.१/४/१२) ।

## ३२९. मनेर्दीर्घश्च ।५–६५।

मनेः स–प्रत्ययो भवति दीर्घश्च । 'मन ज्ञाने' मन्यते सम्भाव्यते शरीरोपचयोऽनेन इति *मांसं* पिशितम् ।

मन् धातु से स प्रत्यय तथा धातु को दीर्घ होता है ।

---

1. अर्थो विषयार्थनयोर्धन– कारणवस्तुषु ।
अभिधेये च शब्दानां निवृत्तौ च प्रयोजने ॥ (मेदिनी.थान्त.२) ।

*मांसम्* मन ज्ञाने (दि.११३) । ज्ञान करना, समझना । मन्यते सम्भाव्यते शरीरोपचयोऽनेन (जिससे शरीर की वृद्धि सम्भव होती है) । मन्+स, धातु को दीर्घदेश, 'मनोरनुस्वारो धुटि' (कात.२/४/४४) इस सूत्र से नकार को अनुस्वार, विभक्तिकार्य, मांसम् । आमिष । गोश्त । मांसं स्यादामिषे क्लीबं कक्कोलीजटयोः स्त्रियाम् (मेदिनी.सान्त.८) ।

## ३३०. अमेः शुकः ।५-६६।

अमेः शुकप्रत्ययो भवति । [अम गत्यादिषु] अमतीति *अंशुकः* वस्त्रम् ।

अम् धातु से शुक प्रत्यय होता है ।

*अंशुकः* अम गत्यादिषु (भू.१६०) । अमति । अम्+शुक्, म् को 'मनोरनुस्वारो धुटि' (कात.२/४/४४) इस सूत्र से अनुस्वार, विभक्तिकार्य, अंशुकः । वस्त्र । कपड़ा । अंशुकं श्लक्ष्णवस्त्रे स्याद् वस्त्रमात्रोत्तरीययोः (मेदिनी.कान्त.४३) ।

## ३३१. हृञो म्यः ।५-६७।

हृञो म्यप्रत्ययो भवति । 'हृञ् हरणे' हरति हरते वा मनांसि चारुतया इति *हर्म्यम्* । अथ वा हरति चन्द्रकलामिति हर्म्यम् । धवलगृहम् ।

॥ इति दौर्गसिंह्या(सिम्ह्या)मुणादिवृत्तौ पञ्चमः पादः ॥

हृञ् धातु से म्य प्रत्यय होता है !

*हर्म्यम्* हृञ् हरणे (भू.५९६) । हरण करना । हरति चन्द्रकलामिति (जो चन्द्र-कला-गुणों को प्राप्त करता है) । हृ+म्य, ऋ को अर्, विभक्तिकार्य, हर्म्यम् । धवलगृह । श्वेतगृह । हर्म्यादि धनिनां वासः प्रासादो देवभूभुजाम् (अ.को.२/२/९) ।

(श्रीदुर्गसिंहकृत उणादिवृत्ति के पञ्चम पाद की हिन्दी टीका समाप्त)

## ॥अथ षष्ठः पादः॥

### ३३२. पटिकमिमुशिकुशिभ्यः कलः ।६–१।

एभ्यः कलः प्रत्ययो भवति । 'पट गतौ' पटतीति *पटलं* समूहमण्डलम् । 'कमु कान्तौ' कम्यते भ्रमरैः इति *कमलं* पद्मम् । 'मुश खण्डने' मुश्यते धान्यमनेनेति *मुशलं* कण्डनोपकरणम् । 'कुश श्लेषणे' कुश्यते पृच्छ्यते अनेनेति *कुशलं* क्षेमम् । धातूनामनेकार्थत्वात् प्रश्नेऽपि वर्तते ।

पट्, कम्, मुश्, कुश् इन धातुओं से कल प्रत्यय होता है । कल में क् अनुबन्ध यण्वद्भावार्थ है । इससे धातु को गुण का निषेध होता है ।

***पटलम्*** पट गतौ (भू.१०२) । पटति । पट्+कल, क् अनुबन्ध का अप्रयोग, विभक्तिकार्य, पटलम् । समूहमण्डल । नेत्ररोग । छाजन । तिलक । पटलं छदिषि व्रजे । पिटके नेत्ररोगे च तिलके च परिच्छदे (वि.प्र.को.लान्त.६१) ।

***कमलम्*** कमु कान्तौ (भू.४०५) । चाहना । भ्रमरैः कम्यते (भौंरों के द्वारा जिसे चाहा जाता है) । कम्+कल, क् अनुबन्ध का अप्रयोग, कमलम्[1] । पद्म ।

***मुशलम्*** मुश खण्डने (मु.स.दि.५९) । मुश्यते धान्यमनेन (जिसके द्वारा धान्य कूटा जाता है) । मुश्+कल्, विभक्तिकार्य, मुशलम् । कूटने का उपकरण । पाठा–मुसलम् । अयोऽग्रं मुसलोऽस्त्री (अ.को.२/९/२५) ।

---

1. कमलं सलिले ताम्रे जलजे लोम्नि भेषजे ।
   मृगभेदे च कमलः कमला श्रीवरस्त्रियोः॥ (वि.प्र.को.लान्त.५३) ।

*कुशलम्* कुश श्लेषणे (दि.५७) । आलिङ्गन करना, गले लगाना । 'धातूनामनेकार्थत्वात्' इस हेतु से कुश् का प्रश्न अर्थ में प्रयोग । कुश्यते पृच्छ्यते अनेन (जिसके द्वारा पूछा जाता है) । कुश्+कल, विभक्तिकार्य, कुशलम् । क्षेम । कल्याण । चतुर । कुशलः शिक्षिते क्षेमपर्याप्तिसुकृतेषु च (वि.प्र.को.लान्त.६६) ।

## ३३३. कुटेः कीरः ।६–२।

कुटेः कीरप्रत्ययो भवति । 'कुट कौटिल्ये' कुटतीति *कुटीरम्* । गृहविशेषः ।

कुट् धातु से कीर प्रत्यय होता है । 'कीर' में क् अनुबन्ध के यण्वद्भावार्थ होने से धातु को गुण का निषेध होता है ।

*कुटीरम्* कुट कौटिल्ये (तु.८३) । टेढ़ा चलना, वक्रता करना । कुटति । कुट्+कीर, क् अनुबन्ध से धातु को गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, कुटीरम् । गृहविशेष । कुटिया (झोपड़ी) ।

## ३३४. तसेः करः ।६–३।

तसेः करप्रत्ययो भवति । 'तसु दसु उपक्षये' तस्यति परद्रव्यमिति *तस्करः* चौरः ।

तस् धातु से कर प्रत्यय होता है । यह निरनुबन्ध प्रत्यय है ।

*तस्करः* तसु उपक्षये (दि.५२) । फेंकना, उड़ा देना । तस्यति परद्रव्यम् (जो दूसरे के द्रव्य को चुराता है या जो तस्करी करता है[1]) । तस्+कर, विभक्तिकार्य, तस्करः । चोर ।

---

1. लोके दृश्यते परद्रव्यस्योपक्षयकारिणं जनाः 'चौर' इति वदन्ति, सोऽर्थः कातन्त्रे सारल्येन ज्ञायते । पाणिनीये तु तच्छब्देन चोरकर्मणः परामर्शमङ्गीकृत्य यो हि इष्टोऽर्थोऽवगम्यते तत्र किञ्चित् काठिन्यं प्रतीयते (कात.व्या.वि., पृ.१४०) ।

तत् करोति, निपातनाद् द्- लोपः सुडागमश्च (अ.६/१/१५७ग.सू.) ।

## ३३५. पतिवपिशुकिचक्यगिभ्यो रक् ।६-४।

एभ्यो रक्प्रत्ययो भवति । 'पत्लृ गतौ' पतति पत्यते वा *पत्रं* पर्ण वाहनं वा । 'डु वप्' वपतीति *वप्रं* प्राकारः कूटं वा । 'शुक गतौ' शुक्यते गम्यते कार्यार्थं दैत्यैः इति *शुक्रः* दैत्यगुरुः । *शुक्रं* रेतश्च । 'चक तृप्तौ प्रतिघाते च' चकतीति *चक्रं* प्रसिद्धम् । 'अगिः गत्यर्थः' अङ्गति गच्छति *अग्रं* प्रान्तम् आद्यं वा ।

पत्, वप्, शुक्, चक्, अग् इन सभी धातुओं से रक् प्रत्यय होता है । रक् में क् अनुबन्ध यण्वद्भावार्थ प्रयुक्त है ।

***पत्रम्*** पत्लृ गतौ (भू.५५४) । गिरना, जाना । पतति पत्यते वा । पत्+रक्, विभक्तिकार्य, पत्रम् । पर्ण (पत्ता) या वाहन । पत्र (सन्देशवाहक) पत्रं स्याद् वाहने पर्णे पक्षे च शरपक्षिणाम् (वि.प्र.को.रान्त.३५) ।

तु.- पत्+ष्ट्रन् (वै.सि.कौ.उ.४/४९८) ।

***वप्रम्*** डु वपु बीजसन्ताने (भू.६०९) । वपति । वप्+रक्, विभक्तिकार्य, वप्रम् । मिट्टी की दीवार । तटबन्ध या टीला । चोटी, शिखर । पितृकेदारयोर्वप्रो वप्रः प्राकाररोधसोः (वि.प्र.को.रान्त.६५) ।

***शुक्रः*** शुक गतौ (भू.३४) । शुक्यते गम्यते कार्यार्थं दैत्यैः (दैत्यों के द्वारा जिसके पास कार्यार्थ जाया जाता है) । शुक्+रक्, विभक्तिकार्य, शुक्रः । दैत्यगुरु । शुक्रम् रेत । वीर्य । शुक्रः काव्येऽनले ज्येष्ठे शुक्रं रेतोऽक्षिसूर्ययोः (वि.प्र.को.रान्त.५१) ।

शुचेश्चस्य कः, रन्प्रत्ययः, शुक्रः । पक्षे लः शुक्लः (वै.सि.कौ.उ.२/१८६) ।

**चक्रम्** चक तृप्तौ प्रतिघाते च (भू.५३०) । तृप्त होना, सन्तुष्ट होना, चकमा देना, धोखा देना । चकति । चक्+रक्, विभक्तिकार्य, चक्रम् । प्रसिद्ध अस्त्र । पहिया । चकवा । राष्ट्र । विष्णु का सुदर्शन चक्र । चक्रो गणे चक्रवाके चक्रं सैन्यरथाङ्गयोः । ग्रामजाले कुलालस्य भाण्डे राष्ट्रास्त्रयोरपि । (वि.प्र.को.रान्त.४९) ।

***अग्रम्*** अगिः गत्यर्थः (भू.३८) । अङ्गति गच्छति । अङ्ग्+रक्, नकारलोप, विभक्तिकार्य, अग्रम् । प्रान्त, प्रथम ।

अग्रमालम्बने व्राते परिमाणे पलस्य च । प्रान्ते पुरस्तादधिके प्रधाने प्रथमोद्ध्र्वयोः । (वि.प्र.को.रान्त.५३) ।

## ३३६. दुनोतेर्दीर्घश्च ।६–५।

दुनोतेः रक्प्रत्ययो भवति दीर्घश्च । 'टु दु उपतापे' दुनोतीति दूरं विप्रकृष्टम् ।

दु धातु से रक् प्रत्यय तथा दु–घटक उकार को दीर्घ होता है ।

**दूरम्** 'दु उपतापे' (सु.१०) । दुःख भोगना, जलना । दुनोति । दु+रक्, दीर्घ ऊकार, विभक्तिकार्य, दूरम् । विप्रकृष्ट । दूरवर्ती स्थान ।

दुःखेन ईयते प्राप्यते दुर् इण्+रक्, धातुलोप, दूरम् (वै.सि.कौ.उ.२/१७७) ।

## ३३७. पुलिनलिबलिमलिद्रुहिभ्यः किनः ।६–६।

एभ्यः किनप्रत्ययो भवति । 'पुल महत्त्वे' पोलति महत्त्वं याति इति *पुलिनम्* नदीतटम् । 'णल गन्धे' नलतीति *नलिनं*

कमलम् । 'बल प्राणने' बलतीति *बलिनः* बलवान् । 'मल धारणे' मलति मल्यते वा *मलिनः* प्रसिद्धः । 'द्रुह जिघांसायाम्' द्रुह्यते[1] ऽसुरेभ्यः *द्रुहिणः* अथवा द्रुह्यत्यशिष्टान् द्रुहिणः *ब्रह्मा* ।

पुल्, णल्, बल्, मल्, द्रुह् इन सभी धातुओं से किन प्रत्यय होता है । 'किन' में क् अनुबन्ध के यण्वद्भावार्थ होने से धातु को गुणनिषेध होता है ।

***पुलिनम्*** पुल महत्त्वे (भू.५५१) । ढेर होना, राशि होना, बढ़ना । पोलति । पुल्+किन, क् अनुबन्ध के कारण धातु को गुण का निषेध, विभक्तिकार्य, पुलिनम् । नदी का तट । सेतु । तोयोत्थितं तत्पुलिनम् (अ.को.१/१०/९) ।

तु.– पुल्+इनन्, पुलिनम् (वै.सि.कौ.उ.सू.२/२११) ।

***नलिनम्*** णल गन्धे (भू.५४९) । सूंघना, गन्ध लेना । 'णो नः' से णकार को नकार । नलति । नल्+किन, क् अनुबन्ध का अप्रयोग, विभक्तिकार्य, नलिनम् । कमल । नलिनं कमले जले (वि.प्र.को.नान्त.१२८) ।

***बलिनः*** बल प्राणने (भू.५५०) । बलयुक्त होना । बलति । बल्+किन, क् अनुबन्ध का अप्रयोग, विभक्तिकार्य, बलिनः । बलवान् ।

***मलिनः*** मल धारणे (भू.४१७) । धारण करना । मलति । मल्यते । मल्+किन, विभक्तिकार्य, मलिनः । दूषित व्यक्ति या वस्तु । मलिनं दूषिते कृष्णे ऋतुमत्यां तु योषिति (मेदिनी.नान्त.४) ।

***द्रुहिणः*** द्रुह जिघांसायाम् (दि.प्र.३८) मारना । द्रुह्यते असुरेभ्यः (जो असुरों से द्रोह करता है) । अथवा द्रुह्यति अशिष्टान् (जो अशिष्टों से

---

1. द्रुह् धातु दिवादिगण में परस्मैपद के रूप में पठित है । अतः वृत्ति में 'द्रुह्यते' के स्थान पर 'द्रुह्यति' पाठ होना चाहिए ।

द्रोह करताहै) । द्रुह्+किन, नकार को णकार, विभक्तिकार्य, द्रुहिणः । ब्रह्मा ।

## ३३८. खलेरीनश्च ।६-७।

खलेरीनप्रत्ययो भवति, किनश्च । 'खल चलने' खलति अश्वमिति *खलीनं खलिनं* कविकम् ।

खल् धातु से ईन तथा चकार बल से किन प्रत्यय होता है ।

***खलीनम्*** खल चलने (भू.१८१) । जाना, प्राप्त करना । खलति अश्वम् (जो घोड़े (के मुख) को प्राप्त करती है) । खल्+ईन, खलीनम् । खल्+किन, खलिनम् । घोड़े की लगाम । कविका तु खलीनोऽस्त्री (अ.को.२/८/४९) ।

## ३३९. दृणातेर्घु[1]- (घ) क् ।६-८।

दृणातेर्धातोः घु(घ)क् प्रत्ययो भवति । कानुबन्धो यण्वत् । 'दॄ विदारणे' दृणाति उच्चारणकाले मुखं विदारयति इति दीर्घः प्रांशुः । कृदन्तस्य[2] (आख्यातस्य) आरनमिनोर्वि (नामिनो र्वोरकुर्छुरोर्व्यञ्जने) इति दीर्घः ।

दॄ धातु से घक् प्रत्यय होता है । 'घक्' में क् अनुबन्ध के यण्वद्भावार्थ होने से गुण-निषेध होता है । घुक् पाठ मानने पर उसमें 'उ' अनुबन्ध आदि की कल्पना से गौरव प्रतीत होता है ।

---

1. घुक् के स्थान पर 'घक्' पाठ होना चाहिए । घुक् में उकार को भी अनुबन्ध मानने से 'घ्' मात्र शेष होगा तब अकारान्त 'दीर्घ' शब्द निष्पन्न नहीं हो पाएगा । अतः 'घुक्' के स्थान पर 'घक्' पाठ अपेक्षित है ।
2. कृदन्तस्य के स्थान पर 'आख्यातस्य' पाठ होना चाहिए क्योंकि 'नामिनो र्वोः' (कात.३/८/१४) यह सूत्र आख्यात-प्रकरण का है ।

*दीर्घः* दॄ विदारणे (क्री.१९) । विदारण करना, फैलाना, फाड़ना । दृणाति उच्चारणकाले मुखं विदारयति (जो उच्चारण के समय मुख फैलाता है) । दॄ+घक् (क् अनुबन्ध) क् अनुबन्ध से अगुण, ॠ को इर् आदेश, 'नामिनो र्वोरकुर्छुरोर्व्यञ्जने' (कात.३/८/१४) इस सूत्र से धातु को दीर्घ, विभक्तिकार्य, दीर्घः । प्रांशु । बड़ा । आयत ।

## ३४०. तमेरूलञ् बोऽन्तश्च ।६-९।

तमेरूलञ् भवति, बोऽन्तश्च । 'तमु काङ्क्षायाम्' तम्यते आकाङ्क्ष्यत इति *ताम्बूलम्* प्रसिद्धम् ।

तम् धातु से ऊलञ् प्रत्यय तथा ब् अन्तादेश होता है ।

*ताम्बूलम्* तमु काङ्क्षायाम् (दि.४३) । चाहना। तम्यते आकाङ्क्ष्यते । तम्+ऊलञ्, ब् अन्तादेश, ञ् अनुबन्ध से इज्वद्भाव के कारण 'अस्योपधाया०' (कात.३/६/५) इस सूत्र से उपधा-दीर्घ, विभक्तिकार्य, ताम्बूलम् । पान । ताम्बूलो नागवल्ल्याञ्च ताम्बूलं क्रमुकेऽपि च (वि.प्र.को.लान्त.१३५) ।

## ३४१. मनेरुष्यः ।६-१०।

मनेर्धातोरुष्यप्रत्ययो भवति । [मन ज्ञाने] मन्यते सुखदुःखादिकमिति *मनुष्यः* मनुजः ।

मन् धातु से उष्य प्रत्यय होता है ।

*मनुष्यः* मन ज्ञाने (दि.११३) । जानना, ज्ञान करना । मन्यते सुखदुःखादिकमिति (जो सुख एवं दुःख आदि को जानता है) । मन्+उष्य, विभक्तिकार्य, मनुष्यः । मनुज । मानव ।

मनोरपत्यम् (मनु की सन्तान) मनु+षुक् (अ.४/१/१६१) ।

### ३४२. मानेरुषः ।६–११।

मानेरुषप्रत्ययो भवति । 'मान पूजायाम्' मानयति मान्यत इति [वा] *मानुषः* मानवः ।

मान् धातु से उष प्रत्यय होता है ।

***मानुषः*** मान पूजायाम् (चु.४७) । पूजा करना, सम्मान करना । मानयति, मान्यते । मान्+उष, मानुषः । मानव ।

### ३४३. मृङस्त्यः ।६–१२।

मृङः त्यप्रत्ययो भवति । 'मृङ् प्राणत्यागे' म्रियते प्राणैर्वियुज्यते इति *मर्त्यः* मनुजः प्रसिद्धः ।

मृङ् धातु से त्य प्रत्यय होता है ।

***मर्त्यः*** मृङ् प्राणत्यागे (तु.१११) । प्राण छोड़ना, मरना । म्रियते प्राणैर्वियुज्यते (जो प्राणों से वियुक्त होता है) । मृ+त्य, ऋ को अर्, विभक्तिकार्य, मर्त्यः । मनुज । मनुष्या मानवा मर्त्या मनुजा मानवा नराः (अ.को.२/६/१) ।

स्वार्थे यत्, मर्त्यः (काशिका.५/४/२५) ।

### ३४४. कृपेरटः ।६–१३।

कृपेरटप्रत्ययो भवति । 'कृपू सामर्थ्ये' कल्पत इति *कर्पटम्* वस्त्रम् ।

कृप् धातु से अट प्रत्यय होता है ।

***कर्पटम्*** कृपू सामर्थ्ये (भू.४८८) । शक्तिमान् होना । कल्पते । कृप्+अट, ऋ को अर्, विभक्तिकार्य, कर्पटम् । वस्त्र ।

कर्पटः छिन्नं पुराणं वस्त्रं वा (दया.उ.को.४/८२ व्याख्यान्तर्गत) । वस्त्रमाच्छादनं वासश्चैलं वसनमंशुकम् (अ.को.२/६/११५) ।

## ३४५. कॄभूभ्यां कनः ।६–१४।

आभ्यां कनप्रत्ययो भवति । 'कॄ विक्षेपे' किरति विक्षिपत्यन्धकारमिति *किरणः* रश्मिः । 'भू सत्तायाम्' भवन्ति भूतान्यस्मादिति *भुवनं* जगत् । कृदन्तस्योरस्वराविवर्णो वर्णोऽन्तस्ये त्यादिना उङ्[1] ? (आख्यातस्य स्वरादाविवर्णोवर्णान्तस्य धातोरियुवौ इति उवङ्) ।

कॄ एवं भू धातुओं से कन प्रत्यय होता है । कन में क् अनुबन्ध के यण्वद्भावार्थ होने से गुण का निषेध होता है ।

***किरणः*** कॄ विक्षेपे (तु.२१) । फेंकना । किरति विक्षिपति अन्धकारम् (जो अन्धकार को फेंक देता है) । कॄ+कन, क् अनुबन्ध का अप्रयोग तथा उसके कारण गुण का अभाव, 'ॠदन्तस्येरगुणे' से ॠ को इर्, नकार को णकार, विभक्तिकार्य, किरणः । रश्मि ।

***भुवनम्*** भू सत्तायाम् (भू.१) । होना । भवन्ति भूतान्यस्मादिति (जिससे प्राणी उत्पन्न होते हैं) । भू+कन, 'स्वरादाविवर्णोवर्णान्तस्य धातोरियुवौ' (कात.३/४/५५) इस सूत्र से भू-घटक ऊकार को उव् आदेश, विभक्तिकार्य, भुवनम् । जगत् । संसार । भुवनं विष्टपेऽपि स्यात् सलिले गगने जले (मेदिनी.नान्त.२) ।

---

1. मूल वृत्ति में अपूर्ण एवं भ्रष्ट पाठ है । कृदन्तस्य के स्थान पर आख्यातस्य पाठ होना चाहिए । शुद्ध पाठ– 'स्वरादाविवर्णो वर्णान्तस्य धातोरियुवौ' इति उवङ् (कात.३/४/५५) ऐसा होगा ।

तु.- भू+क्युन्, योरनादेशः, भुवनम् (वै.सि.कौ.उ.२/२३८) ।

## ३४६. कुटेष्टिमक् ।६-१५।

कुटेष्टिमक्प्रत्ययो भवति । 'कुट कौटिल्ये' कुट्यत इति *कुट्टिमं* बद्धभूमिकम् ।

कुट् धातु से टिमक् प्रत्यय होता है । क् अनुबन्ध अप्रयोगार्ह तथा यण्वद्भावार्थ है ।

***कुट्टिमम्*** कुट कौटिल्ये (तु.८३) । टेढ़ा होना । कुटचते । कुट्+टिमक्, क् अनुबन्ध से यण्वद्भाव के कारण धातु को गुणनिषेध, विभक्तिकार्य, कुट्टिमम् । कुटी हुई भूमि । नींव, कुरसी, फरसबन्दी, मिट्टी या सीमेण्ट से बंधी हुई जमीन (फर्स) । कुट्टिमोऽस्त्री निबद्धा भूः (रामाश्रमी अ.को.३/५/३४) ।

## ३४७. कषेरायः ।६-१६।

कषेरायप्रत्ययो भवति । 'कष हिंसायाम्' कषतीति *कषायः* रसविशेषः सौरभ्यं वा ।

कष् धातु से आय प्रत्यय होता है ।

***कषायः*** कष हिंसायाम् (भू.२२४) । हिंसा करना, नष्ट करना । कषति । कष्+आय, विभक्तिकार्य, कषायः । रसविशेष (कसैला) । सुगन्धित । गेरुवा रंग, काढ़ा, रस ।

कषायो रसभेदे स्यादङ्गरागे विलेपने । निर्यासेऽपि कषायोऽस्त्री सुरभौ लोहितेऽन्यवत् । (वि.प्र.को.यान्त.७३) ।

